योगिराजमत्स्येन्द्रनाथ-प्रणीतः

# कौलज्ञान निर्णयः



हिन्दी व्याख्याकारः

डॉ. श्यामाकान्त द्विवेदी 'आनन्द'

( प्रथम खण्डः )

चौखम्बा कृष्णदास अकादमी, वाराणसी

बिठ्ठलदास संस्कृत सीरीज

१७

***

योगिराजमत्स्येन्द्रनाथ-प्रणीतः

# कौलज्ञान निर्णयः

(मत्स्येन्द्रनाथगोरक्षनाथ-परिचय-दृष्टिसमन्वितः
'सरोजिनी' व्याख्या संवलितश्च)

हिन्दी व्याख्याकारः

**डा० श्यामाकान्त द्विवेदी 'आनन्द'**

एम. ए., एम. एड., व्याकरणाचार्य
पी-एच्. डी., डी. लिट्.
(उत्तरप्रदेश संस्कृत अकादमी के 'शङ्कर' एवं 'विविध'
पुरस्कारों से सम्मानित एवं पुरस्कृत)

**(प्रथम खण्डः)**




**चौखम्बा कृष्णदास अकादमी, वाराणसी**

BITTHALDAS SANSKRIT STUDIES
17
****

# KAULAJÑANA-NIRṆAYA

OF

Matsyendranath

Edited with an Exhaustive Introduction and with Commentary 'Sarojini'

Edited and Translated by

**Dr. Shyamakant Dwivedi**

M.A., M.Ed., Ph.D., D.Litt.

Vyakarnacharya

(Awarded by 'Sanskrit Sansthanam' Of U. P. Govt.
With 'Shankar' And 'Vividha' Samman)




CHOWKHAMBA KRISHNADAS ACADEMY
VARANASI

# दो शब्द

नाथ-सम्प्रदाय एक ऐसा गंगा-यमुनी संगम है जहाँ आकर दो नदियाँ परस्पर मिलकर एक नए तीर्थ का निर्माण करती हैं। इनमें एक नदी तो योग की है और दूसरी तंत्र की है। इसमें जो तंत्र की नदी है उसी का जलामृत लेकर मत्स्येन्द्रनाथ ने 'कौलज्ञान निर्णय' का निर्माण किया है।

मत्स्येन्द्रनाथी नाथ-पंथ की मन्दाकिनी[1] के जो दो तट हैं उनमें एक है योग साधना का तो दूसरा है तंत्र-साधना का। योग-साधना का सम्बन्ध[2] 'शिव' से है तो तंत्र-साधना का 'शक्ति' से। यद्यपि शैव एवं शाक्त दो भिन्न-भिन्न सम्प्रदाय हैं और उनके उपास्य (इष्ट) देवता भी भिन्न हैं और क्रमशः वे 'शिव' एवं 'शक्ति' हैं तथापि नाथ-पन्थ में दोनों की उपासना उसी प्रकार एक साथ प्रचलित है जैसे काश्मीर के शैवों में। काश्मीरी शैव तांत्रिकों में **'प्रत्यभिज्ञा सम्प्रदाय'** के अनुयायी शिवोपासना करते हैं तो **'स्पन्द सम्प्रदाय'** के अनुयायी शक्ति की उपासना। तथापि वे तत्त्वतः शिव और शक्ति को अभिन्न मानते हैं।

नाथ-सम्प्रदाय में जो तांत्रिक साधना का संचार है उसका सम्बंध मात्र शाक्त तांत्रिकों की 'कौलधारा' से है। शाक्त तंत्र की साधना (१) कौलमार्ग, (२) समय मार्ग एवं (३) मिश्रमार्ग तीनों मार्गों द्वारा की जाती है, किन्तु मत्स्येन्द्रनाथ ने शाक्त साधना की कौल धारा को अङ्गीकृत किया था। अपने द्वारा आत्मीकृत तंत्र की इसी कौलधारा की नींव पर ही उन्होंने 'कौलज्ञाननिर्णय' का भवन निर्मित किया है।

'कौलज्ञाननिर्णय' (इस समय) प्रकाशनाभाव के कारण कहीं से भी प्राप्त नहीं हो पा रही है। अतः इसकी आवश्यकता को दृष्टिगत रखते हुए चौखम्बा कृष्णदास अकादमी, वाराणसी के माननीय प्रकाशक ने इसे प्रकाशित करने की जो सहमति व्यक्त की उसके लिए मैं उनके प्रति आभार व्यक्त करता हूँ।

१५-७-२००८

**श्यामाकान्त द्विवेदी 'आनन्द'**

जमुआ. पो. वैढ़न, सीधी मध्यप्रदेश

मो. ०९८२६३०७०१७

---

१. शाक्त दर्शनम् (१८।४।२४), २. शाक्तदर्शनम् ।

# प्रस्तावना

योगीश्वर मत्स्येन्द्रनाथ तांत्रिक योगी थे। योगियों के मुख्यत: तीन वर्ग हैं— १. पातञ्जल योग के अनुयायियों का वर्ग, २. तांत्रिक योग के अनुयायियों का वर्ग और ३. जैन-बौद्ध आदि मतों के योगानुयायियों का वर्ग।

नाथ-सम्प्रदाय का योग पातञ्जल योग का अनुवर्ती योग नहीं है। यह तांत्रिकों के योग का अनुवर्ती है। इस पर जैन-बौद्ध योग का प्रभाव नगण्य है। तांत्रिक शाक्तमत, तांत्रिक शैवमत और काश्मीरी शैव मत (त्रिकमत) इन तीनों मतों का नाथमत पर प्रभाव है।

**शाक्तमत के सम्प्रदाय**




'यद्वा समयमतं कौलमतं मिश्रमतं चेति विद्योपास्तौ मतत्रयम्। शुकवसिष्ठादि संहितापंचकोक्तं वैदिकमार्ग करम्बितमाद्यम् । चन्द्रकुलादितन्त्राष्टकोक्तं तु चरमम् । कुलसमयोभयानुसारित्वात् । एतद्भिन्न तन्त्रोदितं **'कौलमार्गम्'**। कौलैर्मृग्यत् इत्यर्थे कर्मणि घञ्। 'स्व स्व वंशपरम्परा-प्राप्तो मार्ग: कुलसंबंधित्वात् कौल:।।'[१]

**त्रिपुरा सम्प्रदाय की श्रीविद्या (शाक्तमत) के द्वादश सम्प्रदाय**




**श्री विद्या के १२ सम्प्रदाय**

'मनुश्चन्द्र: कुबेरश्च लोपामुद्रा च मन्मथ:।
अगस्तिरग्नि: सूर्यश्च इन्द्र: स्कन्द: शिवस्तथा।
क्रोधभट्टारको देव्या द्वादशामी उपासका।।

यद्यपि नाथों ने शाक्तमत की 'श्रीविद्या' एवं 'दशमहाविद्या' या 'त्रिपुरासम्प्रदाय' की स्पष्टत: अनुवर्तिता तो नहीं की किन्तु शाक्तमत के 'कौलमार्ग' एवं 'समय-मार्ग'

१. भास्करराय: 'सौभाग्य भास्कर' भाष्य।

का अनुवर्तन अवश्य किया और इसी कारण मत्स्येन्द्रनाथ के दर्शन पर कौलमत एवं त्रिपुरोपासना का प्रभाव दृष्टिगत होता है।

'कुल' क्या है? भास्करराय कहते हैं—

(१) 'कुः पृथ्वीतत्त्वं लीयते यत्र तत्कुलमाधारचक्रं।

(२) 'तत्सम्बंधाल्लक्षणया सुषुम्णा मार्गोऽपि।

(३) 'अतः सहस्रारात्स्रवदमृतं कुलामृतम् ॥

'कुल'—(१) आधार चक्र (२) सुषुम्णा मार्ग।

'कुलं' सजातीय समूहः। स चैकज्ञातविषयत्वरूप साजात्यापन्न 'ज्ञातृ' 'ज्ञेय' 'ज्ञान' रूप त्रयात्मकः।[१]

मूलाधारादिक चक्रषट्क भी 'कुल' हैं—

'मूलाधारादिकं चक्रषट्कं कुलमिति स्मृतम् ॥'

'कौल' कौन है? जो 'कुल' (कुण्डलिनी = "कु = पृथ्वीतत्वात्मक मूलाधार चक्र में। "ल" = लीन। (अर्थात् परा शक्ति कुण्डलिनी) को मूलाधार चक्र से ऊपर उठाकर सहस्रारचक्रस्थ 'अकुल' (परात्पर शिव। परमशिव) से मिला दे—('कुल' एवं 'अकुल' में सामरस्य स्थापित कर दे) उसे ही 'कौल' कहते हैं।

**'भावचूड़ामणि'** में समत्वयोगी को 'कौल' की आख्या दी गई है। यह वह योगी है जिसे कर्दम और चन्दन, पुत्र-शत्रु, श्मशान-भवन एवं काञ्चनतृण में कोई भिन्नता (भेद) दृष्टिगत न होती हो—

'कर्दमे चन्दनेऽभिन्नं पुत्रे शत्रौ तथा प्रिये।
श्मशाने भवने देवि! तथैव काञ्चने तृणे।
न भेदो यस्य देवेशि! स कौलः परिकीर्तितः॥"

**'श्यामारहस्य'** में इनका लक्षण इस प्रकार बताया गया है—

'अन्तः शाक्ता बहिः शैवाः सभायां वैष्णवा मताः।
नानारूपधराः कौलाः विचरन्ति महीतले॥'

**'भावरहस्य'** में कहा गया है कि 'कुल' का अर्थ है कुण्डलिनी एवं 'अकुल' का अर्थ है शिव। वह कुलीन साधक जो दोनों को परमतत्त्व के रूप में स्वीकार करता है वह अत्याश्रमी साधक ही कौल है—

'कुलं कुण्डलिनी ज्ञेया महाशक्तिस्वरूपिणी।
अकुलन्तु शिवः प्रोक्तः शुद्धसत्वमयो विभुः।

---

१. सौभाग्य भास्करः 'साजात्यतत्समुदाय प्रतिपादकं शास्त्रमपि कुलम् (तथा च कल्पसूत्रे प्रयोगः) : सौ० भास्कर।

तयोस्तु परमं तत्त्वं यो वै जानाति साधकः।
कुलीनः परमः सोऽपि वर्णभेद-विवर्जितः।।

अन्यत्र यह भी कहा गया है—

'क्वचित् शिष्टः क्वचित् भ्रष्टः क्वचिद् भूतपिशाचवत्।
नानावेषधराः कौलाः विचरन्ति महीतले।।'

**'कौलाचार' क्या है?** तांत्रिकों ने सात आचारों का उल्लेख किया है, उनमें से एक आचार 'कौलाचार' भी है जो कि व्यावहारिक अद्वैतवाद है—ज्ञानियों का सैद्धान्तिक अद्वैतवाद नहीं। सप्ताचारों में से ही एक आचार 'कौलाचार' है।

**'सप्ताचार' कौन से हैं?**

**'कौलावली तन्त्र'** में कहा गया है—

'सर्वेभ्यश्चोत्तमा वेदा, वेदेभ्यो वैष्णवं मतम्।
वैष्णवादुत्तमं शैवं, शैवाद्दाक्षिण्यमुत्तमम्।
सिद्धान्तादुत्तमं कौलं, कौलात्परतरं नहि।।'

(१) श्रेष्टतम आचार है—'वेदाचार'।
(२) वेदाचार से श्रेष्ठतर आचार है—'वैष्णवाचार'।
(३) वैष्णवाचार से श्रेष्ठतर आचार है—'शैवाचार'।
(४) शैवाचार से श्रेष्ठतर आचार है—'दक्षिणाचार'।
(५) दक्षिणाचार से श्रेष्ठतर आचार है—'सिद्धान्ताचार'।
(६) सिद्धान्ताचार से श्रेष्ठतर आचार है—'कौलाचार'।

**''विश्वसार तंत्र''** में प्राथमिक चार आचारों को 'पश्वाचार' कहा गया है—
'वैदिकं वैष्णवं शैवं दक्षिणं पाशवं स्मृतम् ।'

**आचारों का वर्गीकरण**




'वैदिकं वैष्णवं शैवं दक्षिणं पाशवं स्मृतम्।
सिद्धान्तवामे वीरे तु दिव्यं सत्कौलमुच्यते।।''

**कौलाचार का महत्व**—जब ज्ञान की मथानी से वेद एवं आगम के समुद्र को मथा गया, तब उससे जो सार अंश उद्भूत हुआ उसे ही 'कौलाचार' कहते हैं—

'मथित्वा ज्ञानदण्डेन वेदागम-महोदधिम्।
सारमेतन्महादेवि ! 'कौलाचारं' प्रकल्पितम्।।'

मत्स्येन्द्रनाथ और गोरक्षनाथ के दर्शन में जिस द्वैताद्वैतविर्जित मत (द्वैताद्वैतविलक्षणवाद) को अंगीकृत किया गया है, वह नाथों की मौलिक देन या नव्य स्थापना नहीं थी प्रत्युत् वह उनके पूर्ववर्ती कौल तांत्रिकों की दृष्टि है। 'कुलार्णवतंत्र' में भी कहा गया है—

'अद्वैतं केचिदिच्छन्ति द्वैतमिच्छन्ति चापरे।
मम तत्त्वं विजान्तो द्वैताद्वैतविवर्जितम्।।'

—कुलार्णव तन्त्र

**'गोरक्षसिद्धान्त संग्रह'** में भी यही बात कही गई है—

'यद् द्वैताद्वैतविवर्जितं पदं निश्चलं दृश्यते तदेव सत्यमित्यभ्युपगमिष्यामः।।'

**'गोरक्षोपनिषद्'** में कहा गया है कि वेदान्तियों का परमसत्य भले ही अद्वैत हो, किन्तु नाथ सम्प्रदाय का परम तत्त्व तो उससे भी ऊपर है क्योंकि—

'अद्वैतोपरि सदानन्ददेवता।'

इसीलिए 'अवधूतगीता' में कहा गया है कि—

'अद्वैतं केचिदिच्छन्ति द्वैतमिच्छन्ति चापरे।
सम तत्त्वं न विन्दन्ति द्वैताद्वैतविलक्षणम् ।।'

ऐसा क्यों? नाथ योगी कहता है—

यदि सर्वगतो देवः स्थिरः पूर्णो निरन्तरः।
अहो माया महामोहो द्वैताद्वैतविकल्पना।।[१]

यही कारण है कि नित्यनाथ-प्रणीत 'सिद्धसिद्धान्त पद्धति' में अद्वैत परमशिव को नहीं 'शक्तियुक्त जगद्गुरु परमशिव' (द्वयात्मक अद्वय) को परमतत्त्व के रूप में स्वीकार करते हुए कहा गया है कि—

'आदिनाथं महासिद्धं शक्तियुक्तं जगद्गुरुम्।
तं वन्दे नित्यतो वक्ष्ये सिद्धान्तं स्वानुभावतः।।'

जो अद्वैत के ऊपर वर्तमान है तथा साकार और निराकार से परे है, उन नाथ से—

(१) निराकार ज्योतिस्वरूप नाथ उत्पन्न हुए।

(२) उनसे साकारनाथ उत्पन्न हुए।

---

१. अवधूत गीता (१/३६, ६१)

(३) उनकी इच्छा से सदाशिव भैरव उत्पन्न हुए।

(४) उन्हीं से भैरवी शक्ति का प्रादुर्भाव हुआ।

(५) नाथ से दो प्रकार की सृष्टि उत्पन्न हुई।

(क) नादरूपा सृष्टि (शिष्य क्रम), (ख) बिन्दुरूपा सृष्टि (पुत्र-क्रम)

नाथों का आदर्श अद्वैत से भी अतीत है—

'परमावस्थायां भेदाभेदपरे द्वैताद्वैतपरे न कोऽप्ययं लोको न कोऽपि परो लोकोऽयं तु लोकोऽयं तु तेषां परमसिद्धान्त इति।।'[१]

यह आदर्श काश्मीरी तांत्रिक शैवों का है जो कि 'द्वयात्मक अद्वयवाद' है और जिसे कौलमार्ग में (यथा 'कुलार्णव तंत्र' में) स्वीकार किया है—

कौलमत में 'योगभोगसाहचर्यवाद' भी स्वकृत है—

'योगी चेन्नैव भोगी स्याद् , भोगी चेन्नैव योगवित्।
योगभोगात्मकं कौलं तस्मात् सर्वाधिक: प्रिये।।'

इसी कौलसाधना में निरत होकर मत्स्येन्द्रनाथ कदली वन में नारियों के मध्य साधना कर रहे थे।

मत्स्येन्द्रनाथ भी जीवन्मुक्ति को आदर्श मानते थे और कौलतांत्रिक भी—

'जीवन्मुक्ति सुखोपायं कुलशास्त्रेषु गोपितम् ।।' —(कुलार्णव तन्त्र)

कौलाचार के दो प्रकार हैं—१. आर्द्र , २. शुष्क।

(१) आर्द्र कौलाचार—पञ्चमकार-समन्वित कौलाचार।

(२) शुष्क कौलाचार—पञ्चमकार-रहित कौलाचार।

'आर्द्र-शुष्कविभागेन द्विधाऽऽचारं पुन: सृणु।
आर्द्राचारस्तु विज्ञेयो मकारै: पञ्चभिर्यत:।।'

**'सर्वशक्तिवाद'** की दृष्टि कौलाचारियों एवं नाथों दोनों की है—

(१) नाथ योगी 'सृष्टिस्तु कुण्डली ख्याता' कहकर समस्त सृष्टि को कुण्डलिनी शक्ति का स्वरूप ही बता रहे हैं। वहीं कौलमार्गी तांत्रिकों का भी यही कहना है कि—

'शक्तिमूलं जगत् सर्वं, शक्तिमूलं परन्तप:।
शक्तिमाश्रित्य निवसेद, यत्र कुत्राश्रमे वसन् ।।'[२]

---

१. गोरक्षसिद्धान्त संग्रह।

२. कुलचूड़ामणि।

योग एवं भोग में भिन्नता तो पशुओं की दृष्टि में होती है, नाथों एवं कौलों की दृष्टि में नहीं। इसी कारण 'वज्रोली' 'सहजोली' 'अमरोली' 'लता साधना' आदि सारी क्रियायें कौलतंत्र में भी स्वीकृत हैं और मत्स्येन्द्र की कौल-साधना में भी। कौलतंत्र में भोग ही मोक्ष एवं पाप ही पुण्य बन जाता है—

'भोगो योगायते साक्षात् पातकं सुकृतायते॥'

इतना ही नहीं नरक का द्वार यह संसार भी मोक्ष बन जाता है—

'मोक्षायते च संसारः कुलधर्मे कुलेश्वरि।'[१]

मत्स्येन्द्रनाथ तांत्रिक योगी थे। तंत्र ग्रंथों में चार खण्ड पाये जाते हैं—(१) ज्ञानखण्ड, (२) योगखण्ड, (३) क्रियाखण्ड, (४) चर्याखण्ड। नाथों की तांत्रिक साधना में 'क्रियाखण्ड' का अभाव है, किन्तु 'ज्ञानखण्ड', 'योगखण्ड' एवं 'चर्याखण्ड' अवश्य पाया जाता है।

**आचार्य लक्ष्मीधर** ने 'लक्ष्मीधरा' में कौल मार्ग के जिस सर्वाङ्गीण एवं व्यापक स्वरूप का निदर्शन किया है, उस प्रकार का व्यापक एवं सर्वाङ्गीण विवेचन 'कौलज्ञान-निर्णय' में नहीं पाया जाता तथापि कौल-साधना पर प्रकाश तो डाला ही गया है।

'कौलज्ञाननिर्णय' में चौबीस (२४) पटल हैं।

**सृष्टि प्रलय की प्रक्रिया**—इस ग्रंथ का आरंभ (प्रथम पटल) तत्त्वों की सृष्टि के वर्णन के साथ हुआ है और इसमें कहा गया है कि अंगुष्ठ के नखाग्र से तत्त्वसन्तति का उदय हुआ है और ज्ञान के अष्टादश भेद हैं। यही सृष्टि-क्रम है—

'मूलाङ्गुष्ठनखाग्रञ्च एते तत्त्वसन्ततिः।<br>
अष्टादशविधं देवि! ज्ञानञ्च कुलगोचरे।<br>
कथितं सृष्टिसंयोगं यथा तथा न भैरवि॥'

उक्त कथन के पूर्व भैरव ने पंचाग्नि एवं सृष्टि-क्रम को समझाया था और बाद में प्रलय-क्रम को। नखाग्र में 'कालाग्निरुद्र' स्थित हैं। जब यह ऊपर की ओर उठता है तब प्रलय का आरंभ होता है। तत्त्व शरीर के मध्य में स्थित है। प्रलय-क्रम में सारे पदार्थ एवं सारी सत्तायें शक्ति में लयीभूत हो जाती हैं—'संलीनं लयञ्च शक्तिगोचरे।'' **'शक्ति'** शिव में लीन हो जाती है। **'शिव'** क्रिया में लयीभूत हो जाते हैं। 'क्रिया' ज्ञान में संलीन हो जाती है। **'ज्ञान'** 'इच्छा' में लयीभूत हो जाता है। **'इच्छा'** परमा शक्ति (पर शिव के तेज) में लीन हो जाती है—

---

१. कुल

'शिवमध्ये गता शक्तिः क्रियामध्यस्थितः शिवः।
ज्ञानमध्ये क्रिया लीना क्रिया लीयति इच्छया।
इच्छाशक्तिर्लयं याति यत्र तेजः परः शिवः।।

इसके बाद भगवान् भैरव यह बताते हैं कि भुक्ति से मुक्ति श्रेष्ठतर है—

'अधस्था संस्थिता भुक्तिः ऊर्ध्वं मुक्तिर्वरानने।।'

भैरव यह भी कहते हैं कि मैंने सृष्टिसंहारन्याय के द्वारा 'कुलाधार' का वर्णन किया है।

शरीर में चतुष्पत्र, अष्टार, द्वादशार, पञ्चार, षोडशार, चतुःषष्टिदल,शतपत्र, सहस्रदल, कोटिपत्र, अर्द्धकोटिसमायुक्त, कोटित्रयसमन्वित, कर्णिकाकेशरयुक्त पद्म स्थित हैं।

'इच्छासृष्टिवाद' का प्रतिपादन करते हुए कहा गया है कि जो व्यापक, नित्योदित, अखण्डित, स्वतंत्र एवं अचल एवं सर्वव्यापी निरञ्जन है, उसकी इच्छा से ही सृष्टि-लय दोनों होते हैं—

'तस्येच्छया भवेत् सृष्टिर्लयन्तत्रैव गच्छति।।'

समस्त सृष्टि का लय 'लिङ्ग' में हो जाता है—

'तेन लिङ्गन्तु विख्यातं यत्र लीनं चराचरम् ।।'[१]

**बिन्दुसृष्टिवाद**—ब्रह्मा, देवतागण, असुर, तपोधन, यक्ष, गन्धर्व, सिद्ध, तृण, गुल्म से चींटी पर्यन्त जीव एवं ग्रह, नक्षत्र, तारा आदि सभी स्थावर जंगम (सभी) 'बिन्दु' से उत्पन्न होते हैं—

'निष्क्रान्ता बिन्दुमध्ये तु लौलीभूतन्तु तत्समम् ।।'

**लिङ्ग की श्रेष्ठता**—लिंग से ही समस्त विश्व की सृष्टि होती है और उसी में सभी का लय हो जाता है। अतः इस लिंग-ज्ञान से मोक्ष की प्राप्ति होती है—

'सृष्टिसंहारकर्तारं तल्लिंगं सिद्धपूजितम्।
'एतल्लिंगवरं ज्ञात्वा दृष्ट्वा मोक्षस्य भाजनः।।'[२]

**लिङ्ग-पूजा का विधान**—लिंग की पूजा मानस पुष्पों, सुगन्ध, धूप-दीप आदिसे करनी चाहिए। इसमें पूजा के पुष्प इस प्रकार हैं—

प्रथम पुष्प—अहिंसा, द्वितीय—इन्द्रिय-निग्रह, तृतीय—दया, चतुर्थ—भाव, पंचम—क्षमा, षष्ठ—क्रोधराहित्य, सप्तम—ध्यान, अष्टम—ज्ञान पुष्प। इस प्रकार—

---

१. कौलज्ञाननिर्णय (३।१०),
२. कौलज्ञाननिर्णय (३।२१-२२)

'एतत् पुष्पविधिं ज्ञात्वा अर्चयेल्लिंगमानसम् ।'[१]

इस देहलिङ्ग के अर्चन से भुक्तिमुक्ति दोनों प्राप्त होती है।[२]

इसे ही 'कौलिक देह लिङ्ग' कहा जाता है जिसके पूजन से भुक्ति-मुक्ति, सिद्धि एवं आत्मसंवित्ति की प्राप्ति होती है।[३]

चतुर्थ पटल में भगवती ने निग्रहानुग्रह, क्रामणहरण, प्रतिमा-जल्पन, घट-पाषाणस्फोटन आदि की विधि पूछी है। भैरव ने बताया है कि सबसे पहले साधक को 'कुलपिण्ड' का निर्माण करना चाहिए। इसे नाड़ियों से निर्मित करना चाहिए। यह पिण्ड 'विद्यामंत्र' से निर्मित होता है। यह दिव्य है और भुक्ति-मुक्ति दोनों का प्रदाता है। साधक को प्रत्येक नाड़ी के नीचे-ऊपर एक दीपशिखा जलाकर 'वं' को देखते हुए उसका उच्चारण करना चाहिए। इस 'वं' को पिघले हुए सोने के रंग का बना हुआ ध्यान में लाना चाहिए। इससे साधक किसी भी पशु या अन्य देह में प्रविष्ट हो सकता है।

आगे भैरव, भूत एवं भविष्य के दर्शन की प्रक्रिया पर प्रकाश डालते हैं। इसी समय भैरव मारण, मोहन, उच्चाटन, स्तंभन, शान्तिक, पौष्टिक, आकर्षण एवं वशीकरण सिद्धि की विधि पर भी प्रकाश डालते हैं।

**गोपनीयतावाद**—यह भी कहा गया है कि—

'गोपितव्यं प्रयत्नेन दुष्टानां भक्तिवर्जितम्।
न देयं भक्तिहीनस्य कौलिकीं सिद्धिमिच्छताम्॥'

**ज्ञानाभ्यास एवं ध्यानाभ्यास का महत्व**—ज्ञानोदय एवं ध्यानाभ्यास के द्वारा कोई भी साधक सर्वद्वन्द्वविनिर्मुक्त होकर समस्त समीहितार्थ प्राप्त कर सकता है।[४]

आगे मत्स्येन्द्रनाथ ने जरा-मृत्यु पर विजय की विधि बतायी है।[५] प्रकिया यह है कि व्यक्ति को कल्पना करनी चाहिए कि सामने क्षीरसमुद्र है और उसके मध्य १०० करोड़ दलों वाला एक श्वेत कमल है और मैं उसमें श्वेत वस्त्र एवं श्वेत आभूषण पहने हुए स्थित हूँ। साधक को इस कमल से अपने को अभिन्न भी देखने का प्रयास करना चाहिए। ऐसे ध्यान से साधक सारे रोगों से मुक्त हो जाता है। साधक रोग, ज्वर, बंधन एवं मृत्यु सभी से मुक्त हो जाता है।[६]

---

१. कौलज्ञाननिर्णय (३।२४-२६)
२. कौलज्ञाननिर्णय (२७)
३. कौलज्ञान निर्णय (३।२७-२८)
४. कौलज्ञाननिर्णय (५।२-३)
५. कौलज्ञाननिर्णय (५।७)
६. कौ० ज्ञा० नि० (५।८-१०)

**मृत्युञ्जयत्व-प्राप्ति की द्वितीय विधि**—मत्स्येन्द्रनाथ कहते हैं कि यदि साधक सहस्रारस्थ (बैन्दवस्थानीय) चन्द्रमा का ध्यान करता हुआ और यह ध्यान करता हुआ कि उसकी मनतरंग चन्द्रमा की शीतल किरणों से पूर्णतः सींची (भींगी हुई) हुई है तो वह सारे ज्वरों एवं यहाँ तक कि मृत्यु से भी मुक्त हो जाता है। इसका अभ्यास कम से कम एक वर्ष करना चाहिए। सम्पूर्ण रूप से पूर्ण चन्द्रमा का ध्यान करने से साधक जराव्याधि से मुक्त हो जाता है[१]—

'ध्यायमानमिदं देवि ! जराव्याधिर्विनश्यति।'

यदि इस चन्द्रमा को (१) नाभि, (२) हृदय एवं (३) मूर्द्धा पर स्थित देखकर इसका ध्यान एक वर्ष तक किया जाय तो भी वह जरामरण से मुक्त हो जाता है।

यदि गोक्षीरधवल एवं सहस्रदलशोभाढ्य श्वेत पङ्कज का ध्यान किया जाय तथा यह भी ध्यान किया जाय कि अधोवर्ती समस्त चक्र ऊर्ध्ववर्ती चक्र के अमृत से सिञ्चित हो रहे हैं और यह भी ध्यान किया जाय कि मेरा शरीर भी अमृत के छिड़काव से सिञ्चित हो रहा है तो वृद्धावस्था एवं सारे रोगों से मुक्त हो जाता है।[२]

अन्य प्रक्रिया यह है कि साधक को यह कल्पना (ध्यान) करनी चाहिए कि "१६ दलों का एक कमल है जो कि बर्फ के समान सफेद है और उसका प्रत्येक दल शिवा एवं आद्या शक्ति के प्रकाश-तरंग से सुशोभित है और मेरा शरीर अमृतप्रवाहों से संसिक्त है। ये अमृत-प्रवाह मानों हिमवत श्वेतदुग्ध धारायें हैं जो कि सारे शरीर को आसिञ्चित कर रही हैं।" इस ध्यान से भी साधक जरा-मरण-व्याधि से मुक्त हो सकता है। शिवतुल्यस्वतंत्र एवं स्वेच्छागति वाला हो सकता है।[३]

देवी षष्ठ पटल में 'जीव' के विषय में प्रश्न करती हैं। सप्तम पटल में तत्त्वत्रय के विषय में प्रश्न करती हैं और जरा-मृत्यु के निवारण के उपाय भी पूछती हैं। अष्टम पटल में देवी भैरव से 'अकुल' से 'कुल' के सृजन, क्षेत्रज्ञ, पीठज्ञ, योगज, मंत्रज, सहज, कुलज एवं चौंसठ योगिनियों के विषय में प्रश्न करती हैं। वे 'कुलसिद्ध' एवं गुरुपूजा-विधान के विषय में जिज्ञासा व्यक्त करती हैं।

नवम पटल में देवी भैरव से गुरुपंक्ति, सिद्धपंक्ति, योगिनीपंक्ति, सर्वसिद्ध योगिनी, सर्वभूचरी, खेचरी, चतुर्युग-विभाग, योगिनीसिद्धि आदि की जिज्ञासा व्यक्त करती हैं और भैरव उनकी समस्त जिज्ञासाओं का समाधान करते हैं।

---

१. कौ० ज्ञा० नि० (५।८-१०)

२. कौ० ज्ञा० नि० (५।१८-२०)

३. कौ० ज्ञा० नि० (५)

दशम पटल में देवी पिण्डस्थ चक्रों के विषय में प्रश्न करती हैं। भैरव मातृकाओं का स्थान इस प्रकार बताते हैं—

(१) 'क्ष'—ब्रह्मरंध्र में (२) 'ल'—ललाट में।
(३) 'ह'—भ्रूमध्य में (४) 'स'—वक्त्रमण्डल में।
(५) 'ष'—कण्ठदेश में (६) 'श'—हृद् देश में।
(७) 'व'—नाभिमध्य में (८) ह'—लिंग देश में।

उसके बाद भैरव सारे चक्रों की ध्यान-प्रक्रिया पर प्रकाश डालते हैं और अष्ट चक्रों पर प्रतिदिन सदैव ध्यान करने का उपदेश देते हैं।

एकादश पटल में भैरव (देवी द्वारा प्रश्न किये जाने पर) अद्वैतभाव पर प्रकाश डालते हैं। वे कुलसिद्धों के पञ्चामृतों पर भी प्रकाश डालते हैं। वे यह भी कहते हैं— 'पंचपवित्र' निम्नांकित है—

'विष्ठं धारामृतं शुक्रं रक्तमज्जाविमिश्रितम्।
एतत् पञ्चपवित्राणि नित्यमेव कुलागमे॥'[1]

वे गोमांस, गोघृत, रक्त, गोक्षीर एवं दधि—इन पाँच पदार्थों को भी नित्य समर्पित करने का उपदेश देते हैं।

द्वादश पटल में (देवी के पूछने पर) भैरव कौल पूजा में प्रयुक्त पात्र एवं कौल-चर्या के विषय में सविस्तार वर्णन करते हैं।

चतुर्दश पटल में (देवी के पूछने पर) भैरव ने चक्रसिद्धि, कालसिद्धि, अष्ट-सिद्धि, आकाश गमन, दीर्घायुष्य प्राप्ति, ग्रंथित्रय, वृषणोत्थकौल, वह्निकौल, कौल-सद्भाव, पदोतिष्ठकौल आदि के लक्षण, निर्विचार ध्यान, आत्मध्यान, उन्मनीभाव, जीव का लय, नादों के प्रकार, कामकला आदि विषयों पर प्रकाश डाला है।

पञ्चदश पटल में वज्रयोग, वाजीकरण-विधि एवं अष्टदल कमल आदि का तथा षोडश पटल में भैरव, नाथ, इच्छा, ज्ञानक्रियाशक्ति, वटुक कार्तिकेयकौल ज्ञान की कार्तिकेय द्वारा चुराया जाना और महा मत्स्य द्वारा इसका निगला जाना, मत्स्यघ्न का जन्म आदि का वर्णन किया गया है।

सप्तदश पटल में आत्मा के स्वरूप, प्राणों के रहने के एकादश स्थान, हृदयस्थ सहज देव, ह-स, सृ एवं ही (सृष्टि-प्रलय) 'हूं ह', प्रेतासन, द्वादशान्त ब्रह्माण्ड के साथ आत्मैक्य, ध्यान एवं ध्यानातीतावस्था, हंस, वामा, द्वादशान्त, शरीरमध्यस्थ हंस, नाथ तत्त्व, पिण्ड, वज्र, परमात्मा आदि विषयों पर प्रकाश डाला गया है।

---

१. कौलज्ञाननिर्णय (११।११)

अष्टादश एवं उन्नीसवें पटलों में कुलद्वीपविधान, कौलाभिषेक, कुलदीप, ह्रीं बीज का जप, भुक्ति-मुक्ति, कौलाभिषेक की अन्य प्रणालियाँ, वामामृत, सुरा-रक्त-घृत-शुक्र आदि और 'ह्रीं क्लीं म्हौ जुं स:' मंत्र का जप, वेश्या कुमारिका, जया देवी, उपचार, गुरु के साथ तादात्म्य (ऐक्य), सुरा-मांस-घृत-शर्करा, वीरसाधना, योगिनीसिद्धि, योगिनी के साथ श्रीनाथ का ध्यान आदि विषयों पर प्रकाश डाला गया है।

बीसवें और इक्कीसवें पटल में योग के पचपन मत, शम्बर, सृष्टिकौल, महाकौल, तिमिर, अमृतसिद्ध, कुलकौलमत, शक्तिभेद कौल, ऊर्मिकौल, ज्ञानकौल, वज्रकौल, वज्रामृत, पञ्चमकार आदि विषयों पर प्रकाश डाला गया है।

बाईसवें एवं तेईसवें पटल में महाकाल के षड्मुख (कालिका योगिनी, नन्दीश, भट्टका, द्रोणका विजया, महाभागा) ६ योगिनी माताएँ, कुलसिद्ध, गुप्तलिङ्ग, गुरुपूजा, साढ़े दस करोड़ ज्ञान-तत्त्व, कामरूप के प्रत्येक घर में योगिनियों की साधना, चन्द्रद्वीप, आदि विषयों पर प्रकाश डाला गया है।

तेईसवें एवं चौबीसवें पटल में कौल योगिनियों का सञ्चरण, मर्त्यलोक में देवों का सञ्चरण, योगिनियों का कपोतिका, गृध्री, हंसी, नखी, उलूकी, पेचकी, सररी, गूली, शृगाली, अजा, महिषी, कुक्कुटी आदि अनेक रूपों में सञ्चरण, ६४ योगिनियों का विभिन्न पशुओं का रूप धारण करके पृथ्वी पर संचरण, नारियों के साथ कथमपि कठोर व्यवहार न करने की चर्या और उनकी पूजा आदि तथा महाकौल, महाज्ञान, कुलकौल, अज्ञान, सिद्धपूजा, कौलपूजा, कौलसिद्ध, योगिनीवृन्द, रुद्रगण एवं देवीचक्र की हृदय एवं शिर में स्थिति, बाह्यपूजा, ध्यान, रक्त वस्त्र, रक्तगन्धानुलेपन, सुरा आदि विषयों का सविस्तार विवेचन किया गया है।

बहिस्थ पूजा पर प्रकाश डालते हुए कहा गया है कि—

'सुगन्धकुन्दकेतक्या मालिकाजातिकोत्पलैः।
चम्पकैः किङ्करातैश्च नीलोत्पलसुगन्धिभिः।
पुष्पैर्नानाविधैश्चैव शतपत्रैश्च..............।
तरुजातत्रवरादेया द्रव्यापि मधुमिश्रिताम्।
मांसम्पलम्बलिर्देया ताम्बूलं चन्द्रसंयुतम्।
धूपचन्दनसौरभ्यं अगुरुं मृगनाभिकम्॥
रक्तपुष्पैर्विशेषेण सुगन्धधूपदीपितम्।
उग्राणि यानि पुष्पाणि गन्धहीनं न दापयेत्॥
बहिस्थं पूजनं प्रोक्तं अध्यात्मं शृणु साम्प्रतम्।
—(कौलज्ञान निर्णय—चतुर्विंशतितमः पटलः)

—०—

# विषयानुक्रमणिका

—०—

॥श्री:॥

योगिराज मत्स्येन्द्रनाथप्रणीत:

# कौलज्ञान-निर्णयः

(प्रथम खण्ड:)

## योगिराज मत्स्येन्द्र नाथ और गोरक्षनाथ

(परिचय और दृष्टि)

"आदिनाथो गुरुर्यस्य गोरक्षस्य च यो गुरु:।
मत्स्येन्द्रं तमहं वन्दे महासिद्धं जगद्गुरुम्॥"

—(वज्रयोगिनी शिलालेख)

"अन्तर्निश्चलितात्मदीपकलिका, स्वाधारवेधादिभि:
र्यो योगी युगकल्पकाल कलनात् तत्त्वं च यो गीयते॥

ज्ञानान्मोदमहोदधि: समभवद् यत्रादिनाथं स्वयं
व्यक्ताव्यक्तगुणाधिकं तमनिशं, श्रीमीननाथं भजे॥"

—(गोरक्ष सिद्धान्त संग्रह)

'आदिनाथ उमा बीज प्रगटलें, मत्स्येन्द्रा लाधले सहज स्थिती।
तेचि प्रेम मुद्रा गोरक्षा दिधली, पूर्ण कृत्वा कैली गैनीनाथ॥'

—(निवृत्तिनाथ)

"जैसे-जैसे नाथ सम्प्रदाय के विस्तार और प्रभाव की जानकारी प्राप्त होती जा रही है, वैसे-वैसे इसका असाधारण महत्व भी स्पष्ट होता जा रुहा है। भारतीय धर्मसाधना के इतिहास में इस संप्रदाय का बहुत महत्वपूर्ण स्थान रहा है। भक्ति-आन्दोलन के पूर्व यह सर्वाधिक महत्वपूर्ण धार्मिक आन्दोलन रहा है और बाद में भी पर्याप्त शक्तिशाली रहा है।"

'आधुनिक भारतीय भाषाओं में से प्राय: सबके साहित्यिक प्रयत्नों की पृष्ठभूमि में इसका प्रभाव सक्रिय रहा है।'

आधुनिक भारतीय भाषाओं के साहित्य की प्रेरक शक्तियों का अध्ययन इस संप्रदाय के अध्ययन के बिना अधूरा ही रह ज़ायेगा।

—डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी 'नाथ सम्प्रदाय'

# मत्स्येन्द्र नाथ

"श्रीनाथचरणाम्भोजं यस्यां दिशि विराजते।
तस्यै दिशे नमस्कुर्यात् भक्त्या प्रतिदिनं प्रिये।
न पादुकात्परो मन्त्रो न देवो श्रीगुरोः परः।
नास्ति शाक्तात्परो मार्गो न पुण्यं कूलपूजनात्॥"

योगेश्वर मत्स्येन्द्रनाथ शैव योगियों एवं नाथ शैव योगियों के आदिसिद्ध एवं 'मानवौघ' में सर्वोच्च आचार्य हैं।

महासिद्ध मत्स्येन्द्रनाथ **बौद्ध-जैन परम्परा** के भी आदि देव हैं। बौद्ध-परम्परा में तो वे परमाराध्य **अवलोकितेश्वर** के नाम से भी पूज्य हैं।

वे **जैन-परम्परा** में पार्श्वनाथ-नेमीनाथ के पूर्वज पिता तथा जैन-समाज के आदि गुरु आदिनाथ के रूप में समाहत हैं। उन्होंने कामरूप में कौलसाधना की।

नाथ **योगियों की द्वादशपंथी** परम्परा में वे आदिनाथ के बाद सर्वोच्च गुरु हैं एवं ८४ सिद्धों के पूर्वाग्रणी एवं **६४ योगिनियों के गुरु** हैं।

एशिया महाद्वीप के दक्षिणी भू-भाग में मत्स्येन्द्रनाथ आदि नाथ योगियों के नाम पर इतने मठ तथा मन्दिर एवं जागीरें हैं कि वे भारत की ही नहीं प्रत्युत् एशिया की अनेक प्राचीन संस्कृतियों एवं परम्पराओं की अमिट पहचान हैं।

मत्स्येन्द्रनाथ ने भगवान शिव के मुख से अमृतविद्या, कालवञ्चनीविद्या एवं योगविद्या का श्रवण करके और उसकी साधना करके उसे अनेक साधना-प्रणालियों द्वारा अभिव्यञ्जित (पुष्पित-पल्लवित-प्रसारित) करके योग-क्रान्ति का बिगुल फूँक दिया। सारा भारत 'अलख निरञ्जन' की ध्वनि से गूँज उठा, मूमूर्षु जीवन में चेतना की वल्लकी झनझना उठी। उन्हें **'हठविद्या' का आविष्कारक** भी माना जाता है—

'हठविद्यां हि मत्स्येन्द्रगोरक्षाद्या विजानते।
श्रीआदिनाथ मत्स्येन्द्र शाबरानन्द भैरवाः॥'

—हठयोगप्रदीपिका

उनके ही कारण अवधूत-समाज या नाथयोगसमाज का गठन हुआ। 'आदिनाथ' भारत के इतिहास की पौराणिक महाविभूति हैं। वे **योग, तंत्र एवं अन्य गुह्य विद्याओं के उद्गम** (स्रोत) हैं। उनका प्रभाव भारत की ही नहीं भारत से बाहर की अनेक संस्कृतियों पर भी पड़ा है। इस्लाम का सूफी-सम्प्रदाय तो मत्स्येन्द्र के योग से पूर्णतया प्रभावित है। नेपाल में दो मछंदरनाथ माने जाते हैं—

(१) ठुलो मछन्दर नाथ एवं (२) सानु मछन्दरनाथ अर्थात् (१) बड़ा मछन्दर (ठुलो) एवं (२) छोटा मछन्दर (सानु)।

बड़े मत्स्येन्द्रनाथ को **'मत्स्येन्द्रनाथ'** एवं छोटे मत्स्येन्द्रनाथ को **'मीननाथ'** कहते हैं।

(क) तिब्बती इतिहासकार तारानाथ की दृष्टि में ये दोनों परस्पर भ्राता हैं।

(ख) बंगाली जनश्रुति के अनुसार ये दोनों अभिन्न हैं।

(ग) नेपाल देश में 'बड़ा मछन्दर' एवं 'पद्मपाणि' बोधिसत्व एवं आर्य अवलोकितेश्वर अभिन्न माने जाते हैं।

डॉ० राइट द्वारा संपादित एवं कैम्ब्रिज युनिवर्सिटी प्रेस से १८७७ ई० में प्रकाशित हिस्ट्री आफ नेपाल के पृष्ठ १४४ में लिखा है कि—

जब आचार्य बंधुदत्त ने पुरश्चरणात्मक मंत्र-प्रयोग एवं डाकिनी की सहायता से आर्य अवलोकितेश्वर मछन्दरनाथ का उनके निवास स्थान कापोटल पर्वत से आवाहन किया था; तब उनकी आत्मा मक्षिका के रूप में आई, किन्तु उसे कलश में बन्द कर लिया गया और तदुपरान्त एक मूर्ति में उसे प्रतिष्ठित कर दिया गया।

**डॉ० पीताम्बरदत्त बड्थ्वाल का मत**—डॉ० बड्थ्वाल ने 'योगप्रवाह' ('हिन्दी कविता में योग प्रवाह') में कहा है कि—

बड़ा मछंदर कल्पना मात्र था। मेरा तो विचार है कि छोटे मछंदरनाथ का माहात्म्य बढ़ाने के लिए बौद्धों ने उसी को 'अवलोकितेश्वर' का रूप माना होगा। किन्तु पीछे से गोरखनाथ के प्रभाव में आ जाने के कारण यह 'सानु' माना गया। परन्तु जनसाधारण ने 'सानु' मछन्दर की पूजा न छोड़ी। यह मछंदरनाथ भी कम सिद्ध न था, परन्तु यह अपनी सिद्धता का दुरुपयोग करता था। व्यावहारिक योग में यह गोरखनाथ का गुरु था परन्तु गोरखनाथ विवेकमय तत्त्वज्ञान में इससे बढ़ा चढ़ा था। मछन्दरनाथ आज भी नेपाल की अधिकांश जनता के इष्टदेव होकर पूजे जाते हैं।[१]

किंवदंती है कि महादेव ने सबसे पहले पार्वती को योग का रहस्य बतलाया था। इसको मछंदरनाथ ने नदी में मछली होकर सुना। इसी कारण उसको महादेव का शाप हुआ था। जिससे गोरखनाथ ने उसका उद्धार किया। संभव है कि मछंदरनाथ ने महादेव-पार्वती के संवाद में अपने परिवर्तित मत को लिखा हो, जिसकी भाषा में देशकालानुसार फेरफार हुआ हो।[२]

**मछंदरनाथ तांत्रिक थे—**

बौद्ध तांत्रिक सम्प्रदाय का आरंभ लगभग सातवें शतक में हुआ। तिब्बत, नेपाल और बंगाल में उसका खूब प्रसार हुआ। विक्रमशिला उसका प्रधान केन्द्र था।

---

१. योग प्रवाह (पृ० ६७-६८)

२. योगप्रवाह (पृ०६६)

पाल राजा महीपाल ने नवीं शताब्दी में विक्रमी शिला के विहार की स्थापना की थी। 'वज्र' उपाधिधारी भिक्षु कामुकता को निर्वाण का साधन मानकर दुराचार में पड़े थे। ग्यारहवें शतक के आरंभ में बौद्धों का तांत्रिक सम्प्रदाय अपने मध्याह्न में था। जान पड़ता है मछंदरनाथ इन्हीं तांत्रिको में से था।[१]

**डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी** इस बात को अस्वीकार करते हुए कहते हैं कि मछन्दरनाथ बौद्ध कभी थे ही नहीं।

**मत्स्येन्द्रनाथ शिव के मानस पुत्र हैं**—'शाबर चिन्तामणि' (जिसे मत्स्येन्द्र की ही रचना माना गया है) में भगवान शिव पार्वती से कहते हैं कि 'हे देवि! मत्स्येन्द्रनाथ नामक एक महाशक्तिशाली योगी है और वह मेरा मानस पुत्र है—

'मम मानस पुत्रोस्ति मत्स्येन्द्राख्यो महाबल:॥'

ब्रह्मदेव उसकी तपस्या से प्रसन्न हो उठे थे और उन्होंने उसे वर दिया था—

'तत: प्रसन्नो भगवान् हंसरूपी परात्पर:।[२]

## मत्स्येन्द्रनाथ का बहुआयामी विराट व्यक्तित्व

### (१) हठयोग

(१) मत्स्येन्द्रनाथ 'हठयोग' के प्रवर्तक हैं।

(२) वे 'हठयोग' के प्रथम आचार्य एवं महासिद्ध हैं।

### (२) नाथसम्प्रदाय

(३) वे 'नाथसम्प्रदाय' के प्रथम मानवगुरु एवं नाथमार्ग के प्रवर्तक हैं।

### (३) कौलमार्ग

(४) वे 'योगिनीकौलमार्ग' के प्रवर्तक हैं।

(५) वे 'सिद्धान्तमार्ग' के साधक एवं सिद्ध हैं। इसे 'सिद्ध कौल सम्प्रदाय' भी कहते हैं।

### (४) शाक्त सम्प्रदाय

(६) वे 'शाक्ततांत्रिक मार्ग' के भी आचार्य हैं, क्योंकि वे कौलमार्ग के अनुयायी एवं उसकी एक शाखा ('योगिनी कौलमार्ग) के प्रवर्तक भी हैं।

'कौल मार्ग' शाक्तों का सम्प्रदाय है।

---

१. योग प्रवाह (पृ० ६०)

२. शाबर तंत्र (१/८)

शाक्त सम्प्रदाय के भेद

| (१) | (२) | (३) |
|---|---|---|
| कौलशाखा | मिश्रशाखा | समयाचार शाखा |

मत्स्येन्द्रनाथ इसी 'शाक्तकौल' मत के अनुयायी हैं।

**(५) काश्मीरी शैव मार्ग**

(७) वे काश्मीरी शैवमार्ग के भी आचार्य हैं इसीलिए स्वयं अभिनवगुप्त ने भी उन्हें नमस्कार किया है।

**(६) बौद्ध मत**

(८) वे बौद्धों के भी आचार्य हैं; इसीलिए नेपाल के बौद्ध उन्हें 'अवलोकितेश्वर का अवतार' मानते हैं।

'सद्धर्मपुण्डरीक' में 'अवलोकितेश्वर' की यह व्याख्या की गई है कि—

"अवलोकितेश्वर भगवान बुद्ध का वह करुणामय स्वरूप है जो कि संसार में एक भी व्यक्ति के बंधनग्रस्त रहने तक निर्वाण नहीं प्राप्त करता। मत्स्येन्द्र उन्हीं के अवतार हैं।

**(७) मत्स्येन्द्रनाथ जैन योग के भी आचार्य हैं—**

जैनधर्म के पार्श्वनाथ आदि तीर्थङ्करों से उनका अविच्छेद्य सम्बन्ध है। 'नेमिनाथ' एवं 'पारसनाथ' मत्स्येन्द्र के पुत्र थे।

**(८) मत्स्येन्द्रनाथ 'त्रिपुरासम्प्रदाय' के भी आचार्य हैं—**

त्रिपुरा सम्प्रदाय के अनेक आचार्यों के वे भी नाम हैं जो कि नाथ-सम्प्रदाय के हैं। मूलाधार चक्र में 'भैरवी' एवं त्रिपुरा की स्थिति नाथ-सम्प्रदाय में भी मान्य है। कुण्डलिनी त्रिपुरा ही हैं।

**(९) मत्स्येन्द्र तन्त्रमार्ग के भी आचार्य हैं—**

तांत्रिकों का श्रेष्ठतम आचार कौलाचार है।

शाक्तमतानुसार मुख्यत: चार आचार हैं—

(१) वैदिक, (२) वैष्णव, (३) शैव एवं (४) शाक्त।

शाक्त आचार

| (१) | (२) | (३) | (४) |
|---|---|---|---|
| वामाचार | दक्षिणाचार | सिद्धान्ताचार | कौलाचार |

या (१) वेदाचार, (२) वैष्णवाचार, (३) शैवाचार, (४) दक्षिणाचार, (५)

सिद्धान्ताचार, (६) कौलाचार। कौलाचार श्रेष्ठतम आचार माना गया है। इनमें वरीयता का क्रम इस प्रकार है—

'सर्वेभ्यश्चोत्तमा वेदा,वेदेभ्यो वैष्णवं परम्।
वैष्णवादुत्तमं शैवं, शैवाद्दाक्षिण्यमुत्तमम्।
सिद्धान्तादुत्तमं कौलं कौलात्परतरं नहि॥

(१) पश्वाचार = 'वैदिकं वैष्णवं शैवं दक्षिणं पाशवं स्मृतम्।

(२) दिव्याचार = 'सिद्धान्तवामे वीरे तु दिव्यं सत्कौल मुच्यते॥'

मत्स्येन्द्रनाथ तांत्रिकों के सर्वोत्तम आचार 'कौलाचार' के अनुयायी एवं प्रवर्तक दोनों थे।

**(१) मत्स्येन्द्रनाथ गोरक्ष के गुरु एवं महासिद्ध थे—**

'आदिनाथो गुरुर्यस्य गोरक्षस्य च यो गुरुः।
मत्स्येन्द्रं तमहं वन्दे महासिद्धं जगद्गुरुम्॥

—वज्रयोगिनी शिलालेख

**(२) भैरव ही मत्स्येन्द्रनाथ थे—**

'कदाचित् कार्तिकेयेन कौलागमशास्त्रमपहृत्य समुद्रे प्रक्षिप्तम्, तच्चैकेन मत्स्येन निगीर्णम्, तदा स्वयं भैरवो मत्स्येन्द्ररूपेणावतीर्य समुद्रं प्रविश्य तस्य मत्स्यस्योदरं विदार्य तच्छास्त्रं समुद्दधार, स एवायं मत्स्येन्द्रनाथः मत्स्यघ्न इत्यप्युच्यते।

—कौलज्ञान निर्णय

ये ही मत्स्येन्द्रनाथ 'मच्छन्द' 'मच्छन्दरनाथ' 'मत्स्यघ्न' 'मत्स्येन्द्र' एवं 'मीननाथ' आदि अनेक नामों से पुकारे जाते हैं।

**(३) मत्स्येन्द्रनाथ समुद्र के एक मत्स्य थे—**

(१) 'आदिनाथः शिवः सर्वेषां नाथानां प्रथमो नाथः। ततो नाथसंप्रदायः प्रवृत्त इति नाथसंप्रदायिनो वदन्ति।

(२) मत्स्येन्द्राख्यश्च आदिनाथशिष्यः।

(३) अत्रैव किंवदन्ती। कदाचिदादिनाथः कस्मिंश्चिद् द्वीपे स्थितः तत्र विजनमिति मत्वा गिरिजायै योगमुपदिष्टवान्। तीरसमीपनीरस्थः कश्चन मत्स्यः तं योगोपदेशं श्रुत्वा एकाग्रचित्तो निश्चलकायोऽवतस्थे। तं तादृशं दृष्ट्वा 'अनेन योगः श्रुत इति' तं मत्वा कृपालुरादिनाथो जलेन प्रोक्षितवान्। स च प्रोक्षणमात्राद‌द्दिव्यकायो मत्स्येन्द्रः सिद्धोऽभूत तमेव **मत्स्येन्द्रनाथ** इति वदन्ति।

—ब्रह्मानन्द—'ज्योत्स्ना'

**(४) मत्स्येन्द्रनाथ अवलोकितेश्वर के अवतार थे—**

नेपाल देश के लोगों के अनुसार मत्स्येन्द्रनाथ अवलोकितेश्वर के अवतार थे।

**(५) मत्स्येन्द्रनाथ नाथसम्प्रदाय के (प्रथम) मानवाचार्य थे—**

नाथसम्प्रदाय के प्रवर्तक तो आदिनाथ (शिव) थे, किन्तु प्रथम मानव आचार्य मत्स्येन्द्रनाथ ही थे।

**(६) मत्स्येन्द्रनाथ हठयोग के प्रथम मानवाचार्य थे—**

'हकारः कीर्तितः सूर्यष्ठकारश्चन्द्र उच्यते।
सूर्याचन्द्रमसोर्योगाद्धठयोगो निगद्यते॥' (सि० सि०प०)

—के स्वरूप वाले 'हठयोग' के प्रथम उपदेष्टा तो आदिनाथ थे, जिसे कि उन्होंने सर्वप्रथम गिरिजा को सुनाया था, किन्तु इसके प्रथम मानव उपदेष्टा मत्स्येन्द्रनाथ ही थे।

इस 'हठयोगविद्या' को ही 'हठयोगशास्त्र' भी कहा जाता है, जो कि 'ह' एवं 'ठ' का योग है।

यह 'सूर्य' एवं 'चन्द्र' का योग है।

इस योग का उद्देश्य ही 'राजयोग'-साधना है; क्योंकि—

'हठं विना राजयोगं राजयोगं विना हठः।
न सिध्यति ततो युग्यमानिष्पत्तेः समभ्यसेत्॥'

—हठयोगप्रदीपिका (१।७६)

'राजयोगसमारूढः पुरुषः कालवञ्चकः। (४।१०३)
'सर्वाण्यपि हठाभ्यासे राजयोगफलावधि।'
'राजयोगं विना पृथ्वी, राजयोगं विना निशा।
राजयोगं विना मुद्रा विचित्राऽपि न शोभते॥ (३।१२६)

**इस हठयोग की सिद्धि के लक्षण निम्नाङ्कित हैं—**

वपुः कृशत्वं वदने प्रसन्नता,
नादस्फुटत्वं नयने सुनिर्मले।
अरोगता बिन्दुजयोऽग्निदीपनं,
नाडी-विशुद्धिर्हठयोग लक्षणम् ॥

**प्र०—'राजयोग' का स्वरूप क्या है?** इस 'मत्स्येन्द्रनाथी हठयोग' के चरमलक्ष्य 'राजयोग' का यथार्थ स्वरूप क्या है?

ब्रह्मानन्दजी **'ज्योत्स्ना'** में कहते हैं—

(१) 'वृत्यन्तरनिरोधपूर्वकात्मगोचरधारावाहिकनिर्विकल्पकवृत्ती राजयोगः॥'' (३।१२६)

(२) 'राजयोगश्च सर्ववृत्तिनिरोधलक्षणोऽसंप्रज्ञात समाधिः॥' (१।१)

(३) **'राजयोग'** और **'समाधि'** तथा **'उन्मनी'** पर्यायवाची हैं—

'राजयोगः समाधिश्च उन्मनी च मनोन्मनी।
अमरत्वं लयस्तत्त्वं शून्याशून्यं परं पदम्॥
अमनस्कं तथाऽद्वैतं निरालम्बं निरञ्जनम्।
जीवन्मुक्तिश्च सहजा तुर्या चेत्येकवाचकाः॥

**प्र०**—यदि 'राजयोग' समाधि है तो **'समाधि' क्या** है?

'सलिले सैन्धवं यद्वत्साम्यं भजति योगतः।
तथाऽऽत्ममनसोरैक्यं समाधिरभिधीयते।
यदा संक्षीयते प्राणो मानसं च प्रलीयते।
तदा समरसत्वं च समाधिरभिधीयते॥
तत्समं च द्वयोरैक्यं जीवात्मपरमात्मनोः।
प्रनष्टसर्वसंकल्पः समाधिः सोऽभिधीयते।
राजयोगस्य माहात्म्यं को वा जानाति तत्त्वतः।
'ज्ञानं' 'मुक्तिः' 'स्थितिः' 'सिद्धि'र्गुरुवाक्येन लभ्यते॥

—'राजयोगप्रभावमाह'—(ज्योत्स्ना)

**प्र०**—'राजयोग' का प्रभाव क्या है?

(१) 'ज्ञान'—'ज्ञानं स्वस्वरूपापरोक्षानुभवः॥'

(२) 'मुक्ति'—'मुक्तिर्विदेहमुक्तिः।'

(३) 'स्थिति'—'स्थितिर्निर्विकारस्वरूपस्थितिरूपा जीवन्मुक्तिः।'

(४) 'सिद्धि'—सिद्धिरणिमादिः गुरुवाक्येन गुरुवचसा लभ्यते। राजयोगादितिः शेषः।"

—ज्योत्स्ना

**प्र०**—'राजयोग 'सहजावस्था' है तो **'सहजावस्था' क्या है**?

(१) 'दुर्लभो विषयत्यागो दुर्लभं तत्त्वदर्शनम्।
दुर्लभा सहजावस्था सद्गुरोः करुणां विना॥ (४।९)

(२) 'विविधैरासनैः कुम्भैर्विचित्रैः करणैरपि।
प्रबुद्धायां महाशक्तौ प्राणः शून्ये प्रलीयते॥ (४।१०)

(३) 'उत्पन्नशक्तिबोधस्य व्यक्तनिःशेष कर्मणः।
योगिनः **सहजावस्था** स्वयमेव प्रजायते॥ (४।११)

(४) **'सहजावस्था** तुर्यावस्था।'

**प्र०**—यदि राजयोग का प्रभाव ज्ञान एवं मुक्ति (मोक्ष) है तो उस ज्ञान एवं मुक्ति (मोक्ष) का स्वरूप क्या है?

'ज्ञानं कुतो मनसि संभवतीह तावत्,
प्राणोऽपि जीवति मनो म्रियते न यावत्।
प्राणो मनो द्वयमिदं विलयं नयेद्यो,
मोक्षं स गच्छति नरो न कथंचिदन्य:॥ (४।१५)
—हठयोगप्रदीपिका

(२) राजयोग **'अमनस्क योग'** है—

**'अमनस्क' एवं अमनस्क योग' (अन्तर्योग)**—जिस 'राजयोग' को 'अमनस्क कहा गया है उसका स्वरूप क्या है?। गोरक्षनाथ ने योग के दो प्रकार स्वीकार किये हैं— (१) 'पूर्वयोग' (२) 'अपरयोग'

'बर्हियोग' या (१) 'तारक योग' तथा (२) 'अमनस्क योग'

**'तारक योग'** समनस्क योग है किन्तु **'अमनस्क योग'** मन से अतीत योग है। **'तारक योग'** बाह्ययोग है। **'अमनस्क योग'** अन्तर्मुद्रात्मक एवं यथार्थ योग है। यही 'राजयोग' है—'राजयोग' शांभवीमुद्राप्रधान है—

'राजयोग: स कथित: स एव मुनिपुंगव।
राजत्वात् सर्वयोगानां **राजयोगं** इति स्मृत:॥
राजानं दीप्यमानं तं परं ब्रह्माणमव्ययम्।
देहिन: प्रापयेद् यस्तु **राजयोग:** स उच्यते॥
राजयोगस्य माहात्म्यं को वा जानाति तत्त्वत:।
ज्ञानात् सिद्ध्यति मुक्तिर्हि गुरोर्ज्ञानं च लभ्यते॥
—अमनस्क योग

हठयोग का लक्ष्य 'राजयोग' है—

राजयोगमजानन्त: केवलं हठकर्मिण:।
एतानभ्यासिनो मन्ये प्रयासफलवर्जितान्॥ (४।७९)

**प्र०**—यदि 'प्राण' एवं 'मन' का जीवन जब तक शेष है तब तक राजयोग का लक्ष्य 'ज्ञान' एवं 'मुक्ति' संभव ही नहीं है; तब प्राण एवं मन का जीवन क्या है?

(१) प्राण का जीवन क्या है?
(२) मन का जीवन क्या है?

**(१) प्राण का जीवन :** 'इडापिङ्गलाभ्यां वहनं प्राणस्य जीवनं।'

**(२) इन्द्रियों का जीवन :** 'स्वस्वविषयग्रहणमिन्द्रियाणां जीवनं।'

**(३) मन का जीवन :** 'नानाविषयाकारवृत्त्युत्पादनं मनसो जीवनम्।'

'प्राणो मनः इदं द्वयं यो योगी विलयं नाशं नयेत्स मोक्षमात्यन्तिकस्वरूपावस्थान-लक्षणं गच्छति प्राप्नोति।।'
—ज्योत्स्ना (४।१५)[१]

**प्राण एवं मन का जय क्या है?**

'नानाविधैर्विचारैस्तु न साध्यं जायते मनः।
तस्मात्तस्य जयः प्रायः प्राणस्य जय एव हि।।'

**प्र०**—यदि राजयोग 'उन्मनी' एवं 'मनोन्मनी' है तो 'उन्मनी' एवं 'मनोन्मनी क्या है?

(१) 'तत्त्वं बीजं हठः क्षेत्रमौदासीन्यं जलं त्रिभिः।
उन्मनीकल्पलतिका सद्य एव प्रवर्तते।।' (४।१०४)

(२) 'उच्छिन्नसर्वसङ्कल्पो निःशेषाशेषचेष्टितः।
स्वावगम्यो लयः कोऽपि जायते वागगोचरः।।' (४।३२)

(३) 'प्रनष्टश्वासनिश्वासः प्रध्वस्तविषयग्रहः।
निश्चेष्टो निर्विकारस्य लयो जयति योगिनाम्' (४।३०)

(४) 'मनः प्राणलये कश्चिदानन्दः सम्प्रवर्तते।।' (४।३०)

## राजयोग 'लय' है

**प्र०**—'लय' क्या है?

'ब्रह्मरन्ध्रे निर्व्यापारस्थितिः प्राणस्यः लयः। (ज्योत्स्ना)
'विषयान्तरेऽव्यापारेण मनसो लयोऽन्यः।। (ज्योत्सना)

'अमनस्क योग' ही **राजयोग** है—

'लयोलय इति प्राहुः कीदृशं लय लक्षणम्।
अपुनर्वासनोत्थानाल्लयो विषयविस्मृतिः।।' (४।३४)

**प्र०**—यदि हठयोग के 'लक्ष्यभूत राजयोग' के बिना हठयोग व्यर्थ है तो 'राजयोग' की प्राप्ति का साधन क्या है?

---

१. 'अलीनप्राणोऽलीनमनाश्च कथञ्चिदुपाय शतेनापि न मोक्षं प्राप्नोति।।'
(—ज्योत्स्ना)

'एतेन योगं विना ज्ञानं मोक्षश्च न सिद्ध्यतीति सिद्धम् ।
'नान्यमार्गैः सुखप्रायं कैवल्यं परमं पदम् ।
सिद्धमार्गेण लभ्येत नान्यथा शिवभाषितम् ।।
—सिद्धमार्गो योगमार्गः —(ज्योत्स्ना)

(१) 'राजयोगपदं प्राप्तुं सुखोपायोऽल्पचेतसाम्।
सद्य: प्रत्ययसन्धायी जायते नादजो लय:।।'

(२) **'राजयोग'** तुर्यावस्था है—
'राजयोगो योगानां राजा तदेव पदं राजयोगपदं तुर्यावस्थाख्यम्।

इस तुर्यावस्था को प्राप्त करने के लिए (स्वात्माराम मुनीन्द्र के मतानुसार)— 'भ्रूध्यान' सर्वोच्च साधन है और 'लय' इसका स्वरूप है—

'उन्मन्यवाप्तये शीघ्रं भ्रूध्यानं मम सम्मतम् ।। (४।८०)
'नादज: नादाज्जातो लयश्चित्तविलय: सद्य: शीघ्रं
प्रत्ययं प्रतीतिं सन्दधाति प्रत्ययसन्धायी।।' —(ज्योत्स्ना)
'अस्तु वा मास्तु वामुक्तिरत्रैवाखण्डितं सुखम् ।
लयोद्भवमिदं सौख्यं राजयोगादवाप्यते।। (४।७८)

अर्थात् लयोद्भूत अनिर्वचनीय सौख्य तो 'राजयोग' से ही प्राप्य है, भले ही मुक्ति प्राप्त हो या न हो।

यह लय-साधना 'नादानुसन्धान' से भी हो सकती है, क्योंकि यह गुरुनाथैकगम्य अनिर्वचनीय और अगम्य आनन्द का साधन है—

'नादानुसन्धान समाधिभाजां,
योगीश्वराणां हृदि वर्धमानम्।
आनन्दमेकं वचसामगम्यं,
जानाति तं श्री गुरुनाथ एक:।। (४।८१)

**नादानुसन्धानाभ्यास की पद्धति क्या है?**

'कर्णौ पिधाय हस्ताभ्यां यं शृणोति ध्वनिं मुनि:।
तत्र चित्तं स्थिरीकुर्याद्यावत्स्थिरपदं व्रजेत्।। (४।८२)

**राजयोग का अन्य फल क्या है?**

'एकीभूतं तदा चित्तं राजयोगाभिधानकम्।
सृष्टिसंहारकर्ताऽसौ योगीश्वरसमो भवेत्।।' (४।७७)

**नादाभ्यास का फल क्या है?**

अभ्यस्यमानो नादोऽयं बाह्यमावृणुते ध्वनिम्।
पक्षाद्विक्षेपमखिलं जित्वा योगी सुखी भवेत् ।। (४।८३)
'श्रूयते प्रथमाभ्यासे नादो नानाविधो महान्।
ततोऽभ्यासे वर्धमाने श्रूयते सूक्ष्मसूक्ष्मक: ।। (४।८४)

(२) आदौ जलधिजीमूतभेरी झर्झरसंभवाः।
मध्ये मर्दलशंखोत्था घण्टाकाहलजास्तथा ॥
(३) अन्ते तु किङ्किणीवंशवीणाभ्रमरनिस्वनाः।
इति नानाविधा नादाः श्रूयन्ते देहमध्यगाः॥
(४) महति श्रूयमाणोऽपि मेघभेर्यादिके ध्वनौ।
तत्र सूक्ष्मात् सूक्ष्मतरं नादमेव परामृशेत्॥
(५) काष्ठे प्रवर्तितो वह्निः काष्ठेन सह शाम्यति।
नादे प्रवर्तितं चित्तं नादेन सह लीयते॥
(६) नादोऽन्तरङ्गसारङ्ग बन्धने वागुरायते।
अन्तरङ्गकुरङ्गस्य वधे व्याधायतेऽपि च॥
(७) अन्तरङ्गस्य यमिनो वाजिनः परिघायते।
नादोपास्तिरतो नित्यमवधार्या हि योगिना॥
(८) नादश्रवणतः क्षिप्रमन्तरङ्गभुजङ्गमः॥
विस्मृत्य सर्वमेकाग्रः कुत्रचिन्न हि धावति।
(९) मकरन्दं पिबन् भृङ्गो गन्धं नापेक्षते यथा।
नादासक्तं तथा चित्तं विषयान्न हि कांक्षते॥
(१०) सर्वचिन्तां परित्यज्य सावधानेन चेतसा।
नाद एवानुसन्धेयो योगसाम्राज्यमिच्छता॥ (४।९३)
(११) अनाहतस्य शब्दस्य ध्वनिर्य उपलभ्यते।
ध्वनेरन्तर्गतं ज्ञेयं ज्ञेयस्यान्तर्गतं मनः।
मनस्तत्र लयं याति तद्विष्णोः परमं पदम्॥ (४।१००)

अन्तिम निष्कर्ष यह है कि 'हठयोग' के सारे उपाय **'राजयोग'** की सिद्धि के लिए ही हैं—

'सर्वे हठलयोपाया राजयोगस्य सिद्धये।
राजयोगसमारूढः पुरुषः कालवञ्चकः॥ (४।१०३)

यदि राजयोगी की सिद्धि 'कालवञ्चन' है तो स्पष्ट है कि नाथ-सम्प्रदाय मृत्युञ्जयत्व एवं अमृतत्त्व की प्राप्ति को प्रधान उपलब्धि मानता है।

**योगशिखोपनिषद् की दृष्टि से राजयोग का स्वरूप**

'योगशिखोपनिषद्' में कहा गया है—

योनिमध्ये महाक्षेत्रे जपाबंधूकसन्निभम्।
रजो वसति जन्तूनां देवीतत्त्वं समावृतम्॥

रजसो रेतसो योगाद्राजयोग इति स्मृतः।
अणिमादि पदं प्राप्य राजते राजयोगतः॥ (१३६-१३७)

## नारदोक्त राजयोग का स्वरूप

नारदोक्त राजयोग अद्वैताश्रित है—

'एवमद्वैतयोगेन विमुक्तिर्वो मयोदिता॥'

विज्ञानभिक्षु ने **नारदोक्त राजयोग की पद्धति** अपने योग ग्रन्थ में उद्‌धृत की है।[1] इसका स्वरूप इस प्रकार है—

'विलाप्य विस्तरं कृत्स्नं चिदेकरसबोधने।
राजयोगं प्रवक्ष्यामि तं शृणुध्वं द्विजोत्तमाः॥
वेदान्तेभ्यः सतां सङ्गात् सद्गुरोश्च स्वतस्तथा।
ज्ञेयोऽन्तः प्रकृतेरन्य आत्मा सम्यङ् मुमुक्षुभिः॥
इत्यात्मानं दृढं ज्ञात्वा संगं सर्वं ततस्त्यजेत्।
अद्वैतसिद्धौ यतमामन्यसङ्गो ह्यरिः स्फुटम्।
एकान्ते स्वासनो धीरः शुचिर्दक्षः समाहितः।
यततोपनिषद् दृष्टमायाभिन्नात्मदर्शने।
पराक्प्रवृत्ताक्षगणं योगी प्रत्यक् प्रवाहयेत्।
रुद्ध्वा मार्गं तदत्यन्तं मुक्तास्त्रौघमिवार्जुनः।
स्थापयित्वा पदेऽक्षाणि स्वे स्वेऽन्तस्तु मनः शनैः।
निवृत्तसैन्यं राजानं वेश्मेवान्तः प्रवेशयेत्॥
अन्तः स्थिते च मनसि न चलन्तीन्द्रियाण्यपि।
अभ्राणि स्तिमितानीव चोदकेऽन्यगतेऽनिले।
ततो वपुरहङ्कार बुद्धिभ्योऽन्ये चिदात्मनि।
तासां प्रवर्तयितरि स्वात्मनि स्थापयेन्मनः।
मुधा कर्तृत्वभोक्तृत्वमानिनं तमथामलम्॥
सर्वात्मनि चिदानन्दघने विष्णौ सु योजयेत्।
सलिले करकाश्मेव दीपोऽग्नाविव तन्मयः।
जीवो मौढ्यात्पृथग्बुद्धौ युक्तो ब्रह्मणि लीयते।
अयं च जीवपरयोर्योगो योगाभिधो द्विजाः।
सर्वोपनिषदामर्थो मुनिगोप्यः परात्परः॥

---

१. योगसार संग्रह

एवं ब्रह्मणि युक्तात्मा सन्निरन्तरचिद्रसः।
आसीताभ्यन्तरं बाह्यं विलाप्य जगदात्मनि॥
क्रमाद्विलापयन्नेव कठिनांशोपमं जगत्।
विस्तरं स्वात्मविद्योगी निर्विशेषं विलापयेत्॥
एवं सततयुक्तात्मा क्रमाद्विष्णुमयो भवेत्।
न हि सैन्धवशैलोऽपि क्षणादम्बुमयो भवेत्॥
व्युत्थितोऽपि जगत्कृस्त्नं विष्णुरेवेति भावयन्।
निर्ममो निरहङ्कारश्चरेच्छिथिल संसृतिः।
एवं सततमभ्यासाल्लीनबुद्धेः परात्मनि।
कर्माणि बुद्धिपूर्वाणि निवर्तन्ते स्वतो द्विजाः।
पूर्वाभ्यासबलात्कार्यो न लौक्यो न च वैदिकः।
अपुण्यपापः सर्वात्मा जीवन्मुक्तः स उच्यते।
तद्देहपाते च पुनः सर्वगो न स जायते।
एवमद्वैतयोगेन विमुक्ति र्वो मयोदिता॥"

विज्ञान भिक्षु—योगसार संग्रह

राजयोग 'अमनस्क योग' है।

### अमनस्क का स्वरूप क्या है?

(१) अमनस्केऽपि संजाते चित्तादि विलयो भवेत् ।'

**प्र०**—'अमनस्क' का आविर्भाव कैसे होता है?

'तत्त्वस्य संमुखे जाते अमनस्क प्रजायते।'

**प्र०**—'तत्त्व' संमुख होता कैसे है?

'न किंचिन्मनसा ध्यायेत्सर्वचिन्ताविवर्जितः।
स बाह्याभ्यन्तरे योगी जायते तत्त्वसंमुखः॥

**प्र०**—'अमनस्क' की साधना-प्रक्रिया क्या है?

'विविक्तदेशे सुखसन्निविष्टः समासने किंचिदुपेत्य पश्चात्।
बाहुप्रमाणं स्थिरदृक् स्थिरांगश्चिन्ताविहीनोऽभ्यसनं कुरुष्व॥

### गोरक्षनाथ का 'अमनस्क योग'

'दृष्टिः स्थिरा यस्य विना निमेषाद्,
वायुः स्थिरो यस्य विना निरोधात्।
चित्तं स्थिरं यस्य विनावलम्बनात्,
स एव योगी स गुरुः स सेव्यः॥

न किञ्चिच्चिन्तयेद् योगी औदासीन्यपरो भवेत्।
न किञ्चिच्चिचिन्तनादेव स्वयं तत्त्वं प्रकाशते।
औदासीन्यामृतौघेन वर्धमानेन योगिनाम्।
उन्मूलितमनो मूलो जगद्वृक्षः पतिष्यति।
—गोरक्षनाथ अमनस्कयोग

शिथिलीकृत सर्वाङ्गं आनखाग्रशिखाग्रतः।
'चिन्ताचेष्टाविवर्जितः॥
—गोरक्षनाथ

## मत्स्येन्द्रनाथ का आविर्भाव-काल

महायोगी एवं महातांत्रिक सिद्ध मत्स्येन्द्रनाथ के आविर्भाव-काल के विषय में कोई सुनिश्चित मत स्थापित नहीं हो सकता है और इस दिशा में मतैक्य का अभाव है।

**अभिनव गुप्तपादाचार्य** ११वीं शताब्दी के हैं।[१] अभिनव गुप्त ने अपने ग्रंथ 'तन्त्रालोक' में मत्स्येन्द्रनाथ को नमस्कार किया है—

'रागारुणं ग्रन्थिविलावकीर्णम् यो जालमातानवितानवृत्तिः।
कलोम्भितम् बाह्यपथे चकारस्तन्मे स मच्छन्दविभुः प्रसन्नः॥

'तंत्रालोक' के टीकाकार जयरथ ने मत्स्येन्द्रनाथ को **'सकल कुलशास्त्र अवतारक'** कहा है।

यदि अभिनव गुप्त का आविर्भावकाल ११वीं सदी है तो स्पष्ट है कि मत्स्येन्द्रनाथ का समय ११वीं सदी पूर्व का था।

**निष्कर्ष—**

(१) मत्स्येन्द्रनाथ ११हवीं सदी के पूर्व विद्यमान थे। उनका जन्म कामरूप के निकट चन्द्रगिरि में हुआ था। गोरक्षनाथ मत्स्येन्द्रनाथ के शिष्य थे—

'आदिनाथें उपदेश पार्वतीसी केला।
मत्स्येन्द्रे ऐकिला मच्छगर्भी।
शिवहृदयींचा मन्त्र पै अगाध।
जालासे प्रसिद्ध भक्तियोगें।
तेणेत्या गोरक्षा केलें कृपादान॥
तेथोनि प्रकट जाण गहिणी प्रति॥
गहिनीनें दया केली निवृत्तिनाथा।

१. डॉ० बलदेव उपाध्याय।

बालक असतों योगरूप।
तेयो ज्ञानेश पावले प्रसाद।
जाले ते प्रसिद्ध सिद्धासनीं॥''

गोरक्षनाथ का आविर्भावकाल—[१]

| | |
|---|---|
| (१) डॉ० बड्थ्वाल का मत | : (संवत् १०५० के आस-पास) |
| (२) डॉ० राम कुमार वर्मा का मत | : (१३वीं सदी) |
| (३) इनसाइक्लोपीडिया ब्रिटेनिका | : (१३वीं सदी) |
| (४) डॉ० शहीदुल्ला का मत | : (सं० ७२२) |
| (५) राहुल सांकृत्यायन का मत | : (संवत् ९०२) |
| (६) डॉ० मोहन सिंह का मत | : (विक्रम की ९वीं १०वीं सदी) |
| (७) डॉ० फर्कुहर का मत | : (सं० १२५७) |
| (८) डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी का मत | : (वि० सं० १०वीं सदी) |
| (९) डॉ० प्रबोध चन्द्र बागची का मत | : (९०० A. D.) |

(१०) (त्र्यम्बकपन्त गोरक्ष के शिष्य थे। त्र्यम्बक पन्त ने सं० १२७० में गोरक्ष से शिष्यत्व ग्रहण किया। अत: गोरक्षनाथ का आविर्भाव काल सं० १२५७ भी अनुमानत: लगाया गया है।

**मत्स्येन्द्रनाथ के आविर्भावकाल के विषय में—**

**डॉ० प्रबोध बागची का मत**—डॉ० बागची कहते हैं कि अभिनव गुप्त का आविर्भाव ११वीं सदी (११A. D.) में हुआ था। अत: यदि मत्स्येन्द्र का आविर्भाव-काल १०० वर्ष पूर्व का भी मान लिया जाय तो भी मत्स्येन्द्रनाथ का आविर्भावकाल ९०० A. D. में हुआ—''मत्स्येन्द्र लिव्ड ऐट लीस्ट हण्ड्रेड ईयर्स अर्लियर, से एबाउट ९००A. D.

—'कौलज्ञान निर्णय की भूमिका

**जालन्धर नाथ का भी आविर्भाव-काल**—९०० A. D. ही है। (प्रबोध चन्द्र बागची)।

**डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी** का कथन है कि आचार्य अभिनव गुप्त ने सन् ९९१ ई० में 'क्रमस्तोत्र' की रचना की थी एवं सन् १०१५ ई० 'ईश्वर प्रत्यभिज्ञा' पर 'बृहती' नामक टीका लिखी थी। उन्होंने मत्स्येन्द्र नाथ की 'तंत्रालोक' में स्तुति की है। अत: उनका आविर्भावकाल सन् ईसवी की दसवीं शताब्दी के अन्त में और ११वीं शताब्दी के आदि में है। यदि अभिनव गुप्त का आविर्भाव काल १०वीं सदी

---

१. डॉ० हजारी प्रसाद का कथन है कि नाथमार्ग के आदि प्रवर्तकों का समय नवीं शताब्दी का मध्य भाग है। ('नाथसम्प्रदाय' द्वि० सं०—पृ० ५९)

के अन्त एवं ११हवीं सदी के प्रारंभ का है तो मत्स्येन्द्रनाथ का आविर्भाव काल दसवीं सदी के अन्त के पूर्व का है।

**राहुल सांकृत्यायन के मतानुसार** मत्स्येन्द्रनाथ का आविर्भाव काल ९वीं सदी का मध्यकाल है।

राजा देवपाल ८०९-४९ तक राज्य करते रहे। वे मत्स्येन्द्र (मीनपा) के समकालीन थे। अत: मत्स्येन्द्रनाथ का काल भी ८०९-४९ माना जाना चाहिए।

अभिनव गुप्त ने मत्स्येन्द्रनाथ का नामोल्लेख किया है। अत: मत्स्येन्द्रनाथ अभिनव गुप्त के पूर्ववर्ती हैं।

**अभिनवगुप्ताचार्य का आविर्भाव काल क्या है?**

उन्होंने ९९१ ई० में 'क्रमस्तोत्र' की रचना की। इसके पूर्व मत्स्येन्द्रनाथ थे।

नेपाल के एक शिलालेख में लिखा है—

'अतीत कलिवर्षेषु शून्यद्वन्द्वरसाग्निषु।
नेपाले जयति श्रीमानार्यावलोकितेश्वर:॥'

इससे तो यह सिद्ध होता है कि ५२० ईसवीय संवत्सर में कदलीदेशस्थ मत्स्येन्द्रनाथ का गोरक्षनाथ ने उद्धार किया और वे इसी समय नेपाल में प्रथम बार अवलोकित हुए अत: उनका नाम 'अवलोकितेश्वर' पड़ा—

'मत्स्येन्द्रनाथ: नेपालभागतस्तत्र च प्रथमं जनैरवलोकित इत्यवलोकितेश्वर इत्युच्यते।'

इस आधार पर तो मत्स्येन्द्रनाथ का आविर्भाव छठवीं शताब्दी के प्रारंभ में हुआ—

'एवमीसवीयषष्ठशत्या: प्रारम्भे पूर्णसिद्धस्य तस्य स्थिति: सिद्ध्यति सम्भाव्यते चैतत् ॥[1]

## मत्स्येन्द्रनाथ की रचनायें

मत्स्येन्द्रनाथ के द्वारा प्रणीत ग्रंथों में प्रमुख ग्रंथ निम्नाङ्कित हैं—

१. मत्स्येन्द्र संहिता
२. कौलज्ञान निर्णय
३. अकुलवीर तन्त्रम्
४. कुलानन्द
५. कुलार्णव
६. कौलार्णव
७. महाकौलार्णव
८. शाबर चिन्तामणि

१. गोरक्ष संहिता : भूमिका जनार्दन शास्त्री।

इन ग्रंथों के अतिरिक्त अन्य अनेक मत्स्येन्द्र-प्रणीत ग्रन्थ नेपाल दरबार ग्रंथ संग्रहालय एवं जोधपुर राजसंग्रहालय में उपलब्ध हैं। 'मुक्तापुर मङ्गलूर से प्रकाशित एक बृहदाकार 'मत्स्येन्द्र संहिता' भी मिलती है। शाक्त मतावलम्बी तांत्रिकों की भाँति मत्स्येन्द्रनाथी कौलधारा का विश्वास है कि—

'यत्रास्ति भोगो न तु तत्र मोक्षो,
यत्रास्ति मोक्षो न तु तत्र भोगः।
श्री सुन्दरीसाधकपुङ्गवानां,
भोगश्च मोक्षश्च करस्थ एव॥

**मत्स्येन्द्रनाथ का जन्मस्थान**—मत्स्येन्द्रनाथ चन्द्रगिरि में उत्पन्न हुए थे। चन्द्रगिरि कामरूप के निकट था या बंगाल के समुद्री किनारे पर था।

तिब्बती परम्परा के अनुसार उनका जन्म-स्थान ब्रह्मपुत्र से आच्छादित किसी द्वीपाकार अंचल में था।

**डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी का मत**—(१) मत्स्येन्द्रनाथ का जन्मस्थान कामरूप के सन्निकट स्थित चन्द्रगिरि नामक स्थान है या

(२) बंगाल के समुद्री तट पर है।

(३) इतना निश्चित है कि यह स्थान पूर्वी भारतवर्ष में कामरूप के समीप था।

इनका प्रादुर्भाव ९वीं शताब्दी में किसी समय हुआ था। उन्होंने स्त्री-साहचर्य-प्रधान साधना 'कौलसाधना' कदली वन (स्त्री देश) में की जो कि कामरूप ही हो सकता है। 'कदली देश' आसाम का उत्तरी भाग है। ब्रिग्स मत्स्येन्द्र के शिष्य गोरक्षनाथ का आविर्भावकाल १२०० ई० से पूर्व संभवतः ११वीं शताब्दी का **आरंभकाल** मानते हैं और उनका जन्म बंगाल में मानते हैं। इतना होने पर भी ब्रिग्स अपनी मान्यता को अन्तिम सत्य स्वीकार नहीं करते। अतः निश्चित रूप से जोर देकर कुछ भी नहीं कहते। अतः मत्स्येन्द्र का काल **११वीं सदी सदी के पूर्व का ही** निश्चित होता है।

मत्स्येन्द्रनाथ की साधना का परवर्ती स्वरूप जिस सिंहलद्वीप में रूपायित हुआ उसकी स्थिति कहाँ है? वर्तमान गढ़वाल और कुमायूं के मध्य का अंचल **'स्त्रीराज्य'** कहा जाता है और कदलीवन भी **'स्त्रीराज्य'** कहा जाता है।[1] कुलूत देश (कुल्लू) को भी **'स्त्रीदेश'** कहा जाता है। हुएन्स्वांग ने सतलज के उद्गमस्थान के निकट के किसी स्थान को **'स्त्रीराज्य'** कहा है।[2] कोई-कोई 'कामरूप' को ही **'स्त्रीदेश'** कहते हैं।

---

१. नाथ-सम्प्रदाय। २. नाथ-सम्प्रदाय

**महाभारत में जिस 'कदलीवन'** का उल्लेख है उसमें अश्वत्थामा, बलि, व्यास, हनुमान, विभीषण, कृपाचार्य एवं परशुराम सदा निवास करते हैं। (महाभारत वनपर्व)

## * मत्स्येन्द्रनाथ–एक विहंगमावलोकन *

**मत्स्येन्द्रनाथ**—मत्स्येन्द्रनाथ नाथ-पन्थ के आदि सिद्ध एवं इस पंथ के प्रवर्तक थे। वे महायोगी एवं महासिद्ध थे।

**योगी चौरंगीनाथ कहते हैं**—(१) सत्य गुर मछंद्रनाथ प्रसादे अम्हारा फीटला भ्रांति, सत्य सत्य भारवन्त चौरंगीनाथ अनंत पिंडेरा होइ मुक्ति॥' —प्राण सांकली

(२) 'ई अम्हारा भइला सासत, पाप कल्पना नहीं हमारे मन, हाथ पाँव कटाय रलाई लायला निरंजन वने, सोष संताप मने परभेव सनमुख देखीला श्री मछंद्रनाथ गुरुदेव नमसकार करीला नमाईला माथा।'' —चौरंगीनाथ

**प्रेमदास कहते हैं**—

'नमो आदिनाथ भए हैं सुनाथ
नमो सिध मछिन्द्रं बड़ो जोगिन्द्रं॥' —प्रेमदास

'आदिनाथो गुरुर्यस्य गोरक्षस्य च यो गुरुः।
मत्स्येन्द्रं तमहं वन्दे महासिद्धं जगद्गुरुम् ॥'

नाथपरम्परा में आदिनाथ भगवान शंकर के बाद सबसे महान आचार्य, सिद्ध एवं मान्यतम विभूति के रूप में मत्स्येन्द्रनाथ उच्चतम शीर्ष पर अवस्थित हैं। चूँकि आदिनाथ तो शिव का ही दूसरा नाम है, अतः नाथपरम्परा में मत्स्येन्द्रनाथ ही प्रथम आचार्य हैं और इस दृष्टि से उन्हें नाथसम्प्रदाय का प्रवर्तक कहना भी अतिशयोक्ति नहीं है। मानव-गुरुओं एवं आचार्यों में नाथसम्प्रदाय के प्रथम गुरु एवं प्रथम आचार्य मत्स्येन्द्रनाथ ही हैं।

यदि हम नेपाली-आस्था एवं नेपाली-जनश्रुति पर विचार करें तो मत्स्येन्द्रनाथ 'अवलोकितेश्वर' के अवतार थे। नाथ-परम्परा के आदि गुरु मत्स्येन्द्रनाथ **'कौलाचार' के भी सिद्ध पुरुष हैं। काश्मीरीय शैवागम में भी मत्स्येन्द्रनाथ** एक महान् सिद्ध पुरुष के रूप में मान्य हैं। क्या वे मीननाथ के पुत्र थे?

तिब्बती-अनुश्रुति के अनुसार तो वे **मीननाथ के ही पुत्र थे**। 'कौलज्ञाननिर्णय' के अनुसार **मीननाथ एवं मत्स्येन्द्रनाथ अभिन्न** हैं।

नेपाली-आस्था के अनुसार **'मीननाथ' मत्स्येन्द्र के अनुज** थे। स्वात्माराम मुनीन्द्र के मत से **'मीननाथ' एवं 'मत्स्येन्द्रनाथ' भिन्न-भिन्न** थे। 'बौद्धगान ओ दोहा' (गङ्गा पुरातत्त्वांक) तथा तिब्बती-अनुश्रुति के अनुसार मत्स्येन्द्रनाथ **मीननाथ**

**के पुत्र** थे। 'वर्णरत्नाकर' से ज्ञात होता है कि मीननाथ एवं मत्स्येन्द्रनाथ एक ही सिद्ध के **दो नामान्तर** हैं।

## चौरंगीनाथ और मत्स्येन्द्रनाथ

मत्स्येन्द्रनाथ चौरंगीनाथ के गुरु थे। गोरखनाथ और चौरंगीनाथ गुरुभाई थे—'मछंदरनाथ गुरु अम्हारा, गोरखनाथ भाई।'' —चौरंगीनाथ

मत्स्येन्द्रनाथ अमर हैं क्योंकि—

'इत्यादयो महासिद्धा हठयोगप्रभावतः।
खण्डयित्वा कालदण्डं ब्रह्माण्डे विचरन्ति ते॥'

—हठयोग प्रदीपिका (१।९)

गुरु मत्स्येन्द्रनाथ ने ही चौरंगीनाथ के मन में उत्पन्न समस्त भ्रांतियों का उच्छेद किया था। चौरंगी नाथ कहते हैं—

'मूर्ति सतगुरु मछिंद्रनाथ प्रसादे आहारी फीटीला भ्रांति॥'

## गोरक्षनाथ और मत्स्येन्द्रनाथ

(क) गोरक्षनाथ अपने को मत्स्येन्द्र का दास कहते हैं—

'प्यण्ड ब्रह्मण्ड निरन्तर बास। भणंत गोरख मछंयद्र का दास।'

(ख) गोरखनाथ एवं मत्स्येन्द्र का परिचय देते हुए प्रतीकात्मक गुह्य भाषा में कहते हैं कि—

'अवधू ईश्वर हमारै चेला भणींजै।
मछींद्र बोलिए नाती॥'

(ग) वे फिर सरल भाषा में कहते हैं कि—

'भणंत गोरखनाथ मछींद्रनाथपूता अबिचल थीर रहांना॥'

(घ) गोरक्षनाथ मत्स्येन्द्र नाथ की कृपा के आभारी हैं—

(१) 'मछिन्द्र प्रसादैं गोरख बोल्या नित नवेलड़ी थाये।'
(२) 'गंगजमुन विच खेलै गोरख गुरु मछिन्द्र प्रसाद॥'
(३) 'मछिंद्र प्रसादै जती गोरख बोल्या निरंजन सिधि नै थानं।'

(ङ) गोरक्षनाथ अपने को मत्स्येन्द्र का पुत्र कहते हैं—

'भणत गोरखनाथ मछिंद्र नां पूता
मार्‌यो मृघ भया अवधूता॥'
'आदिनाथ-नाती, मछेंद्रनाथ पूता।
आरती करै गोरख औधूता॥'

(च) गोरक्षनाथ मत्स्येन्द्रनाथ को अपना गुरु कहते हैं—

'ॐ नमो सिवाई ॐ नमो सिवाइ, गुरु मछींद्रनाथ पादुका नमस्तते इति प्राण सकली ग्रंथ।'

मत्स्येन्द्रनाथ को **बँगला भाषा का आदि कवि** भी कहा जाता है।

'ज्ञानेश्वरी' (१८। ओ० १७५४) में कहा गया है कि समाधि के आकांक्षी मीन ने शिवोपदिष्ट योग को गोरक्षनाथ को दिया—

'मग समाधि अव्यत्या भोगावी वासना यया।
ते मुद्रा श्री गोरक्षराया दिघलीं मीनी॥'

मत्स्येन्द्र ही 'नारदपुराण' (६६।२७) के **'सिद्धनाथ'** हैं—

'सुतो ममायं किल मत्स्यनाथो विज्ञाततत्त्वोऽखिल सिद्धनाथ:।'

बौद्धसिद्ध मत्स्येन्द्रनाथ को इन्द्रजाल का ज्ञाता, शक्तिसाधक तथा अवलोकितेश्वर कहते हैं और उन्हें तांत्रिक वज्रयानी, परम्परा के मंत्र—"ओम् मणि पद्मे हुम्।" का आराधक भी मानते हैं।

*** मत्स्येन्द्रनाथ शिवावतार के भी गुरु हैं ***

गोरखनाथी सम्प्रदाय के अवधूत गोरखनाथ को शिव का साक्षात् अवतार मानते हैं। मत्स्येन्द्रनाथ गोरक्षनाथ के गुरु हैं। जो गोरक्षनाथ स्वयं शिव के अवतार हैं, उनके भी गुरु मत्स्येन्द्रनाथ हैं अर्थात् मत्स्येन्द्र शिव के भी गुरु हैं। इससे बड़ी महिमा मत्स्येन्द्रनाथ की और क्या हो सकती है?

**मत्स्येन्द्रनाथ आदि नाथ के शिष्य हैं**—'हठयोगप्रदीपिका' के टीकाकार ब्रह्मानन्द ने अपनी 'ज्योत्स्ना' नामक टीका में मत्स्येन्द्रनाथ का परिचय देते हुए कहा है—

'सर्वेषां नाथानां प्रथमो नाथ: ततो नाथसम्प्रदाय: प्रवृत्त इति नाथसम्प्रदायिनो वदन्ति। मत्स्येन्द्राख्यश्च आदिनाथ-शिष्य:॥'

इस प्रकार मत्स्येन्द्रनाथजी नाथपरम्परा में आदिनाथ के शिष्य एवं नाथ परम्परा के प्रथमाचार्य हैं। वे नाथ-सम्प्रदाय के आदि गुरु (नाथ-सम्प्रदाय प्रवर्तक) और कौलाचार (कौलमत) के सिद्ध हैं। उन्हें नेपाल में भगवान अवलोकितेश्वर के अवतार के रूप में स्वीकार करके उनकी पूजा की जाती है।

**गोरक्षनाथ का कथन है कि**—(१) शिव हमारे शिष्य हैं और (२) मत्स्येन्द्रनाथ हमारे नाती शिष्य हैं। यदि यह उल्टी स्थापना नहीं की जाती तो सारी पृथ्वी के लोग 'निगुरे' (बिना गुरु के) रह जाते और प्रलय में समा जाते—

'अवधू स्यो हमारा चेला भणीजे मछिन्द्र बोलिए नाती।
निगुरी पृथिवी परले जाती ताथै उल्टी थापना थापी॥'

—गोरखबानी

यह कथन अभिधावृत्ति की दृष्टि से सत्य नहीं है। इसका 'कौलिकार्थ' या 'तत्त्वार्थ' पृथक ही है। इसके विपरीत गोरक्ष ने मत्स्येन्द्रनाथ को गुरु मान कर उनकी आरती भी की है और अपने को उनका पुत्र भी कहा है—

'आदिनाथ नाती मछेन्द्रनाथ पूता।
आरती करे गोरख अवधूता॥'

वे अपने को मत्स्येन्द्र का 'दास' भी कहते हैं—

'भणंत गोरखनाथ मछीन्द्र नां दासा।'

**क्या मत्स्येन्द्रनाथ बौद्ध थे?**

(१) बौद्धों के लुईपाद एवं मत्स्येन्द्र एक नहीं हैं।

(२) हर प्रसाद शास्त्री एवं डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी का मत है कि मत्स्येन्द्रनाथ कभी भी बौद्धधर्मावलम्बी नहीं थे। नेपाली बौद्ध मत्स्येन्द्रनाथ को 'अवलोकितेश्वर' का अवतार अवश्य मानते हैं।

(३) तारानाथ की दृष्टि—गोरक्षनाथ पहले बौद्ध तांत्रिक थे। तिब्बती इतिहासकार तारानाथ के अनुसार पहले गोरक्ष का नाम अनंगवज्र था। शास्त्रीजी के मत से 'रमणवज्र' नाम था।

## * मत्स्येन्द्रनाथ विषयक विभिन्न उपाख्यान *

**ज्ञानेश्वर की दृष्टि**—श्री ज्ञानेश्वर 'भावार्थदीपिका' (ज्ञानेश्वर) के अठारहवें अध्याय में श्लोक क्रमांक ७८ (ओवी क्र० १७५०) पर प्रकाश डालते हुए मत्स्येन्द्रनाथ के विषय में यह कहते हैं—

'क्षीरसमुद्र के तट पर श्री शंकरजी ने पार्वती के कानों में न जाने कब एक बार जो उपदेश दिया वह क्षीरसागर की लहरों में किसी मत्स्य के पेट में, जो मत्स्येन्द्र-नाथ गुप्त थे, उनको प्राप्त हुआ। वे मत्स्येन्द्रनाथ सप्त शृंगपर्वत पर **चौरङ्गीनाथ** से मिले, जिनके हाँथ-पैर नहीं थे। मिलते ही **चौरङ्गीनाथ** सर्वाङ्ग हो गए। फिर अचल समाधि का उपभोग करने की आकांक्षा से मत्स्येन्द्रनाथ ने गोरक्षनाथ को उपदिष्ट किया।

**बँगला साहित्य और मत्स्येन्द्रनाथ**—बँगला-साहित्य में वर्णित नाथोपाख्यान मुख्यतः दो कथावृत्तों पर आधृत है। प्रथम में आदिनाथ (शिव) के मीननाथ (मत्स्येन्द्रनाथ) को शाप देने एवं उनका कदली भूमि में जाकर कामिनियों की संगति

में रहना और अपने महान शिष्य गोरखनाथ की योगशक्ति और उद्बोधन से पूर्ववत स्थिति को प्राप्त होने की कथा वर्णित है।

द्वितीय वृत्त में राजा गोपीचन्द (गोविन्द चन्द्र) के संसार-त्याग एवं शाश्वत जीवन की गवेषणा में नाथ योगी का व्रत लेने की कथा है।

**मराठी साहित्य और मत्स्येन्द्रनाथ**—पंजाबी और मराठी साहित्य में भी नाथ सिद्धों का वृत्तान्त तथा नाथों की योगोपासना का वर्णन मिलता है। इसी प्रसंग में मत्स्येन्द्रनाथ का वृत्त भी आया है।

मराठी साहित्य आदिनाथ से बिठोवा खेचर पर्यन्त अपनी गुरुपरम्परा स्वीकार करते हुए मत्स्येन्द्रनाथ को भी अपनी परम्परा में जोड़ता है—

'आदिनाथ गुरु सकल सिद्धाचा,
मच्छिन्द्र तयाचा मुख्य शिष्य,
मच्छिन्द्रा ने बोध गोरक्षासीं केला।
गोरक्ष वलला गाहिनी प्रती।।' आदि।।

## मत्स्येन्द्रनाथ का लौकिक परिचय

नाथ-सम्प्रदाय के प्रथम मानव आचार्य, कौलमत के 'सिद्धामृतमार्ग' के अनुवर्ती एवं 'योगिनीकौलमार्ग' के प्रवर्तक तथा तंत्र एवं योग के समन्वयक मत्स्येन्द्रनाथ नाथपरम्परा के आदि सिद्ध हैं और भगवान शिव के शिष्य हैं।

नेपाल दरबार के पुस्तकालय में उपलब्ध **'नित्याह्निकतिलकम्'** नामक ग्रंथ में २५ कौलसिद्धों के नाम, उनकी जाति, उनके जन्मस्थान, उनकी चर्या का नाम, उनके गुप्त नाम, उनके कीर्तिनाम एवं उनकी शक्तियों के नाम का पूर्ण परिचय प्रस्तुत किया गया है जो इस प्रकार है—

## मत्स्येन्द्रनाथ का परिचय

(१) **नाम**—विष्णु शर्मा (२) **जाति**—ब्राह्मण (३) **जन्मभूमि**—बारणा (बंगदेश) (४) **चर्यानाम**—श्रीगौडीशदेव (५) **पूजानाम**—श्रीपिप्लीश देव (६) **गुप्तनाम**—श्रीभैरवानन्दनाथ (७) **कीर्तिनाम**—वीरानन्दनाथ, इन्द्रानन्ददेव, मत्स्येन्द्रनाथ (तीन नाम) (८) **शक्ति नाम**—श्रीललिता भैरवी अम्बा बापू (८) **पुस्तकें**—कौलज्ञाननिर्णय, अकुलवीर तन्त्र, ज्ञानकारिका, कुलानन्द।

**'तन्त्रालोक' में मत्स्येन्द्रनाथ** को अद्वैतवादी 'त्र्यम्बक शाखा' के दुहित वंश में समुत्पन्न कहा गया है।

**फ़यजुल्ला की दृष्टि में मत्स्येन्द्रनाथ—**

**'फ़यजुल्ला' ने 'गोरखविजय' में मत्स्येन्द्रनाथ का परिचय** इस प्रकार दिया है—

''विषयजन्य माया-मोह का त्याग करके मीननाथ ध्यान में लीन हो गए और मन ही मन उन्होंने आदिनाथ गुरु के वचनों का स्मरण किया और क्रमशः ब्रह्मज्ञान से योगपूर्ण काया का उद्धार किया। उन्होंने योगाकांक्षा से अपनी काया को योगबल से पूर्ण करके सुस्थिर किया। महाज्ञान का स्मरण करने से माया नष्ट हो गई।''—

'माया छाड़ि मीननाथ वसिलेक ध्याने,
गुरुवचन सब सोइरिया मने।
ब्रह्मज्ञाने योगपूर्ण शरीर सकल,
क्रमे-क्रमे आपना सकल उद्धारिल।
योग साधि **मीननाथ** स्थिर कैल काया,
महाज्ञान पाइया **मीन** दूर कैल माया।।'

**अघोर शिवाचार्य की दृष्टि**—'मृगेन्द्रवृत्तिदीपिका' के 'विद्यापाद' में कहा गया है—'हिरण्यगर्भ-कपिलमत्स्येन्द्रादयो वेदसांख्यकौलादि तन्त्राणाम्।' इस प्रकार अघोरशिवाचार्य ने मत्स्येन्द्रनाथ को **कौलमार्ग के प्रवर्तक एवं प्रथम आचार्य** के रूप में प्रस्तुत किया है।

**आचार्य अभिनव गुप्त की दृष्टि**—आचार्य अभिनव गुप्त पादाचार्य ने **'तन्त्रालोक' के प्रथमाह्निक** में मत्स्येन्द्र नाथ को **'सकलकुलशास्त्रावतारक'** कहकर उनकी स्तुति की है। ये ही **'मच्छन्दविभु'** मत्स्येन्द्रनाथ हैं। कौलसम्प्रदाय में नाथ नामान्त अनेक आचार्य हो चुके हैं। 'कौल-सम्प्रदाय' से **'सौभाग्यविद्या सम्प्रदाय'** का अभिन्न सम्बन्ध है। कतिपय विद्वानों के मतानुसार 'सौभाग्य विद्या सम्प्रदाय' का प्रवर्तन भी इसी **'कौल-सम्प्रदाय'** से हुआ।

आचार्य अभिनवगुप्त मत्स्येन्द्रनाथ ('मच्छन्द') की स्तुति करते हुए कहते हैं—

'रागारुणं ग्रन्थिबिलावकीर्णं यो जालमातानवितानवृत्तिः।
कलोम्भितं बाह्यपथे चकार स्तान्मे स मच्छन्दविभुः प्रसन्नः।।'

टीकाकार जयरथ 'मच्छन्द' की व्याख्या करते हुए 'मच्छ' शब्द का अर्थ 'पाश' स्वीकार करके पाश अर्थात् चपल चित्तवृत्ति रूप पाशों का उच्छेद करने वाले सिद्ध को 'मच्छन्द' कहते हैं और प्रसन्नता की याचना करते हैं—

'मच्छाः पाशाः समाख्याताश्चपलाश्चित्तवृत्तयः।'
छेदितास्तु यदा तेन मच्छन्दस्तेन कीर्तितः।।

—श्रीतन्त्रालोक (प्रथमाह्निक १।७)

जयरथ मत्स्येन्द्र को **'सकल कुलशास्त्रावतारक'** कहते हैं।[१]

मत्स्येन्द्रनाथ ने भैरव-भैरवी से प्राप्त योग का विस्तार भी किया और महापीठ कामरूपपीठ में रहकर उसका उल्लेख भी दिया। निम्नाङ्कित श्लोक में 'मीननाथ' एवं 'मच्छन्द' दोनों शब्दों का उल्लेख किया गया है—

'भैरव्या भैरवात्प्राप्तं योगं व्याप्य ततः प्रिये।
तत्सकाशात्तु सिद्धेन **मीनाख्येन** वरानने।
कामरूप महापीठे **मच्छन्देन** महात्मना।।'

इन्हीं **'मच्छन्द विभु'** को जयरथ ने **'तुर्यनाथ'** कहा है।

जिस जाल का भञ्जन मत्स्येन्द्र ने किया, उसका स्वरूप क्या है? इस दिशा में जयरथ ने यह श्लोक उद्धृत किया है—

'मायारूपं भवेज्जालं दारयेत्कुलचिन्तकः।
विश्वाकारं महाजालं नाडीसूत्रनियोजितम्।
भुवनाक्षसमोपेतं तत्त्वग्रन्थिदृढ़ीकृतम्।
कला रागयुतं चैव...................।।'[२]

अभिनव गुप्तपादाचार्य ऐसे ही कौलमार्ग एवं महायोगी 'मच्छन्द' की प्रसन्नता (कृपा) के याचक हैं—

'स्तान्मे स मच्छन्दविभुः प्रसन्नः।।'[३]

## नाथ पन्थ और मत्स्येन्द्रनाथ

**हठयोगप्रदीपिकाकार की दृष्टि**—स्वात्माराम मुनीन्द्र ने 'हठयोगप्रदीपिका' के प्रथम पटल में हठयोग के जिन महासिद्धों का नामोल्लेख किया है, उसमें आदिनाथ के पश्चात् मत्स्येन्द्रनाथ ही हैं—

'श्रीआदिनाथमत्स्येन्द्रशाबरानन्द भैरवाः।
चौरङ्गी-मीन-गोरक्ष-विरूपाक्ष-बिलेशयाः।।'

इसमें मत्स्येन्द्रनाथ के बाद शाबरानन्द आदि का नामोल्लेख करते हुए पृथक् से 'मीनगोरक्ष' नाम भी उल्लिखित किए गए हैं। क्या ये 'मीननाथ' मत्स्येन्द्रनाथ से पृथक् सिद्ध थे? स्वात्माराम ने 'मीननाथ' को पृथक सिद्ध माना है।

## * मत्स्येन्द्रनाथ का आविर्भाव *

टीकाकार ब्रह्मानन्द 'ज्योत्स्ना' में कहते हैं कि नाथ सम्प्रदाय में मत्स्येन्द्रनाथ के आविर्भाव के विषय में एक प्रख्यात जनश्रुति है। कहा जाता है कि किसी समय

---

१. विवेक २. जयरथ : विवेक (१।७) ३. तन्त्रालोक (१।७)

नाथ-सम्प्रदाय के प्रसिद्ध महासिद्ध आदिनाथ भगवान शिव किसी द्वीप में स्थित होकर वहाँ एकान्त में भगवती गिरिजा को योग का उपदेश दे रहे थे। उस स्थान के निकट स्थित तट के जल में कोई मत्स्य था। उस योगोपदेश को उस मत्स्य ने भी सुन लिया और उसने इतनी एकाग्रता से सुना कि वह निश्चल हो गया। भगवान आदि नाथ ने यह जानकर कि इसने योगोपदेश तो सुन ही लिया,अपनी करूणा एवं अनुकम्पा के कारण उसका जल से प्रोक्षण किया। वह मत्स्य प्रोक्षण मात्र से दिव्यकाय मत्स्येन्द्र नामक सिद्ध हो गया। इसी मत्स्य के रूपान्तर को 'मत्स्येन्द्रनाथ' कहते हैं।

'स च प्रोक्षणमात्राद्दिव्यकायो मत्स्येन्द्रः सिद्धोऽभूत्।'
तमेव मत्स्येन्द्रनाथ इति वदन्ति।[१]

हठयोग के इन महासिद्धों में आदिनाथ, मत्स्येन्द्रनाथ, शाबरानन्द, चौरङ्गीनाथ, मीननाथ, गोरक्षनाथ, विरूपाक्ष, बिलेशय, मन्थान भैरव, सिद्धिबुद्ध, कन्थडि, कोरण्टक, सुरानन्द, सिद्धिपाद, चर्पटि, कानेरी, पूज्यपाद, नित्यनाथ, कपाली, बिन्दुनाथ, काकचण्डीश्वर, अल्लाम, प्रभुदेव, घोडाचोली, टिण्टिणि, भानुकी, नारदेव, खण्डकापालिक इत्यादि महासिद्ध कालदण्ड का भी खण्डन करके ब्रह्माण्ड में विचरण करते रहते हैं— 'इत्यादयो महासिद्धा हठयोग-प्रभावतः।
'खण्डयित्वा कालदण्डं ब्रह्माण्डे विचरन्ति ते॥'[२]

**मत्स्येन्द्रनाथ एवं मीननाथ**—यद्यपि स्वात्माराम मुनीन्द्र ने 'हठयोगप्रदीपिका' में मत्स्येन्द्र एवं मीननाथ को पृथक-पृथक व्यक्ति स्वीकार किया है, किन्तु प्रबोधचन्द्र बागची महोदय ने 'कौलज्ञाननिर्णय' की भूमिका में कहा है कि 'मत्स्येन्द्रनाथ' एवं 'मीननाथ' दोनों एक ही नाथ सिद्ध के दो नाम हैं।

### मीननाथ और मत्स्येन्द्रनाथ—अन्तर्सम्बन्ध

**(१)** तिब्बती जनश्रुति के अनुसार 'मीननाथ' मत्स्येन्द्रनाथ के पिता थे। ('बौद्ध गान ओ दोहा।')

**(२)** तिब्बती परम्परा के अनुसार 'मीननाथ' मत्स्येन्द्रनाथ के पिता थे।

**(३)** नेपाली परम्परा के अनुसार 'मीननाथ' मत्स्येन्द्रनाथ के अनुज थे।

**(४)** साम्प्रदायिक जनश्रुति के अनुसार 'मीननाथ' मत्स्येन्द्रनाथ के पुत्र थे।

**(५)** 'कौलज्ञाननिर्णय' के अनुसार[३] 'मीननाथ' एवं मत्स्येन्द्रनाथ दोनों अभिन्न हैं।

---

१. ज्योत्स्ना (१।५)

२. हठयोगप्रदीपिका (१।९)

३. 'कौलज्ञाननिर्णय'—मच्छन्द सकल कुल शास्त्रों के अवतारक के रूप में प्रथित हैं। 'स च सकलकुलशास्त्रावतारकतया प्रसिद्धः॥''

**(६)** तंत्रालोक की टीका 'विवेक' में उद्धृत एक प्रमाण यह सिद्ध करता है कि 'मीननाथ' एवं 'मच्छन्द' दोनों एक हैं, क्योंकि उसमें कहा गया है कि शिव ने पार्वती से कहा कि 'मीननाथ' नामक महासिद्ध 'मच्छन्द' ने कामरूप नामक महापीठ में मुझसे योग पाया था—

'तत्सकाशात्तु सिद्धेन **मीनाख्येन** वरानने।
कामरूपे महापीठे **मच्छन्देन** महात्मना॥'

**(७)** 'वर्णरत्नाकर' में प्रस्तुत विवरण के अनुसार—'वर्णरत्नाकर' नामक ग्रंथ में सिद्धों की जो सूची प्रस्तुत की गई है उसके अनुसार तो—

(क) प्रथम सिद्ध 'मीननाथ' हैं और (ख) ४१वें सिद्ध 'मीन' हैं।

इसमें प्रथमोल्लिखित 'मीननाथ' तो 'मत्स्येन्द्रनाथ' से अभिन्न हैं, किन्तु ४१वें 'मीन' नामक सिद्ध मीननाथ (मत्स्येन्द्रनाथ) की शिष्य-परम्परा के कोई परवर्ती सिद्ध का नाम है। इसी परवर्ती 'मीन' का उल्लेख (मत्स्येन्द्रनाथ से पृथक सिद्ध के रूप में) स्वात्माराम मुनीन्द्र ने भी 'हठयोगप्रदीपिका' में किया है।

**(८)** 'कौलज्ञान निर्णय' की पुष्पिका के अनुसार मच्छन्द या मत्स्येन्द्रनाथ 'योगिनीकौल ज्ञान' के अवतारक हैं।

**(९)** डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी की दृष्टि—'प्राचीन काल में मत्स्येन्द्रनाथ का नाम ही मीन या मीननाथ माना जाता था।'[१]

**मत्स्येन्द्रनाथ का नामकरण और उसमें निहित उद्देश्य**—यदि मत्स्येन्द्रनाथ जल के मत्स्य थे तब तो 'मत्स्येन्द्र' नाम पड़ना ही था। किन्तु क्या मत्स्येन्द्रनाथ के नाम के रहस्यार्थ या प्रतीकार्थ को प्रामुख्य देकर उनके नाम को महिमान्वित नहीं किया गया और उसी प्रतीकार्थ के अनुरूप उनके स्वरूप को स्वीकार करके उसे महत्ता प्रदान नहीं की गई?

**अभिनव गुप्त पाद की दृष्टि**—अभिनव गुप्त पाद ने उनके मछुआरे के रूप में स्वीकार न करके उनके नाम के निहितार्थ—'चपल इन्द्रिय रूप मत्स्यों को उच्छिन्न करने वाले एवं माया के महाजाल को तोड़ने वाले महासिद्ध''—के रूप में ग्रहण किया—

'रागारूणं ग्रंथिबिलावकीर्णं
यो जालमातानवितानवृत्तिः।
कलोम्भितं बाह्यपथे चकार,
स्तान्मे स **मच्छन्दविभुः** प्रसन्नः॥'

१. नाथ सम्प्रदाय (पृ० ४३)

**जयरथ की दृष्टि**—आचार्य जयरथ ने भी मत्स्येन्द्र के नाम को इसी प्रकार परिभाषित करके उसके प्रमाण में दो उद्धरण प्रस्तुत किए हैं—

'मच्छाः पाशाः समाख्याताश्चपलाश्चित्तवृत्तयः।
छेदितास्तु यदा तेन मच्छन्दस्तेन कीर्तितः।।'

वे कहते हैं—'पाशखण्डनस्वभावो मच्छन्द एव परमेश्वरसमावेशशालित्वात् विभुः मम् प्रसन्नः स्तात् स्वात्मदर्शनसंविभागपात्रतामाविष्कुर्यात्। यो जालं मत्स्यबन्धनम् इन्द्रजालप्रायां च मायां।। आदि।।[1]

**मीनपा**—तारानाथ के अनुसार 'मीनपा' मत्स्येन्द्रनाथ के पिता और गुरु दोनों थे। वे कामरूप के मछुआरा थे। वे एक बार जाल में फँस कर स्वयं भी मछली के पेट में चले गए और उसमें कई वर्षों तक रहे। वे मछली के पेट में ही ब्रह्मपुत्र में बहते-बहते 'उमागिरि' के समीप पहुँचे। यहाँ उमा एवं शिव में तंत्र-वार्ता चल रही थी। मीनपा नामक इस मत्स्य रूप सिद्ध ने उस उमा-शिव की तन्त्र-वार्ता को सुनकर उसके रहस्य को जान लिया और उससे सिद्धि प्राप्त की।

उनके तीन शिष्य हुए—१. हाली, २. माली, ३. तम्बूली। मीननाथ के काल में बौद्ध एवं शैव दोनों परम्परायें बहुत निकट आकर परस्पर मिश्रित होने लगी थीं। इनका झुकाव शैव मत की ओर अधिक था।[2]

गोरक्षनाथ ने 'गोरक्षशतक' में मत्स्येन्द्रनाथ को 'मीननाथ' कहकर उनकी इस प्रकार वन्दना की है—

'श्री गुरुं परमानन्दं वन्दे स्वानन्दविग्रहम्।
यस्य सान्निध्यमात्रेण चिदानन्दायते तनुः।।
अन्तर्निश्चलितात्मदीपकलिका स्वाधारवेधादिभिः।
यों योगी युगकल्पकालकलना तत्त्वं च जेगीयते।
ज्ञानामोदमहोदधिः समभवद यत्रादिनाथः स्वयं।
व्यक्ताव्यक्तगुणाधिकं तमनिशं श्रीमीननाथं भजे।।'

—गोरक्ष शतक १-२

यह भी आश्चर्य की बात है कि गोरक्षनाथ ने 'गोरक्षसंहिता', 'योग बीज',

---

१. विवेक (१/७)
'मायारूपं भवेज्जालं दारयेत्कुलचिन्तकः।
विश्वाकारं महाजालं नाडीसूत्र नियोजितम्।। आदि।
२. सिद्ध साहित्य (धर्मवीर भारती)

'सिद्धसिद्धान्तपद्धति', 'योगमार्तण्ड', 'अमनस्कयोग' आदि योग-ग्रंथों में मत्स्येन्द्रनाथ का नामोल्लेख करते हुए भी गुरु वन्दना नहीं की है। हाँ—'अमरौघ प्रबोध' में 'मीननाथ' कहकर, 'गोरक्षशतक' में 'श्री गुरुं परमानन्द' कहकर, 'विवेकमार्तण्ड' में भी 'श्रीगुरुं परमानन्दं वन्दे स्वानन्द विग्रहं' कहकर, गुरु-वन्दना अवश्यक की है, किन्तु आदिनाथ शिव को कहीं भी विस्मृत नहीं किया है। **इस उपेक्षा का क्या कारण है**? 'योगमार्तण्ड' में तो उन्होंने 'आदिनाथ' को भी विस्मृत कर दिया है।

**'लुईपा', 'मीननाथ' एवं मत्स्येन्द्रनाथ**—यह भी कहा गया है कि—

(१) लुईपा (संभवतः) मत्स्येन्द्र से कुछ पहले हुए थे क्योंकि **मत्स्येन्द्र के पिता 'मीननाथ'** कहे गए हैं और मीननाथ बौद्ध थे। मीननाथ प्रत्येक बौद्ध-परम्परा में लुईपा के बाद आते हैं। इतिहासकार तारानाथ ने मीननाथ को कुक्कुटी का शिष्य बताया है और कहा है कि कुक्कुटी ने लुईपा का आम्नाय ग्रहण किया था।

(१) लुईपा—(२)सिद्ध कुक्कुटी— (३) मीननाथ।

लुईपा मत्स्येन्द्र से कुछ पूर्व हुए थे।

सिद्ध मीनपा या मीननाथ 'लुईपा' के बाद हुए। मत्स्येन्द्र एवं लुईपा को अभिन्न मानने का कोई भी सबल आधार नहीं मिलता। केवल नामसाम्य के आधार पर दोनों को एक सिद्ध करने का आग्रह ठीक नहीं है।[१]

'अमरौघ प्रबोध' में 'मीननाथ' एवं 'मीनोदरे' दोनों शब्दों का एक साथ प्रयोग करने वाले ग्रंथ 'श्री सम्पुट' को उद्धृत किया गया है। 'श्री सम्पुट' में कहा गया है कि—

'विभ्राणः पवनं हठान्नियमितं ग्रासोऽस्ति **मीनोदरे**।
कैवल्यो भगवान्विमुच्य सहसा यावन्न चेतत्यसौ।
तं चोक्त्वा गिरिशेन भाषितमिदं कालो न चेतः परं।
पार्वत्या सह **मीननाथ**मवदन्नित्यं चिरं जीमहि।।'[१]

यहाँ 'मीनोदरे' 'पार्वत्या सह मीननाथ' दोनों शब्दों का प्रयोग 'पार्वती' के साथ किया गया है।

(१) मीननाथ की मत्स्य के उदर में स्थिति ('मीनोदरे)।

(२) पार्वती का मीननाथ के साथ सम्पर्क ('पार्वत्या सह मीननाथमवदन)।

(३) मीननाथ द्वारा चिरंजीवत्व के वरदान की प्रार्थना—आदि तत्त्व मत्स्येन्द्र के मत्स्योदर में पलने एवं पार्वती की कृपा से सिद्ध बनना संकेतित करते हैं।

---

१. धर्मवीर भारती—सिद्ध साहित्य।

**राहुल सांकृत्यायन की दृष्टि**—राहुल जी ने 'गंगा पुरातत्त्वाङ्क' नामक ग्रंथ में अनेक तर्क प्रस्तुत करके सिद्ध किया है कि बौद्ध सिद्धों में मछुआरा जाति का कोई न कोई एक 'मीनपा' नामधारी सिद्ध हुआ था।

**तारानाथ का कथन** है कि गोरक्षनाथ पहले बौद्ध थे और उनका नाम 'अनङ्गवज्र' था। (**शास्त्री जी के अनुसार** 'अनङ्गवज्र' नहीं 'रमणवज्र' था।)

यह कथन प्रमाणित नहीं होता कि गोरक्ष नाथ कभी बौद्ध थे। नेपाली बौद्ध गोरक्ष से घृणा करते हैं; अतः यह सिद्ध नहीं होता कि गोरक्षनाथ पहले बौद्ध थे, किन्तु बाद में बौद्ध धर्म का त्याग करके नाथ पंथ में दीक्षित हो गए और इसी कारण नेपाली बौद्धों की दृष्टि में घृणास्पद बने।

सारांश यह है कि मत्स्येन्द्रनाथ एवं गोरक्षनाथ दोनों ही कभी बौद्ध नहीं थे। 'तारानाथ' का यह कथन कि सेन राजवंश के पराजयोपरान्त गोरक्षनाथ मुसलमान विजेताओं के कोपभाजन नहीं बनना चाहते थे। अतः उन्होंने बौद्ध धर्म का त्याग करके हिन्दुओं के शिव के आराधक बन गए—प्रमाण-सिद्ध नहीं है। अतः मान्य भी नहीं हो सकता। एक सिद्ध योगी (शिव का अवतार माना जाने वाला एवं अनन्त सिद्धियों का स्वामी एक महान योगी) ने मुसलमानों से डरकर अपना धर्म छोड़ दिया; यह बिल्कुल अप्रामाणिक प्रतीत होता है। गोरक्षनाथ एवं मत्स्येन्द्रनाथ दोनों ईश्वरवादी थे जबकि बौद्ध अनीश्वरवादी। गोरक्ष एवं मत्स्येन्द्र ने बौद्ध दर्शन का खण्डन भी किया है। दोनों के पीठ एवं तीर्थ भी पृथक हैं और दार्शनिक सिद्धान्त भी।

*** अन्तः साक्ष्य के आधार पर मत्स्येन्द्र नाथ ***

'गोरक्षशतक', 'विवेकमार्तण्ड' एवं 'गोरक्षसिद्धान्त संग्रह' में (तीनों में) 'श्रीमीननाथं भजे' वाला श्लोक (किञ्चित परिवर्तन के साथ) पाया जाता है। इसमें 'मीननाथ' की स्तुति की गई है—

'अन्तर्निश्चलितात्मदीपकलिका स्वाधारवेधादिभि-
र्यो योगीयुगकल्पकालकलनात्तत्त्वं च यो गीयते।
ज्ञानान्मोदमहोदधिः समभवद्यत्रादिनाथं स्वयं।
व्यक्ताव्यक्तगुणाधिकं तमनिशं श्रीमीननाथं भजे।'

अतः यह प्रमाणित होता है कि भले ही बौद्ध-परम्परा में कोई 'मीनपा', 'मीननाथ' या 'मीन' नामक सिद्ध रहे हों किन्तु 'मीननाथ' नाम वाला एक सिद्ध नाथ-पन्थ में ही सदा से रहा है और वह मत्स्येन्द्रनाथ से अभिन्न है।

रागमार्गी बौद्ध तांत्रिक सिद्ध लतासाधन, योगिनी-साहचर्य व 'महामुद्रा-साधना'

आदि में विश्वास रखते थे; किन्तु नाथपन्थी ब्रह्मचर्य में विश्वास करते थे। अतः इस दृष्टि से भी बौद्धों और नाथ-सिद्धों में दृष्टि-भेद है।

### * नाथ सम्प्रदाय और महाराष्ट्रीय वारकरी सम्प्रदाय *

**महाराष्ट्र के वारकरी-सम्प्रदाय** ने 'नाथ-सम्प्रदाय' की भाँति अपने सम्प्रदाय का आदि प्रवर्तक 'आदिनाथ' को एवं (मानव रूप में) आदि सिद्ध मत्स्येन्द्रनाथ को स्वीकार करते हुए अपने वंशवृक्ष का 'स्वरूप ('अमृतानुभव' एवं 'ज्ञानेश्वरी' में) इस प्रकार प्रस्तुत किया है—




(गोरखनाथ ज्ञानेश्वर के प्रपतिमाह श्री त्र्यम्बक पन्त के समकालीन थे। त्र्यम्बक पन्त भी गोरखनाथ की शरण में गए थे।) गहिणीनाथ गोरखनाथ के शिष्य थे।

**बौद्ध-परम्परा और मत्स्येन्द्रनाथ**—कतिपय विद्वान मत्स्येन्द्रनाथ को बौद्ध-परम्परा से जोड़कर उन्हें बौद्धों के ८४ सिद्धों में अन्तर्गणित करते हुए लुईपाद एवं मत्स्येन्द्रनाथ दोनों को अभिन्न स्वीकार करते हैं।

**सहजयानी बौद्ध सिद्धों** में आदि सिद्ध 'लुईपाद' माने जाते हैं। यद्यपि **राहुल सांकृत्यायन** सहजयानी बौद्धों के आदिसिद्ध लुई को नहीं प्रत्युत् सरोरुह वज्र (सरहपाद) को स्वीकार करते हैं तथापि सहजयानी लुई को आदि सिद्ध मानते हैं।

('लोहित' = रोहित = मत्स्य = रोहित—लोहित—लुई (मछली)॥

**तिब्बती अनुश्रुति और लुईपाद**—'बौद्धगान ओ दोहा' के प्रामाण्यानुसार तिब्बती किंवदन्ती की मान्यता यह है कि 'लुई' का नामान्तर 'मत्स्यान्त्राद' (मत्स्यों

की 'अँतड़ी खाने वाला) है। 'मत्स्यान्त्राद' से मिलता जुलता 'मच्छघ्न' शब्द भी है अतः लुई एवं मत्स्येन्द्र अभिन्न हैं।

**हरप्रसाद शास्त्री की दृष्टि**—यद्यपि नेपाली बौद्ध मत्स्येन्द्रनाथ को अवलोकितेश्वर का अवतार स्वीकार करते हैं; तथापि **हर प्रसाद शास्त्री** का कथन है कि मत्स्येन्द्रनाथ कभी बौद्ध नहीं थे। अपने कथन के प्रमाण के रूप में वे यह तर्क देते हैं कि बौद्धों का सिद्धान्त है—

"अहिंसा परमो धर्मः"—किन्तु मत्स्येन्द्रनाथ तो मत्स्यघ्न थे और उनका नामान्तर 'मच्छघ्न' भी है। बौद्धधर्मानुसार मल्लाहों, कैवर्तों, मत्स्यघ्नों को बौद्ध धर्म की दीक्षा नहीं दी जानी चाहिए।[1] इन तर्कों के अनुसार मत्स्येन्द्रनाथ कभी बौद्ध नहीं हो सकते।[2]

**मत्स्येन्द्रनाथ के विभिन्न नाम**—एक ही ग्रंथ में मत्स्येन्द्रनाथ को अनेक नामों से पुकारा गया है यथा—

**(अ) कौलज्ञाननिर्णय में—**

(क) 'मच्छघ्नपाद' : (पटल) प्रथम्, द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ, पञ्चम्, सप्तम्, अष्टम्, नवम्, दशम्, एकादश, चतुर्दश।

(ख) 'मच्छेन्द्रपादः' : (पटल) त्रयोदश, पञ्चदश, सप्तदश।

(ग) 'मत्स्येन्द्रपाद' : (पटल) षोडश, द्वाविंशति, त्रयोविंशति, चतुर्विंशति।

(घ) 'मीनपाद' :- ऊनविंशति, विंशति, एकविंशति।

**(ब)** (ङ) 'मीननाथ' : 'अकुलवीर तन्त्र' (अ)

(च) 'मच्छेन्द्रपाद' : 'अकुलवीर तन्त्र' (ब)

**(स)** (छ) 'मत्स्येन्द्र' : 'कुलानन्द कारिका।

इस प्रकार हम देखते हैं कि स्वयं मत्स्येन्द्र-प्रणीत ग्रंथों में भी मत्स्येन्द्र के विभिन्न नाम उल्लिखित हैं।

**(द)** (ज) 'ज्ञानकारिका' (तृतीय) में मत्स्येन्द्रनाथ का नाम—'मच्छिन्द्रनाथपाद' लिखा हुआ है।

### * मच्छघ्न नाम और उसका अर्थ *

'मत्स्याभिघातिनैर्विप्रा मत्स्यघ्नमेति विश्रुताः।
कैवर्तत्त्वं कृतं यस्मात् कैवर्त्तो विप्रनायकः॥'

---

१. बौद्ध गान ओ दोहा।
२. बौद्ध गान ओ दोहा।

चूँकि मत्स्येन्द्रनाथ एक कैवर्त का आचरण करते थे। अत: ब्राह्मण होकर भी वे 'मत्स्येन्द्र' के नाम से पुकारे गए।

**मत्स्येन्द्रनाथ ब्राह्मण थे**—तन्त्रालोककार ने 'मत्स्यघ्न' का लाक्षणिक अर्थ देकर इसे 'चपल इन्द्रिय रूप मत्स्यों को वध करने वाला' अर्थ का बोधक बना डाला।

**जयरथ ने भी लाक्षणिक अर्थ देकर**—'मच्छ' को चपल चित्तवृत्तियों के पाश का बोधक कहकर उसके उच्छेदक को 'मच्छन्द' माना—

'मच्छा: पाशा: समाख्यातश्चपलश्चित्तवृत्तय:।
छेदितास्तु यदा तेन मच्छन्दस्तेन कीर्तित:॥'

'मच्छन्द' या 'मच्छघ्न' का अर्थ पाश का उच्छेदक माना गया। (यहाँ 'मच्छन्द' को 'मच्छघ्न' का पर्याय स्वीकार करके यह अर्थ लिया गया है।)

**काश्मीरी शैवाचर्यों** भी ने 'मत्स्य' एवं 'मच्छ' को 'पाश' या इन्द्रिय के अर्थ में ग्रहण किया। 'पञ्चमकारों' में गृहीत 'मत्स्य' शब्द को इसी अर्थ में ग्रहण किया गया है। **अभिनव गुप्त ने**—

'रागारुणं ग्रन्थिबिलावकीर्णम् यो जालमातानवितानवृत्ति।'—

कहकर इस भाव को व्यञ्जित किया है कि मत्स्येन्द्रनाथ ने इसी 'जालमातान-वितान' को तोड़ डाला। **प्रो० प्रबोध चन्द्र बागची** इस 'रागारुणजालम्' को मत्सर या मात्सर्य का बोधक माना है; किन्तु यह अर्थ स्वीकार करना उपपन्न नहीं है। उनका यह कथन सही है कि 'मत्स्य' शब्द 'An obstacle to spiritual knowledge' (आध्यात्मिक ज्ञान की दिशा में एक विघ्न या अवरोधक तत्त्व) का बोधक है।

'चतुष्पीठतन्त्र' की हिन्दी टीका में दुर्जयचन्द्र (टीकाकार) 'प्रज्ञा' को ही 'मकर' और 'मीन' का ज्ञापक घोषित करते हैं—

'प्रज्ञामकरमीनकैरिति सर्वभावानाम् नि:स्वभावता। प्रज्ञा तया च सर्वेन्द्रियाणि प्राणिनैव मकरमीनकैर्व्यापाद्यन्ते इति साधर्म्यात् प्रज्ञैव मकरमीनायते॥[१]

Prof. Tucci : Animadevev siones Indicae'—में कहते हैं कि—इसका अर्थ यह नहीं है कि 'मत्स्येन्द्र' को एक व्यक्ति नहीं प्रत्युत् एक उच्च आध्यात्मिक स्तर पर आरूढ़ एवं आध्यात्मिक-अनुभूति-सम्प्राप्त लोगों का एक सिद्ध वर्ग भी नहीं माना जा सकता। 'कौलज्ञाननिर्णय' में प्रयुक्त 'मत्स्य', 'मत्स्येन्द्र', 'मत्स्यघ्न' एवं 'मच्छघ्न' कोई आलङ्कारिक उपाधि या विशेषण नहीं है प्रत्युत् इसका अर्थ है कैवर्त या मछुवारा।

---

१. चतुष्पीठतन्त्र की टीका (पटल तृतीय)

मत्स्येन्द्र के उपदेशों की विविध प्रकार से व्याख्यायें किए जाने के ही साथ उनके नाम की भी अनेक प्रकार से व्याख्यायें की जाने लगीं। अत: 'मत्स्येन्द्र' नाम (अभिनव गुप्त आदि की व्याख्या में) किसी आत्मिक उच्चता के स्तर का बोधक बन गया।[१]

'मीननाथ' एवं 'मत्स्येन्द्रनाथ' में से मीननाथ को मत्स्येन्द्रनाथ का पुत्र भी माना जाता था।

**बागची जी की दृष्टि** में ये दोनों नाम पर्यायवाची हैं। यदि 'कौलज्ञाननिर्णय' के अन्तिम अध्यायों के 'Colophons' में 'मीननाथ' या 'मीनपाद' आया हुआ होता तब तो हम उन्हें मत्स्येन्द्रनाथ का उत्तराधिकारी मान लेते; किंतु जिन अध्यायों के अन्त में उनका नाम आता है, वे मध्य के हैं। अत: 'कौलज्ञाननिर्णय' के प्रणयन की समाप्ति के समय भी ये विविध नाम एकार्थक ही थे और एक ही व्यक्ति के बोधक थे।[२] 'अकुलवीरतन्त्र' (अ) में प्रयुक्त 'मीननाथ' एवं 'अकुलवीरतन्त्र' (ब) में प्रयुक्त 'मच्छेन्द्रपाद' भी एक ही व्यक्ति के नाम हैं।[३]

**प्रबोध चन्द्र बागची का मत**—प्रो० बागची का कथन है कि मत्स्येन्द्रनाथ का इतिहास एक संग्रंथित समस्या है और विभिन्न विद्वानों के द्वारा अथक चिन्तन-मनन के बाद भी आज तक कोई भी सर्वसम्मत एवं निश्चित निर्णय नहीं निकल सका—

The history of Matsyendranath has been a knotty problem for a long time and has been discussed by different scholars without leading to any definite result.[3]

मत्स्येन्द्रनाथ के सम्बन्ध में सर्वाधिक प्राचीन जानकारी केवल 'कौलज्ञाननिर्णय' से ही प्राप्य है।

## * भगवान शिव द्वारा मत्स्येन्द्रनाथ को आत्मस्वरूप घोषित किया जाना *

'कौलज्ञाननिर्णय' के सोलहवें अध्याय में भगवान शिव (भैरव) अपने विभिन्न अवतारों पर प्रकाश डालते हुए मत्स्येन्द्रनाथ को अपने से अभिन्न घोषित करते हैं—

'अहं सो धीवरो देवी ! अहं वीरेश्वर: प्रिये।।'

---

१. कौलज्ञाननिर्णय (प्रबोध चन्द्र बागची की भूमिका)
२. तथैव
३. तथैव

## (१) * कौलज्ञाननिर्णयोक्त मत्स्येन्द्र का वृत्तान्त *

'कौलज्ञाननिर्णय' के २१वें तथा २२वें अध्याय में भगवान शिव देवी से कहते हैं कि—

वह मैं ही तो था, जिसने आपके समक्ष उस गुप्त ज्ञान को अनावृत किया था। मैंने ही कामरूप में कार्तिकेय के प्रदत्त गुप्त ज्ञान को अनावृत किया था। यह ज्ञान 'कौलागम' का ज्ञान था, जिसे मैंने 'चन्द्रद्वीप' में सुरक्षित रखा था। फिर शिव ने उस घटना का भी स्मरण कराया जो कि इस गुप्त ज्ञान से सम्बद्ध थी। उन्होंने कहा कि हम तुम्हारे साथ 'चन्द्रद्वीप' गए थे। उसी समय 'कार्तिकेय' बटुक (शिष्य) बनकर हमारे समक्ष आए। यद्यपि वे अज्ञानी थे, तथापि मैंने उन्हें यह ज्ञान दिया। उस स्कन्द ने उस ज्ञान को चुराकर समुद्र में फेंक दिया। मैं समुद्र में गया और मैंने उस मत्स्य को पकड़ लिया, जिसने उस कौलशास्त्र को निगल लिया था। मैंने उसका पेट फाड़कर उस ग्रंथ को पुनः प्राप्त कर लिया। मैंने उसे गुप्त स्थान में छिपा दिया। किन्तु कार्तिकेय ने क्रुद्ध होकर मूषक का रूप धारण कर लिया और इस ग्रंथ को पुनः चुराकर समुद्र में फेंक दिया। इस बार इस ग्रंथ को एक महान आकार वाले महामत्स्य ने उदरस्थ कर लिया—

'दशकोटि प्रमाणेन महामत्स्येन भक्षितम्।'

इस घटना से क्रुद्ध होकर मैंने 'शक्तिजाल' निर्मित करके उससे उस महामत्स्य को खींचा (आकर्षित किया)। वह मेरे समान शक्तिशाली था। वह ज्ञानतेज से पूर्ण एवं अपराजेय था। मैंने धीवर का स्वरूप धारण किया और शक्तिजाल से उसे पकड़कर उसका पेट फाड़ डाला। इस प्रकार पुनः कुलागम को (मत्स्योदर से) बाहर निकाल लिया। हे देवी ! यद्यपि मैं ब्राह्मण था तथापि मैंने धीवर (Fishman) की भूमिका निभाई और चूँकि मैंने मत्स्य को मारकर उसके पेट से कौलागम बाहर निकाला; अतः मेरा 'मत्स्यघ्न' नाम पड़ा। कौलज्ञाननिर्णय में कहा गया है—

ब्राह्मणोऽपि महापुण्ये कैवर्तत्वं मया कृतः।<br>मत्स्याभिघातिनैर्विप्रा मत्स्यघ्नमेति विश्रुताः।<br>कैवर्तत्वं कृतं यस्मात् कैवर्तो विप्रनायकः॥

भैरव ने अपने ब्राह्मणत्व का त्याग करके धीवर का स्वरूप धारण करके उस महामत्स्य का वध किया इसी कारण मत्स्यविदारक का नाम 'मत्स्यघ्न' पड़ा।

निष्कर्ष यह है कि—(१) चन्द्रद्वीप में एक धीवर ने 'कौलागम' का उद्धार किया और इसी धीवर ने इस कौलागम को चन्द्रद्वीप में व्यक्त किया था।

मत्स्येन्द्रनाथ ब्राह्मण थे किन्तु कौलागम के उद्धारार्थ उन्हें विवश होकर धीवर बनना पड़ा।

(२) मत्स्येन्द्रनाथ ने पहली बार यह कौलज्ञान कामरूप में शिष्यों को (उपदेशों के माध्यम से) प्रदान किया।

(३) जब इस ग्रंथ का लेखन किया गया तब तक मत्स्येन्द्रनाथ को शिव का अवतार स्वीकार किया जा चुका थ।

(४) चन्द्रद्वीप से यह कौलागम कार्तिकेय ने चुराया था। चूहे का रूप धारण करके और इसे चुराकर कार्तिकेय ने इसे समुद्र में फेंक दिया था। मत्स्येन्द्रनाथ ने इस कुलागम शास्त्र को समुद्रस्थ महामत्स्य का पेट फाड़कर निकाला था। इसी कारण मत्स्येन्द्र का नाम 'मत्स्यघ्न' पड़ा।

## (२) * बंगाल में प्रचलित मत्स्येन्द्र विषयक उपाख्यान *

यह कथा मुख्यतः फ़याजुल्ला द्वारा प्रणीत 'गोरक्षविजय' एवं श्यामादास-विरचित—'मीनचेतन' नामक पुस्तकों की है।

इस कथा के अनुसार—शिव एवं चार सिद्धों (मीन, हाडिपा, गोरक्षनाथ एवं कानुफ़ा) का जन्म विधाता से प्रत्यक्ष रूप में हुआ।

आद्य और आद्या शक्ति ने सर्वप्रथम देव सृष्टि की और तदुपरान्त चार सिद्धों को जन्म दिया। इसके उपरान्त गौरी नामक कन्या उत्पन्न करके उसे विवाहार्थ शिव को दे दिया। शिव गौरी को लेकर पृथ्वी पर चले आए।

मीननाथ, गोरक्षनाथ, हाड़िका (जालंधरिनाथ) एवं कानफ़ा (कानूपा या कृष्णपाद) ने अन्नाहार का त्याग करके मात्र वायु के आहार पर रहकर योगाभ्यास प्रारम्भ किया।

गोरक्षनाथ ने मीननाथ का एवं कानपा (कृष्णपाद) ने हाड़िपा (हाड़िफ़ा या हाडिफ़ा) का शिष्यत्व ग्रहण किया।

एक दिन गौरी ने शिव के गले में पड़ी मुण्डमाला का रहस्य पूछा तो शिव ने कहा कि यह मुण्डमाला तो तुम्हारे मुण्डों की माला है। गौरी ने अपनी मृत्युधर्मिता एवं शिव के मृत्युञ्जयत्व का कारण पूछा तो शिव ने उस रहस्य को, क्षीरसागर में एक नाव पर चढ़कर, वहाँ एकान्त में बताने की बात कही। शिव और देवी दोनों क्षीरसागर में पहुँचे तो मीननाथ मत्स्य बनकर नीचे बैठ गए। शिव ने अमरत्व का रहस्य बताना प्रारंभ किया तो देवी को निद्रा आ गई; किन्तु उनकी नींद के समय मीननाथ निरन्तर हुँकारी भरते रहे। जगने पर देवी ने कहा कि 'मुझे नींद आ गई थी; अतः मैंने उपदेश तो सुना ही नहीं।' शिव ने हुँकारी भरते रहने वाले व्यक्ति का

परिचय जानने के लिए जब ध्यान किया तो नाव के नीचे मीननाथ को छिपा पाया। उन्होंने क्रुद्ध होकर शाप दिया कि तुम महाज्ञान भूल जाओगे।

देवी ने कैलाशस्थ शिव से आग्रह किया कि आप सिद्धों को विवाह करके वंश चलाने हेतु आज्ञापित कीजिए। शिव ने उन्हें काम के विकार से परे बताया। देवी ने सिद्धों की परीक्षा लेने हेतु, शिव से अनुमति, लेकर उनकी परीक्षा ली। उस समय पूर्व में हाड़िफ़ा, दक्षिण में कानफ़ा, पश्चिम में गोरक्ष एवं उत्तर में मीननाथ तप कर रहे थे। भगवान शिव ने चारों का आवाहन किया। जब वे चारों सिद्ध उपस्थित हुए तो देवी ने भुवनमोहिनी का रूप धारण करके सिद्धों को भोजन परोसा। चारों ही सिद्ध देवी पर मुग्ध हो गए। **मीननाथ** ने सोचा कि यदि ऐसी सुन्दरी मुझे प्राप्त हो जाय तो उसके साथ सारी रात आनन्द से काट सकूँ। देवी ने मीननाथ को शाप दिया कि तुम कदली देश में महाज्ञान भूलकर वहाँ १६०० सुन्दरियों के साथ रतिमग्न हो जाओगे।

चूँकि **हाड़िफ़ा** ने ऐसी सुन्दरी नारी का झाड़ूदार बनने में भी अपना सौभाग्य माना। अत: हाड़िफ़ा देवी के शापवश रानी मयनामती के घर में झाड़ू लगाने वाले नौकर बन गए। हाड़िफ़ा के पुत्र गाभूर सिद्ध ने सोचा कि यदि ऐसी नारी मिल जाए तो अपना हाथ-पैर कटा देने पर भी मैं धन्य हो जाऊँगा।

**कानफ़ा** ने सोचा कि यदि ऐसी सुन्दरी मुझे मिल जाय तो प्राण देकर भी मैं कृतकृत्य हो जाऊँगा। देवी ने शाप दिया कि तुम तुरमान में डाहुका हो जाओ।

**गोरक्षनाथ** ने सोचा कि यदि ऐसी सुन्दरी नारी मुझे मिल जाए तो मैं उसकी गोद में बैठकर वात्सल्य भी प्राप्त करूँ और दूध भी पिऊँ।

गोरक्षनाथ परीक्षा में सफल हुए तथापि देवी ने उनकी पुन: परीक्षा लेनी चाही। एक बार जब गोरक्षनाथ बकुल वृक्ष के मूल में बैठकर समाधि लगाए हुए थे; तब देवी ने उन्हें योग से च्युत करने हेतु अनेक प्रयास किए; किन्तु गोरक्ष निरन्तर अच्युत ही रहे।

**घटनायें**—(१) देवी मार्ग में नग्नरूप में सो गईं। गोरक्षनाथ ने बिल्वपत्रों से उनका शरीर ढक दिया।

(२) तब देवी ने गोरक्ष के पेट में प्रवेश करके गोरक्ष के पेट में पीड़ा उत्पन्न की तो गोरक्षनाथ ने श्वास रोककर देवी को क्षुब्ध कर दिया।

(३) देवी राक्षसी बनकर मानव-बलि का आहार ग्रहण करने लगीं।

गोरक्ष ने शिवादेश से देवी का उद्धार किया और उनके स्थान पर एक मूर्ति स्थापित की। **वही मूर्ति कलकत्ता की सर्वपूज्या मूर्ति है।**

(४) देवी ने गोरक्षनाथ को अतीव सुन्दरी नारी प्राप्त करने का वर दिया तो शिवजी ने माया से एक कन्या उत्पन्न करके उसे उन्हें प्रदान किया। गोरक्षनाथ उसके घर जाकर ६ मास के बालक बनकर दूध पीने के लिए आग्रह करने लगे। गोरक्षनाथ ने कहा कि मैं तो कामविकार से अतीत हूँ, किन्तु यदि तुम मेरा कौपीन धोकर पी लोगी तो तुम्हारे एक पुत्र अवश्य होगा। उस नारी ने वही किया। उसके जो पुत्र हुआ उसका ही नाम 'कर्पटीनाथ' पड़ा।

**गोरक्षनाथ और कानफ़ा**—गोरक्षनाथ एक बकुल वृक्ष के नीचे ध्यान कर रहे थे। कानफ़ा उनके सिर के ऊपर से आकाश-मार्ग में यात्रा कर रहे थे। गोरक्ष ने उनकी छाया देखकर अपनी खड़ाऊ ऊपर फेंकी। खड़ाऊं ने उन्हें पकड़ कर नीचे किया। कानफ़ा ने कहा कि 'अपने को सिद्ध योगी मानते हो; किन्तु क्या अपने गुरु के बारे में भी कुछ जानते हो। वे कदलीवन में नारियों के साथ रतिक्रिया में निरत हैं और यमराज के यहाँ उनकी आयु के अब मात्र तीन दिन शेष रह गए हैं। सिद्ध हो तो उनकी रक्षा कर लो।'

गोरक्षनाथ ने कानफ़ा से कहा कि 'क्या तुम अपने गुरु के विषय में भी कुछ जानते हो? मेहरकुल की रानी मयनामती के पुत्र गोपीचन्द ने उन्हें मिट्टी के नीचे गड़वा दिया है।

दोनों सिद्धों ने अपने-अपने गुरुओं का उद्धार करने हेतु, प्रस्थान किया।

सर्वप्रथम तो गुरु गोरक्षनाथ ने यमालय में जाकर गुरु मत्स्येन्द्र के अल्पायुष्य को ही नष्ट कर दिया और फिर ब्राह्मणवेश धारण करके कदलीवन में प्रवेश किया। फिर उन्होंने योगी का वेश धारण किया और वे कदलीवन के एक सरोवर के किनारे बकुल वृक्ष के नीचे ध्यानस्थ हो गए। उसी समय उन्होंने निकटस्थ सरोवर से एक सद्यःस्नाता नारी को आते देखा और उसी से यह पता चला कि मेरे गुरु मीननाथ १६०० रमणियों के साथ विहार कर रहे हैं। उस स्थान पर किसी योगी के जाने पर उसे प्राणदण्ड की सजा थी। गोरक्षनाथ ने नर्तकी का वेश धारण करके प्रवेश किया; किन्तु रानियों ने उन्हें मीननाथ के समक्ष नहीं जाने दिया। गोरक्षनाथ के द्वारा द्वार पर मर्दल ध्वनि करने पर मीननाथ ने उन्हें बुलाया। गोरक्षनाथ ने उन्हें उनके पूर्ववर्ती स्वरूप का स्मरण कराकर उन्हें ज्ञान प्रदान किया, तब मीननाथ को अपने यथार्थ चैतन्यभाव का बोध हुआ।

कदलीवन की नारियों ने गोरक्षनाथ का वध करने के लिए षडयंत्र किया, किन्तु वे सभी गोरक्षनाथ के शाप से चमगादड़ हो गईं। रानियों ने पुत्र बिन्दुनाथ को साथ में लेकर करुण क्रंदन प्रारंभ कर दिया और इस प्रकार 'मीननाथ' को पुनः विचलित करना चाहा।

गोरक्षनाथ ने प्रथमतः तो बिन्दुनाथ को प्राणहीन करके तथा बाद में पुनःजीवित करके तत्त्वज्ञानोपदेश से कृतार्थ किया और फिर वे गुरु मीननाथ एवं बिन्दुनाथ को साथ में लेकर स्वस्थान विजयनगर लौट आए।

## (३) * नेपाली स्त्रोत पर आश्रित मत्स्येन्द्र-वृत्तान्त *

जिस नेपाली स्त्रोत के आधार पर मत्स्येन्द्र का उपाख्यान आश्रित है वह द्विविध है। (क) बौद्ध और (ख) ब्राह्मणवादी। **नेपाली बौद्ध परम्परा** के अनुसार मत्स्येन्द्रनाथ 'अवलोकितेश्वर' हैं। एक बार गोरक्षनाथ अपने गुरु मत्स्येन्द्रनाथ से मिलने गए। मत्स्येन्द्रनाथ कामारी नामक दुरारोह पर्वत पर रहा करते थे। गोरक्षनाथ उस पर्वत पर चढ़ नहीं सकते थे। उन्होंने ९ नागों को बाँधा और उस पर बैठ गए। अतः नेपाल में बारह वर्षों तक वर्षा ही नहीं हुई। राजा नरेन्द्रदेव के गुरु का नाम था बुद्धदत्त। वे अलोकितेश्वर को नीचे लाने का निश्चय करके 'कपोतकपर्वत' पर गए। अवलोकितेश्वर ने अपनी सेवा से प्रसन्न होकर बुद्धदत्त को एक मंत्र दिया और कहा कि इसके जप करने पर जापक जहाँ चाहेगा, वहाँ मैं उपस्थित हो जाऊँगा। बुद्धदत्त ने घर लौटने पर उस मंत्र का जपारंभ कर दिया। बुद्धदत्त द्वारा इस मंत्र का जप किए जाने पर अवलोकितेश्वर समाकृष्ट होकर मृग के रूप में कमण्डल में प्रविष्ट हो गए। उस समय राजा नरेन्द्रदेव सो रहे थे। बुद्धदत्त ने उन्हें जगाया और सांकेतिक भाषा में आज्ञापित किया कि 'कमण्डल का मुख बन्द कर दो।'' परिणामस्वरूप अवलोकितेश्वर नेपाल में ही बँधकर रह गए और इसके परिणामस्वरूप नेपाल में प्रचुर वर्षा हुई। उसी समय से 'बुगम' नामक स्थान में अद्यपर्यन्त मत्स्येन्द्रनाथ की यात्रा सम्पन्न होती है।[१]

**डॉ० बागची** ने लिखा है कि १२ वर्षों तक लगातार अनावृष्टि के कारण पूरा नेपाल नष्ट हो उठा था। इसी समय नेपाल के राजा नरेन्द्रदेव के गुरु बन्धुदत्त राजा के साथ कपोतल पर्वत गए और अवलोकितेश्वर को लाने हेतु अवलोकितेश्वर (मत्स्येन्द्रनाथ) की शरण में पहुँचे। वहाँ पर उन लोगों ने अवलोकितेश्वर की पूजा-अर्चना की। वे ज्ञानडाकिनी प्रत्यावर्तित हुए। बन्धुदत्त के मंत्र पढ़ने और उससे अवलोकितेश्वर के समाकृष्ट होने पर वे काली मक्खी या भ्रमर का रूप धारण करके उनके कमण्डल में प्रविष्ट हो गए। कमण्डल का मुख बन्द होने से अवलोकितेश्वर 'बुगम' नामक स्थान में ही सदा के लिए बँधकर रह गए।[२]

---

१. द हिस्ट्री आफ नेपाल।

२. बुगम में आज भी अवलोकितेश्वर की पूजा होती है और उनकी शोभा यात्रा निकाली जाती है।

## (४) * बुद्धपुराणगत मत्स्येन्द्र-वृत्तान्त *

इस पुराण के अनुसार एक बार महादेव ने एक सन्तानाकांक्षिणी को कुछ खाने को दिया था और कहा था कि इसे खाने पर उसे एक पुत्र सन्तान की प्राप्ति होगी। उस महिला ने इस बात पर विश्वास न करके उसे गोबर में फेंक दिया। १२ वर्षों के अनन्तर उसी मार्ग से यात्रा करने वाले महादेव ने उस बालक को देखना चाहा। जब महादेव को यह ज्ञात हुआ कि उस महिला ने उस शिव-प्रदत्त वस्तु को खाया ही नहीं प्रत्युत् गोबर के ढेर में फेंक दिया; तब वे क्रुद्ध होकर उस नारी से बोले कि तुम उस गोबर के ढेर में उसे ढूढों। उसके द्वारा ढूँढे जाने पर वहाँ १२ वर्ष का एक बालक मिला। वही बाद में गोरक्षनाथ कहलाया। गोरक्षनाथ मत्स्येन्द्रनाथ के शिष्य बन गए। एक बार गोरक्षनाथ नेपाल गए; किन्तु वहाँ यथा सन्तोष आतिथ्य न पाकर रूष्ट हो गए। अतः उन्होंने क्रोधावेश में बादलों को बन्दी बनाकर अपने आसन के नीचे उन्हें १२ वर्षों तक दबाए रक्खा। इस समय नेपाल अनावृष्टि एवं दुर्भिक्ष के कारण नष्ट हो गया।

एक बार मत्स्येन्द्रनाथ नेपाल आए। गोरक्षनाथ ने अपने आसन से उठकर अपने गुरु का स्वागत-सत्कार किया। इसी समय बादल गोरक्ष के आसन से भाग खड़े हुए और नेपाल में प्रभूत वर्षा हुई। इस कथा से मत्स्येन्द्रनाथ का विशेष परिचय तो प्राप्त नहीं हो पाता किन्तु यह अवश्य पता चलता है कि मत्स्येन्द्रनाथ गोरक्षनाथ के गुरु थे।[१]

**प्रो० प्रबोध चन्द्र बागची** के अनुसार इन बौद्ध और हिन्दू कथाओं में हिन्दू कथा ही अधिक प्रामाणिक एवं प्राचीनतर है। दोनों कहानियों में निम्न बिन्दुओं में पार्थक्य है—

(क) अवलोकितेश्वर एवं मत्स्येन्द्रनाथ में अभिन्नता की स्थापना। बौद्धों के अनुसार अवलोकितेश्वर का स्थान पोटला या कपोतला में था। अवलोकितेश्वर और मत्स्येन्द्र अभिन्न थे।

(ख) हिन्दू स्रोत नेपाल में अनावृष्टि एवं दुर्भिक्ष से सम्बद्ध राजा नरेन्द्रदेव की कथा एवं दुर्भिक्ष दूर करने के उनके उपाय के विषय में मौन हैं।

(ग) मत्स्येन्द्रनाथ (अवलोकितेश्वर) का स्वतः ही नेपाल आना तो हिन्दू स्रोत

---

१. प्रबोध चन्द्र बागची कौलज्ञाननिर्णय की भूमिका।

२. S. Levi - L E Nepal I

स्वीकार करता है; किन्तु उनका पर्वत से बलात् समाकर्षण और कालीमक्खी (संभवतः भ्रमर) का कमण्डल में आना आदि घटनायें हिन्दू स्रोत में नहीं हैं।

**मत्स्येन्द्रनाथ एवं अवलोकितेश्वर**—नेपाल में मत्स्येन्द्रनाथ एवं अवलोकितेश्वर (भगवान बुद्ध के अवतार) को अभिन्न मानकर उनकी पूजा की जाती है। ये बुगम में रक्तलोकेश्वर के रूप में पूजे जाते हैं। मत्स्येन्द्र के अनुज माने जाने वाले (सानु मत्स्येन्द्रनाथ) 'मीननाथ' की भी पूजा की जाती है।

**प्रो० लेवी** को यह भ्रान्ति हो गई कि नेपाल में प्राचीनकाल से कोई 'बुगम लोकेश्वर' था और उन्हें मत्स्येन्द्रनाथ से अभिन्न मानकर पूजा जाने लगा।

नेपाल की बौद्ध वंशावली १३वीं सदी ए०डी० की है। उसमें नरेन्द्रदेव के समय मत्स्येन्द्रनाथ के आगमन का या उनके वंशजों का कोई उल्लेख नहीं है। केवल इतना अवश्य लिखा गया है कि बन्धुदत्त ने बुगम लोकेश्वर की यात्रा प्रथम बार की या इस यात्रा का सर्वप्रथम प्रवर्तन किया—

'तस्याचार्य बन्धुदत्तेन श्रीवुगमलोकेश्वर भट्टारकस्य जात्रा कृता।'

११वीं सदी के पश्चात ही बुगम लोकेश्वर एवं मस्येन्द्रनाथ को अभिन्न मानने की आस्था साकार हुई। नेपाल में १५वीं सदी एवं उसके उत्तरवर्ती काल में ही मत्स्येन्द्रनाथी सम्प्रदाय की अधिक जनप्रियता बढ़ी। गोरक्षनाथ एवं गोपीचन्द के सम्बंध में, आञ्चलिक भाषा में प्रणीत नाटक १५वीं सदी के एवं उसके बाद के ही है। बंगाल का एतत्सम्बद्ध साहित्य भी इस तिथि से अधिक प्राचीन नहीं है।

**नेपाली जनश्रुति** या नेपाल में प्रचलित मत्स्येन्द्रनाथीय वृत्तान्त के निष्कर्ष इस प्रकार हैं—

(१) मत्स्येन्द्रनाथ गोरक्षनाथ के गुरु हैं।

(२) मत्स्येन्द्रनाथ घड़े में एक काली मक्खी (भ्रमर) के रूप में प्रविष्ट हुए। गोरक्षनाथ ने अपने गुरु मत्स्येन्द्रनाथ की रक्षा भ्रमर बनकर की और उन्हें कामरूप की कौल योगिनियों के मोहपाश से मुक्त कराया। मस्येन्द्रनाथ का अन्य नाम 'भृंगपाद' है।

—कौलज्ञाननिर्णय श्लोक ७

## * पंजाबी एवं पूर्वोत्तरवर्ती स्रोत *

पंजाब एवं पश्चिमोत्तरवर्ती प्रान्तों के योगियों के सम्प्रदाय में मत्स्येन्द्रनाथ एवं गोरक्षनाथ से सम्बृद्ध अनेक आख्यान एवं वृत्तान्त प्रचलित हैं। कतिपय उपाख्यान देखिए।

## (१) प्रथमोपाख्यान

एक बार एक शिव के भक्त ने जो कि पुत्र-प्राप्ति का आकांक्षी था पार्वती द्वारा शैव भस्म प्राप्त किया। भगवती पार्वती ने उसे भक्त को देते हुए कहा कि इसे अपनी पत्नी को दे दो। पत्नी ने अविश्वास के कारण उस भस्म को न खाकर गोबर के ढेर में फेंक दिया। उस गोबर से एक बालक का जन्म हुआ। उस बालक को शिवार्पित कर दिया गया। भगवान शिव ने कहा कि यह बालक हमें दे दो। यह बालक एक महान तपस्वी बनेगा। उन्होंने ही उसका नाम 'गोरक्षनाथ' रखा। भगवान शिव ने गोरक्षनाथ से कहा कि अपना गुरु ढूँढ़ो। गोरक्षनाथ गुरु की खोज में समुद्र पर्यन्त गए और वहाँ उन्होंने एक पीपल के पत्ते पर एक रोटी का टुकड़ा (या मिश्री का टुकड़ा) समर्पित किया। एक रकहो मछली उसे खा गई और उस टुकड़े को अपने उदर में बारह वर्ष पर्यन्त रखे रही। बारह वर्षों के उपरान्त वही पीपल का पत्ता एक शिशु के रूप में परिवर्तित हो गया। उसे भगवान शिव ने 'मच्छेन्द्रनाथ' नाम प्रदान किया। यही मच्छेन्द्र नाथ गोरक्षनाथ के गुरु बने।

भगवान शिव के निर्देशानुसार गोरक्षनाथ ने अपने सिद्धान्तों का प्रचार-प्रसार किया और बारह शिष्य बनाये।

**गोरक्षनाथ के शिष्य**[1]




## (२) द्वितीयोपाख्यान

इस उपाख्यान के अनुसार निरञ्जन निरङ्कार ने गोरक्षनाथ को अपने भ्रू-स्वेद (Sweat of brow) से उत्पन्न किया। ये एक मत्स्य के द्वारा मत्स्येन्द्रनाथ के पिता बन गए। गोरक्षनाथ अपने गुरु की खोज कर रहे थे और उन्होंने देखा कि मेरा पुत्र

१. प्रबोध चन्द्र बागची : कौलज्ञाननिर्णय की भूमिका

मत्स्येन्द्रनाथ ही मेरा गुरु बनने योग्य है। अत: वे मत्स्येन्द्र के (अपने पुत्र के) शिष्य बन गए।

## (३) तृतीयोपाख्यान

एक उपाख्यान यह है कि भगवान शिव विष्णु के मोहिनीरूप को देखकर उन पर आसक्त हो गए। (भगवान विष्णु ने भस्मासुर के वधार्थ ही मोहिनी का रूप धारण किया था।) वे मच्छेन्द्रनाथ के पिता बन गए। वे एक गाय के द्वारा गोरक्षनाथ के भी पिता बन गए। (उन्होंने गोरक्षनाथ को जन्म दिया।)

## (४) चतुर्थोपाख्यान

ऋषि वशिष्ठ एवं राम के मध्य एक वार्ता (Interlocution) होती है। उसके अनुसार शिव उदेनाथ ने रुद्रगण को जन्म दिया। उसकी आत्मिक शक्ति द्वारा जालन्धर नामक दुरात्मा (Evil spirit) को दीक्षित किया गया। जिससे कि वह दुरात्मा मंगलमय मार्ग का अनुसरण कर सके। इस प्रकार उसने दो शिष्य बनाये—(१) मच्छेन्द्रनाथ (२) जालंधरिपा। जालंधरिपा ने 'पाप पन्थ' का प्रवर्तन किया। मच्छेन्द्रनाथ ने गोरक्षनाथ को अपना शिष्य बनाया।

मच्छेन्द्रनाथ एवं गोरखनाथ के आविर्भाव के उपाख्यान में ही यह भी कहा गया है कि 'मच्छी' ने मत्स्येन्द्रनाथ को एवं गोबर ने गोरक्षनाथ को जन्म दिया तथा गोरक्षनाथ मत्स्येन्द्रनाथ के शिष्य हो गए।

मच्छेन्द्रनाथ **सिंहलद्वीप** में आकर एक गृहस्थ बन गए। इस गार्हस्थ्य जीवन में प्रवेश का कारण उस देश की दो रानियों का स्वप्रभाव था। गोरक्षनाथ ने उस राजमहल में मक्खी या भ्रमर का रूप धारण करके प्रवेश किया तथा मत्स्येन्द्रनाथ का उद्धार किया। इसके उपरान्त मच्छेन्द्रनाथ एवं गोरक्षनाथ उज्जैन चले गए।

यहीं उज्जैन में जालन्धरिपा राजा गोपीचन्द के एक मन्त्री के मिथ्या षडयंत्र एवं कूटनीतिक चाल के परिणामस्वरूप एक कुएँ में दफना दिए गए थे। कानिपा के द्वारा ही जालन्धरिपा का उद्धार हुआ। राजा गोपीचन्द ने दीक्षा ग्रहण किया। इसके उपरान्त मच्छेन्द्रनाथ एवं गोरक्षनाथ दोनों उज्जैन छोड़कर झेलम की ओर चले गए। वहाँ उन्होंने पहाड़ी के अन्तिम शीर्ष पर निवास करना प्रारंभ किया और वहाँ उन्होंने सात योगियों को दीक्षा दी जो निम्नाङ्कित हैं—

(१) कपल मुनि जी (२) खरकई एवं भुसकई (३) शकरनाथ (४) सन्तनाथ (५) सन्तोखनाथ (६) लच्छमन नाथ (७) अर्जन नागा।

इन सातों शिष्यों ने अपना पृथक-पृथक सम्प्रदाय प्रवर्तित किया।

**उक्त उपाख्यानों की समीक्षा**—निरंजन निरङ्कार ने अपने भ्रू के स्वेद से गोरक्षनाथ को जन्म दिया। यह उपाख्यान एवं शिव का मोहिनी पर आसक्त होने वाला उपाख्यान ये दोनों निरर्थक हैं।

गोरक्षनाथ का समुद्र तट पर जाने से सम्बद्ध उपाख्यान भी निरर्थक है; क्योंकि जहाँ यह घटना घटी वहाँ से समुद्र अत्यन्त दूर है।

मत्स्येन्द्रनाथ के संगल (सङ्गलदीप) जाने से सम्बद्ध उपाख्यान भी विचारणीय है और कामरूप से गोरक्षनाथ के द्वारा उद्धार किये जाने की घटना का अन्तर्संबन्ध भी विचारणीय है।

इन उपाख्यानों में से निम्न घटनायें अधिक प्राचीन एवं मौलिक प्रतीत होती हैं—

(क) समुद्र के तट पर मत्स्येन्द्रनाथ का आविर्भाव।

(ख) मत्स्येन्द्रनाथ का गोरक्षनाथ का गुरु होना।

(ग) मत्स्येन्द्रनाथ का कामरूप में फँसना एवं गोरक्ष द्वारा उनका उद्धार किया जाना।

(घ) शिव के साथ Apotheosis और Assimilation (देव तुल्य बनाना, सदृशीकरण)।

**पौराणिक उपाख्यान**—उक्त उपाख्यानों के अतिरिक्त 'स्कन्दपुराण' के नागर खण्ड में भी मत्स्येन्द्रनाथ की कथा आती है। इसके अनुसार मत्स्येन्द्रनाथ गण्डान्तयोग में उत्पन्न हुए थे और उनका समस्त परिवार अदृष्टवश नष्ट हो गया था। उन्हीं के साथ वे भी कालकवलित हो गए थे। इस बच्चे (मत्स्येन्द्र) को इस दुर्घटना से बचाने हेतु समुद्र के जल में फेंक दिया गया था। वहाँ किसी मत्स्य ने इसे निगल लिया।

एक समय भगवान् शिव भगवती पार्वती एवं कार्तिकेय के साथ यात्रा पर निकले थे। उसी समय वे दुग्ध समुद्र (क्षीरसमुद्र) में अवस्थित श्वेत द्वीप के रम्यक पर्वत के शिखर पर उतरे। यहीं पर भगवान शिव ने पार्वती को ध्यानयोग एवं ज्ञानयोग की दीक्षा प्रदान की । कार्तिकेय ने इस उपदेश को सुना। इसके अनन्तर उन्होंने पुनः यात्रा प्रारंभ की। जब वे नगर को पार कर रहे थे, तभी समुद्र में एक बड़ा-सा मत्स्य ऊपर उठा। शिव ने पूछा कि यह मत्स्य कौन है? तब उस महामत्स्य ने उन्हें बताया कि किस प्रकार मैं गण्डान्तयोग में उत्पन्न हुआ और किस प्रकार समुद्र में फेंक दिया गया तथा किस प्रकार मुझे एक मत्स्य ने निगल लिया और किस प्रकार शिव-पार्वती के मध्य होने वाले ज्ञानयोगोपदेश को मैंने सुन लिया।

भगवान शिव इस बात को सुनकर अत्यन्त प्रसन्न हुए और उन्होंने उस मत्स्य से कहा कि 'तुम विप्र हो'। तुम मेरे पुत्र के तुल्य और पूजनीय हो। तुम शक्ति लगाकर मत्स्य के अन्दर से बाहर निकल आओ। उसने वैसा ही किया। भगवती पार्वती ने उसे अपनी गोद में बैठा लिया। वे उसे मन्दराचल पर ले गईं। चूँकि ये मत्स्य के अन्दर से निकले थे। अतः भगवान शिव ने उनका नाम 'मत्स्यनाथ' रक्खा।

**प्रो० बागची का कथन** है कि मत्स्येन्द्रनाथ से सम्बद्ध, ये ही मुख्य उपाख्यान हैं; किन्तु इन उपाख्यानों को ही तोड़-मरोड़ कर एवं मिश्रित करके अनेक रूपों में प्रस्तुत किया गया है तथा गोपीचन्द के उपाख्यान से ज़ोड़ दिया गया है। यत्र-तत्र अनेक परिवर्तनों के साथ अनावश्यक असम्बद्ध एवं भिन्न घटनायें भी मूल उपाख्यान के साथ जोड़ दी गई हैं।

**एक पंजाबी उपाख्यान** में कहा गया है कि मत्स्येन्द्रनाथ एक मृत राजा के शरीर में प्रविष्ट हो गए और राजमहल में रानियों के साथ बहुत दिनों तक रहे। इसके बाद गोरक्षनाथ ने उनका उद्धार किया।

LEVI-LE Nepal P. 355 के अनुसार **'संक्षेप शंकर'** नामक ग्रंथ में भी यही उपाख्यान प्राप्त होता है। यह परवर्ती कल्पना है। **'शंकर दिग्विजय'** के प्रकाश में मत्स्येन्द्रनाथ के अधःपतन की कहानी गढ़कर यह उपाख्यान प्रस्तुत किया गया प्रतीत होता है।

**'कौलज्ञाननिर्णय'** के उपाख्यान को यदि छोड़ भी दिया जाय तथापि अन्य सभी उपाख्यान समुद्र-तट से सम्बद्ध हैं। ये सभी उपाख्यान प्रायः पूर्वी भारत के समुद्र तट से जुड़े हैं या कामरूप से जुड़े हैं।

बंगाली उपाख्यान में वर्णित 'कदली' जहाँ मत्स्येन्द्रनाथ का अधःपतन हुआ था 'कचली' या 'कचहर' है।[२]

**नेपाली बौद्धों में प्रचलित मत्स्येन्द्रनाथीय उपाख्यान**—यह उपाख्यान कपोतल या पोतल से सम्बद्ध है। बौद्ध पौराणिक उपाख्यान के अन्तर्गत तो पोतल अवलोकितेश्वर का वासस्थान है। परवर्ती काल में मत्स्येन्द्रनाथ के साथ अवलोकितेश्वर को एकीकृत करके प्रस्तुत करते समय मत्स्येन्द्रनाथ के जन्म को भी पोतल के साथ एकीकृत कर दिया गया।

**प्रो० लेवी की दृष्टि**—प्रो० लेवी का कथन है कि मत्स्येन्द्रनाथ के उपाख्यान

---

१. प्रबोध चन्द्र बागची : कौलज्ञाननिर्णय

२. शहीदुल्ला : LES Chants mysliques

का सम्बन्ध तो पूर्ववर्ती भारत एवं कामरूप से है। पौराणिक उपाख्यान मत्स्येन्द्रनाथ को समुद्र के मध्यवर्ती स्थान से जोड़ता है। अत: हम यह अनुमान लगा सकते हैं या मान सकते हैं कि 'कौलज्ञाननिर्णय' में अंकित उपाख्यान (जो कि प्राचीनतम अनुवाद, वर्णन या पाठान्तर है) समस्त उल्लिखित उपाख्यानों का आदर्श न्यादर्श (Archetype) है। इसके अनुसार मत्स्येन्द्रनाथ या तो चन्द्रद्वीप के समुद्र तट पर उत्पन्न हुए थे या चन्द्रद्वीप में उत्पन्न हुए थे। उनका आविर्भाव पूर्वीय भारत में हुआ था। उन्होंने अपने सिद्धान्तों का उपदेश कामरूप में किया था। इस आदर्श न्यादर्श (Archetype) में कहीं भी गोरक्षनाथ एवं मत्स्येन्द्रनाथ के अध:पतन का वर्णन नहीं किया गया है। परवर्ती उपाख्यानों (Legends) में सर्वत्र गोरक्षनाथ की गुरुता एवं महत्ता स्थापित करने की दृष्टि से, गोरक्षनाथ द्वारा अपने गुरु मत्स्येन्द्रनाथ की, कामरूप की कौल योगिनियों से उद्धार किए जाने की, कहानी जोड़ी हुई मिलती है।

पंजाबी उपाख्यानों में मत्स्येन्द्रनाथ का उतना महत्व नहीं है क्योंकि वहाँ तो **गोरक्षनाथ ने** गुरु-दीक्षा प्राप्त करने के उद्देश्य से **स्वयं ही मत्स्येन्द्रनाथ को जन्म दिया** था। इस विपर्यय का कारण गोरक्षनाथ की प्रभुता एवं महत्ता में उत्तरोत्तर विकास था। हम स्पष्टत: देखते हैं कि मत्स्येन्द्रनाथ के उपाख्यान का आविर्भाव पूर्वी भारत में हुआ है। इसी क्षेत्र से गोपीचन्द के उपाख्यान का भी आविर्भाव हुआ है।

पंजाबी पाठान्तर (Version) वाले गोपीचन्द के उपाख्यान के अनुसार गोपीचन्द उज्जैन के नृपति थे; किन्तु उनका घर गौड़ बंगाल था। हिन्दी पाठान्तर भी लगभग यही स्वीकार करता है। गुजराती एवं मराठी पाठान्तर के अनुसार गोपीचन्द गौड़ बंगाल के राजा तिलकचन्द के पुत्र थे।

प्रो० बागची इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि (अनेक साक्ष्यों एवं प्रमाणों के आधार पर निष्कर्षभूत तथ्य के रूप में) मत्स्येन्द्रनाथ एवं उनके सम्प्रदाय का आविर्भाव पूर्वी बंगाल में ही माना जाना चाहिए—

'It is therefore natural to suppose that Matsyendranath and his school originated and flourshed in Bengal and most probabaly in Easterm Bengal"[1]

उक्त मूल उपाख्यान ने विभिन्न स्थानों के अनुरूप भिन्न-भिन्न रूप धारण कर लिए—

"The teachings of the school later on spread to different parts of

---

१. प्रबोध चन्द्र बागची : कौलज्ञाननिर्णय की भूमिका

India and the orginal legend was elaborated and expanded in different fashions in those places"

**नारद पुराण में वर्णित श्री मत्स्येन्द्रनाथ का आख्यान**—'नारद पुराण' में कहा गया है कि कामाक्षा में पार्वती-पुत्र सिद्धनाथ (मत्स्येन्द्रनाथ) निवास किया करते हैं। वे तपस्यानिरत हैं। सत्ययुग, त्रेता और द्वापर युग में लोग उन्हें प्रत्यक्षतः देखते हैं; किन्तु कलियुग में वे अन्तर्धान रहते हैं। कामाक्षा में उग्र तपस्या करने पर लोग उनका दर्शन कर पाते हैं। वे विज्ञान में पारङ्गत महायोगी हैं—

'तत्रास्ते पार्वती पुत्रः सिद्धनाथो वरानने।'
उग्रे तपसि लोके सः प्रेक्ष्यते च कदाचन्॥६॥
कृतत्रेताद्वापरेषु प्रत्यक्ष दृश्यतेऽखिलैः॥७॥
स मत्स्यनाथः किल तत्र संस्थो।
विज्ञानपारंगत एव भद्रे॥''(१३)

आदिनाथ शिव (क्षीरसागर के) मणिप्रदीप्त मनोरम शृङ्ग पर (योगज्ञान) तत्त्व के उपदेशार्थ गए एवं भगवान हरि में चित्त लगाकर उन्होंने भगवती पार्वती के प्रति निजस्वरूप प्रतिपादक रहस्यपूर्ण तत्त्व का निर्वचन आरम्भ किया। शैलात्मजा पार्वती जी, जब कामान्तक (काम को नष्ट करने वाले) शिवजी को प्रणाम करके तत्त्व को जाने बिना निद्राभिभूत हो गईं तब महासागर में स्थित मत्स्य उछल कर तुरन्त सौम्य शृङ्ग पर आ पहुँचा और उसके उदर में स्थित यह (मत्स्येन्द्रनाथ) तत्त्वसिद्ध और समस्त बन्धनों से मुक्त हो गया।

मत्स्य के उदर से निकलकर पार्वती-शिव के समक्ष प्रणाम करके ये स्थित हो गए। यह जानकर महेश्वर ने उनसे मत्स्योदर में निवास करने का कारण पूछा। उन्होंने उन दोनों के समक्ष सम्पूर्ण वृत्तान्त कह सुनाया। उनके वृत्तान्त का श्रवण करके भगवती पार्वती की अनुमति लेकर भगवान् शिव ने उन्हें (मत्स्येन्द्रनाथ को) अपना पुत्र स्वीकार किया और अपनी गोद में बैठाकर (शिव ने) उनका मुख चूमा और फिर कहा कि समस्त योग तत्त्व को जानने वाले सिद्धनाथ मत्स्यनाथ वस्तुतः मेरे आत्मज हैं। उन सिद्धनाथ का मन में चिन्तन करके मनुष्य सम्पूर्ण मनोरथ प्राप्त करने में साफल्य प्राप्त कर लेता है—

'तत्त्वोपदेशाय जगाम भद्रे,
स लोकलोकाचलप्रभ प्रमेयः।
तत्सौम्यशृङ्गे मणिभिः प्रदीप्ते,
स्थित्वा क्षणार्ध हरिमग्नचेता॥'

देवीमुमां संप्रतिबोध्यशक्त्या,
तालत्रयेणाप्यभिभूय सत्ववान्।
उवाच तत्त्वं सुरहस्यभूतं
यद्वा दशाणार्थं निजस्वरूपम्॥
ततस्तु सा शैलसुता महेशं,
कामान्तकं यावदभिप्रणम्य,
अज्ञाय तत्त्वं समवस्थिताऽभू-
तावत्स मत्स्यस्तु महार्णवस्थः।
द्रुतं समुत्प्लुत्य जगाम शृंगं
यो विप्रवासो ह्युदरेस्थितोऽस्य।
स तत्त्वसिद्धोऽखिल बन्धमुक्तः॥
निर्गम्य मत्स्योदरतः शुभास्ये,
नमः प्रचक्रे भवयोः पुरस्तात्।
विज्ञाततत्त्वोऽपि महेश्वरस्तं,
पप्रच्छ तदगर्भगतेर्निदानम्॥
स वर्णयामास यथार्थमेव,
तयोः पुरः सर्वमपि प्रवृत्तम्।
आकर्ण्य तदवृत्तमनुप्रसन्ना,
सोमामहेशानुमतिं च कृत्वा
तं कल्पयामास सुतं शुभागं
सोत्संग आस्थाय चुचुम्बवक्त्रम्।
सुतो ममायं किल मत्स्यनाथो,
विज्ञाततत्त्वोऽखिलसिद्धनाथः ।
तं सिद्धनाथं मनसा विचिन्त्य,
नरो भवेत् सिद्धसमस्तकामः॥

—(नारदपुराणा उत्तर ६९।१७-२५)

**प्रश्न—विंटरनिट्ज** ने पुराणों का समय, ६२५ ई० (बाण द्वारा पुराणों का उद्धरण) ७०० ई० (कुमारिल भट्ट द्वारा पुराणों का उद्धरण) एवं ९वीं सदी (आचार्य शंकर द्वारा पुराणों का उद्धरण) आदि के काल में पुराणों की विद्यमानता के साक्ष्य पर) ६ठवीं सदी से पूर्व का माना है। यदि यह सत्य है तो १०वीं या ११वीं सदी के मत्स्येन्द्रनाथ एवं उनसे सम्बद्ध जीवन की घटनाओं का उल्लेख 'नारदपुराण' में कैसे उपलब्ध हो सकता है? क्या 'नारदपुराण' मत्स्येन्द्रनाथोत्तरकाल की रचना है?

**अभिनव गुप्तपादाचार्य** मत्स्येन्द्रनाथ से इतने प्रभावित थे कि वे मत्स्येन्द्र से अपने ऊपर कृपा बनाए रखने हेतु सदा प्रसन्न रहने की प्रार्थना करते हुए कहते हैं—

'मे स मच्छन्दविभुः प्रसन्नः॥' (तं० अ० १/७)

उन्होंने जालन्धर पीठके कौलगुरु श्री शम्भुनाथ एवं उनकी दूती को भी प्रणाम किया है—

'जयताज्जगदुद्धृति क्षमोऽसौ भगवत्या सहशम्भुनाथ एकः॥ (तं० अ० १-१३)

मत्स्येन्द्रनाथ द्वारा प्रवर्तित कौलमार्ग इतना सम्मोहक था कि स्वयं अभिनवगुप्तपाद भी उसके अनुयायी एवं साधक हो गए।

**चारों युगों में कौलसाधना के उपदेष्टा**

कौलमत की परम्परा अत्यन्त प्राचीन है। अतः प्रत्येक युग में इस मार्ग के उपदेष्टा रहे हैं। यथा—

(१) सत्ययुग में—श्री खगेन्द्रनाथ
(२) त्रेतायुग में—श्री कूर्मनाथ
(३) द्वापरयुग में—श्री मेषनाथ
(४) कलियुग में—श्री मत्स्येन्द्रनाथ —तंत्रालोक वि० खं० ३-६-२९७

मत्स्येन्द्रनाथ के ६ पुत्र माने जाते हैं और उनकी पूजा की जाती है। उनका नाम इस प्रकार है—

(१) वक्ताष्टिनाथ (२) विमलनाथ (३) जैत्रनाथ
(४) अंविजितनाथ (५) विन्ध्यनाथ (६) अजितनाथ

उनके साथ उनकी शक्तियों की भी पूजा की जाती है जो निम्नांकित हैं—

(१) इल्लाई अम्बा (२) भैरवलाम्बा (३) ईल्लाईअम्बा
(४) आनन्दमेखलाम्बा (५) कुल्लाईअम्बा (६) अजराम्बा।

प्रत्येक युग के उपदेष्टा कौल गुरुओं के साथ उनकी शक्तियों की भी पूजा की जाती है जो निम्नाङ्कित हैं—

(१) बिज्जाम्बा (२) मंगलाम्बा (३) काममंगलाम्ब्ण (४) कुकुणाम्ब

**आचार्य अभिनवगुप्तपाद** ने मत्स्येन्द्रोक्त कौलमार्ग के सिद्धान्तों पर तंत्रालोक के उन्नीसवें आह्निक में सविस्तार प्रकाश डाला है।

यद्यपि मत्स्येन्द्रनाथ प्रणीत रचनायें—

(१) कौलज्ञाननिर्णय (२) अकुलवीरतन्त्र,
(३) कुलानन्द तन्त्र (४) ज्ञानकारिका।

एवं उनकी साधनायें मत्स्येन्द्रनाथ को मात्र कौलसाधक ही सिद्ध करती हैं; किन्तु वे योगी भी थे, वे हठयोग के प्रथम सिद्धाचार्य भी हैं—

'हठविद्यां हि मत्स्येन्द्रगोरक्षाद्या विजानते।'—(हठयोगप्रदीपिका)

मत्स्येन्द्रनाथ कौल होने के कारण 'शिवभक्ति' के उपासक थे; क्योंकि—

'कुलं शक्तिरिति प्रोक्तमकुलं शिव उच्यते।
कुलेऽकुलस्य संबंध: कौलमित्यभिधीयते।।'

—(सौभाग्य भास्कर)

**मत्स्येन्द्रनाथी साधना-मार्ग में योग साधना भी है**

'हठयोगप्रदीपिका' के टीकाकार ब्रह्मानन्द कहते हैं—'कदाचिदादिनाथ: कस्मिंश्चिद् द्वीपे स्थित:। तत्र विजनमिति मत्वा गिरिजायै **योगमुपदिष्टवान्**। तीरसमीपनीरस्थ: कश्चन मत्स्य: **योगोपदेशं श्रुत्वा** एकाग्रचित्तो निश्चलकायोऽवतस्थे। तं तादृशं वानेन **योग: श्रुत** इति मत्वा कृपालुरादिनाथो जलेन प्रोक्षितवान्। स च प्रोक्षणमात्राद्दिव्यकायो मत्स्येन्द्र: सिद्धोऽभूत तमेव मत्स्येन्द्रनाथ इति वदन्ति।।' —ज्योत्स्ना

## ओड़िया-साहित्य और मत्स्येन्द्रनाथ

प्राचीन ओड़िया-साहित्य और पुराणों में भी मत्स्येन्द्रनाथ का नाम आता है। मत्स्येन्द्रनाथ का नाम (१) अमरकोषगीता (२) महाभारत (३) अष्टांगयोगधारणा (४) परचेगीता (५) गोरखसंहिता आदि में आता है।

**(१) अमरकोष गीता के अनुसार मत्स्येन्द्र-वृत्तान्त**—प्राचीनतम नाथ-साहित्य 'अमरकोषगीता' में मत्स्येन्द्रनाथ को 'मक्षन्देलिनाथ' कहा गया है। **वे मीननाथ के पुत्र स्वीकार** किए गए हैं। 'अमरकोषगीता' में उन्हें 'बन्दइं मक्षन्देलिनाथ अनन्त दरिआं' कहकर (मत्स्येन्द्रनाथ की) वन्दना की गई है तथा 'माया मारि मछन्देलिनाथ' कहकर उन्हें मायोच्छेदक कहा गया है।

**(२) महाभारत में मत्स्येन्द्र का वृत्तान्त**—आदि कवि सारलादास ने अपनी 'महाभारत' नामक रचना में भी मत्स्येन्द्रनाथ की कथा पर प्रकाश डाला है। 'महाभारत' (सारलादास कृत) के सभापर्व में नकुल ने अपने दिग्विजयप्रसंग में कदलीदेश के राजा मत्स्येन्द्रनाथ का उल्लेख किया है।

नकुल ने दक्षिण कोशल के अनेक राज्यों को जीतकर कदलीवन में मत्स्येन्द्रनाथ एवं योगी गोरक्षनाथ से भेंट की थी—

'दक्षिणकोशले ये अनेक राज्य साधि
कदलि बने प्रवेश महायोधि।
द्रसन पाइला से मच्छइन्द्रंककरपुता।
भेंटिले परम योगी गोरेख अवधूता।।'

—(महाभारत, सभापर्व)

सारलादास प्रणीत 'महाभारत' में कहा गया है कि—

(१) मत्स्येन्द्रनाथ **कदली देश के राजा** थे और वे वहाँ सांसारिक भोगमय जीवन व्यतीत कर रहे थे।

(२) उन्होंने किसी मृत राजा के शरीर में प्रवेश करके कदली देश में राजैश्वर्य का उपभोग किया।

(३) वे हाथों में खड्ग, ओष्ठों पर वंशी धारण किया करते थे। वे 'कुरतिमतिभोला' थे।

(४) (महाभारत का वनपर्व) : सारलादास ने अपने इसी ग्रंथ के वनपर्व में यह भी कहा है कि **मत्स्येन्द्रनाथ मत्स्य देश के राजा थे। उनके पास सौ करोड़ गायें थीं।** उस समय विराट देश के राजा हरकेशर थे। उनकी भक्ति से प्रसन्न होकर मत्स्येन्द्रनाथ ने उन्हें वर देना चाहा तो हरकेशर ने मत्स्य राज्य की याचना की। मत्स्येन्द्र ने १०० कोटि गायों के साथ मत्स्यराज्य हरकेशर को दे दिया।

महाभारत के विराटपर्व में पाण्डवों के अज्ञातवास के प्रसंग में सारलादास ने विभिन्न राज्यों एवं नगरों के साथ ही 'मच्छइन्द्रपुर' का भी उल्लेख किया है।

**(३) 'अष्टाङ्गयोगधारण' ग्रन्थ के अनुसार मत्स्येन्द्रोपाख्यान**—गोरख एवं मल्लिका की पारस्परिक वार्ता के मध्य मत्स्येन्द्रनाथ के जन्म वृत्तान्त पर भी प्रकाश डाला गया है। यह उपाख्यान इस प्रकार है—एक बार भगवान् शिव भगवती पार्वती को अपने साथ लेकर प्रभास तीर्थ गए। वहाँ पर पार्वती जी की प्रार्थना पर भगवान् शिव ने उन्हें अष्टाङ्ग योग का तत्त्व समझाया। भगवान् शिव ने यह भी जान लिया कि एक मछली के गर्भ में स्थित कोई पुरुष उनका उपदेश सुन रहा है, तब वे प्रसन्न हुये और उसे वरदान देते हुए उन्होंने उसका नाम 'मच्छिन्द्र' रखा। उन्होंने उसे मत्स्य के शरीर से बाहर आने का आदेश भी दिया। मत्स्येन्द्र के यह कहने पर कि मत्स्योदर में घोर अन्धकार के कारण उन्हें निकलने का मार्ग नहीं दृष्टिगोचर हो रहा है, तब शिव ने त्रिशूल से मत्स्य का गर्भ विदीर्ण कर डाला और नेत्र दिया अर्थात् शिव ने ज्ञान रूपक त्रिशूल से मायान्ध मत्स्येन्द्र का उद्धार किया।

**(४) 'परचेगीता' के अनुसार मत्स्येन्द्र-वृत्तान्त**—द्वारिका दास ने 'परचेगीता' नामक ब्रह्मज्ञानात्मक ग्रंथ प्रणीत किया। इस ग्रंथ में 'ब्रह्मज्ञान' के आविर्भाव एवं उसकी क्रमिक गुरु-शिष्यपरम्परा का वर्णन किया गया है।

भगवान् ने सर्वप्रथम यह ब्रह्मज्ञान नारद को प्रदान किया। यह क्रम इस प्रकार से है—

(१) प्रथमोपदिष्ट शिष्य —नारद
(२) द्वितीय नारद —व्यास
(३) तृतीय व्यास —सूत
(४) चतुर्थ सूत —शौनक
(५) पंचम शौनक —परीक्षित
(६) षष्ठ परीक्षित —गंगाजी
(७) सप्तम भगवती गंगा —शिव
(८) अष्टम शिव —पार्वती
(९) नवम पार्वती —मीन के गर्भ से मत्स्येन्द्र ने यह योगोपदेश सुना।
(१०) दशम मत्स्येन्द्रनाथ —गोरक्षनाथ

गुरु गोरक्ष ने इसी ज्ञान के बल से सिद्धि प्राप्त की।

**(४) गोरेखसंहिता के अनुसार मत्स्येन्द्रोक्त उपाख्यान**—१६वीं सदी में विरचित 'गोरख-संहिता' में भी मत्स्येन्द्रवृत्तान्त उपलब्ध होता है। इसके अनुसार—

(१) सत्ययुग में अनली गोसाईं महायोग-रत थे। जब उन्होंने आँखें खोलीं तो कमला को सामने देखकर उन पर मोहित हो उठे। परिणामतः वीर्यस्खलन हो गया। क्षीरसमुद्र में स्थित माधव नामक मछली ने इसे खा लिया। उसके गर्भ में सन्तान-वृद्धि होने लगी। वह मछली क्षीरसमुद्र से साकल्य देश चली गई, वहाँ उसे किसी केवट ने पकड़ लिया। जब उस केवट ने उसको काटा तो उसके पेट से एक पुत्र सन्तान निकली। साकल्य देश के राजा ने इस बालक के पालन-पोषण का दायित्व केवट को ही सौंप दिया। मत्स्योदर-प्रसूत होने के कारण इस बालक का नाम 'मत्स्येन्द्र' रखा गया। कालान्तर में मत्स्येन्द्र परिभ्रमणार्थ निकले। रात्रि के अन्तिम प्रहर होने पर उन्होंने कपिलास में महाभैरव का दर्शन प्राप्त किया। भैरवादेश से ही उन्होंने वरुण वृक्ष के नीचे योग-साधना का समारंभ किया। यहीं उन्हें भैरव से योग सम्बन्धी अनेक रहस्य ज्ञात हुए। फिर मत्स्येन्द्र ने कपिलास के पश्चिम में एक सरोवर के निकट एक वृक्ष के अधोदेश में 'मूलकमल रूपी' आसन की साधना आरंभ की। उन्हें १००० वर्षों बाद सिद्धि प्राप्त हुई। भैरवाज्ञा से ही आदिनाथ ने मत्स्येन्द्र का गुरु बनना स्वीकार किया। भगवती कालिका से छूरी लेकर आदिनाथ ने मत्स्येन्द्र का कान फाड़कर उसमें योग-मुद्रा लगाई। इसके अनन्तर उसी कपिलास नामक स्थान में शिव ने उन्हें अनन्त कोटि ब्रह्माण्ड का परम योगी होने का वर दिया तथा गोरक्षनाथ के शिष्य बनने की बात कही।

इसी अवसर पर भगवान शिव ने मत्स्येन्द्रनाथ को यन्त्र-मन्त्र, स्तम्भन, मोहन, वशीकरण, उच्चाटन एवं 'पादुका-मन्त्र' प्रदान किया।

मत्स्येन्द्रनाथ दीक्षोपरान्त विभिन्न अंचलों की यात्रा करते हुए मेरुपर्वत की **'लोकालोकगुहा'** में प्रविष्ट हुए। यहीं योग-साधना करते-करते एक दिन उन्होंने गोरखनाथ को देखा। गोरक्षनाथ को दीक्षा देकर वे बदरिका जाकर वहाँ साधना करने लगे। यहीं मत्स्येन्द्र ने गोरखनाथ को नाथ-धर्म एवं योगतत्त्व का रहस्य समझाया। यहाँ से ये दोनों प्रयाग तीर्थ जाकर सप्तद्वीप भ्रमण पर निकल पड़े। परिभ्रमणोपरान्त दोनों कुशद्वीप में चातुर्मास्य व्यतीत करने लगे।

कुशद्वीप के राजा कुश नाभि एवं रानी शतश्रिया की प्रार्थना पर मत्स्येन्द्रनाथ ने राजकुमारी से विवाह कर लिया और उसी नगर में बस गए। दस मासों के उपरान्त उन्हें एक सन्तान हुई, जिसका नाम **'मीननाथ'** रखा गया। इसके अनन्तर मत्स्येन्द्रनाथ कदली वन चले गए। वहीं गोरक्षनाथ भी पहुँच गए। एक दिन गोरखनाथ ने 'मीननाथ' का पेट काटकर उसकी अँतड़ियों को धूप में रख दिया। इस कृत्य को देखकर मत्स्येन्द्र और विमला दोनों रोने लगे। गोरक्षनाथ ने जैसे ही **'मीननाथ'** कहा; वैसे ही वह बालक यथा पूर्ववत् स्थिति में प्रत्यावर्तित हो उठा। गोरख ने मत्स्येन्द्र से कहा—

योगी के घर जन्म लेने वाला कभी मर नहीं सकता—

'गोरेख बोइले तुम्मे शुण गुरुदेव।
योगी घरे जन्म ये बे किम्पाइ मरिब।'

**(५) 'शून्य संहिता' 'लोहि गीता' तथा ईश्वरदास प्रणीत 'चैतन्य भागवत्' आदि ग्रंथों में मत्स्येन्द्रोपाख्यान**—इन सभी ग्रंथों में मत्स्येन्द्रनाथ के उपाख्यान उपलब्ध होते हैं।

**(६) 'चैतन्य भागवत' में मत्स्येन्द्र का वृत्तान्त**—चैतन्य भागवत में भी मत्स्येन्द्रनाथ का उपाख्यान प्राप्त होता है। इसमें उनका नामोल्लेख इस प्रकार है—

"मत्स्येन्द्र चउरङ्गी बेनि। ता नामे सिद्ध तनु घेनि।
विरूपाक्ष गोरेख दक्ष। नामे एतिनि हेलेमोक्ष।।"
'हाडिपा तन्तिपा कान्हुपा। जाबालि सायन्तनु आपा।।'

**ओड़िया-साहित्य** के अनुसार मत्स्येन्द्रनाथ सिद्धि-प्राप्ति के अनन्तर भी गार्हस्थ्य जीवन व्यतीत करते रहे। 'बौद्धगान ओ दोहा' **(ओड़िया भाषा का प्राचीनतम ग्रंथ)** में भी मत्स्येन्द्रनाथ का नामोल्लेख है और उनके अनेक पद भी संकलित हैं। चूँकि आदिनाथ तो शिव हैं। अतः आदिनाथ के बाद नाथपंथ के प्रथम सिद्ध मत्स्येन्द्रनाथ ही हैं और नाथ-धर्म के यथार्थ प्रवर्तक भी मत्स्येन्द्रनाथ ही हैं।

**विद्यारण्य की दृष्टि में मत्स्येन्द्रनाथ**—'शङ्कर दिग्विजय' नामक ग्रंथ में श्रीविद्यारण्य जी ने आचार्य शंकर के मुख से मत्स्येन्द्रनाम की प्रशंसा कराते हुए यह कहलवाया है कि जिस प्रकार प्राचीनकाल में मत्स्येन्द्रनाथ ने परकाया प्रवेश करके अपने शरीर की रक्षा का भार अपने शिष्य गोरक्षनाथ को सौंपा था, उसी प्रकार मैं परकाया-प्रवेश से पूर्व अपने शरीर की रक्षा का भार तुम्हें सौंपता हूँ—

"मत्स्येन्द्रनामा हि पुरा महात्मा गोरक्षमादिश्यनिजांगगुप्तये
नृपस्य कस्यापि तनुं परासो प्रविश्य तत्पत्तनमाससाद।
गोरक्ष एषोऽथ गुरोः प्रवृत्तिं विदाय रक्षन्बहुधास्य देहम्।
निशान्तकान्तानटनोपदेष्टा नितान्तमत्याभवदन्तरङ्गः॥"

—शंकर दिग्विजय (९।८०, ८४)

**मैथिल कवि विद्यापति** ने मत्स्येन्द्रनाथ का **'मीननाथ'** नाम से उल्लेख करते हुए अपने नाटक—'गोरक्षविजय' में कहा है—

'अबहु न सम्भव मोहे, रे **मिननाथ।**'

**नेपाल और मत्स्येन्द्रनाथ**—नेपाल में मत्स्येन्द्रनाथ को अत्यधिक आदर के साथ एवं पूज्यभावपूर्वक स्मरण किया जाता है तथा उन्हें राष्ट्र के अधिष्ठाता एवं राष्ट्र-रक्षक समझा जाता है। उनके विषय में यह भी कहा जाता है कि—

'मत्स्येन्द्रनाथ समा यात्रा नास्ति ब्रह्माण्ड मण्डले।'

**जयरथ** ने 'विवेक' में उनका चित्त-वृत्तिनाशक सिद्ध के रूप में उल्लेख करते हुए (मच्छ को पाश मानते हुए उसके विदारक को **मत्स्येन्द्र** कहते हुए) कहा है कि—

'मच्छाः पाशाः समाख्याताश्चपलाश्चित्तवृत्तयः।
छेदितास्तु यदा तेन मच्छन्दस्तेन कीर्तितः॥'

अर्थात् चञ्चल वृत्तियाँ ही पाश हैं; जिन्हें कि 'मच्छ' के नाम से जाना जाता है और इनको काटने से मत्स्येन्द्रनाथ 'मच्छन्द' के नाम से प्रख्यात हो गए।

**जयरथ** मत्स्येन्द्रनाथ को ही समस्त कुलशास्त्रों का अवतारक मानते हैं—

'स सकल कुलशास्त्रावतारकतया प्रसिद्धः॥'

**'भविष्य पुराण' में वर्णित मत्स्येन्द्रोपाख्यान**—भविष्य पुराण में वर्णन आता है कि बृहस्पति प्रयाग में समागत सभी देवताओं को रुद्रमहिमा की कथा सुना रहे थे। वहीं पिनाकी महारुद्र भी स्थित थे। अपनी यशोगाथा सुनकर अत्याह्लादित भगवान् रुद्र के मुख से एक तेजोमय उत्तमांश निःसृत हुआ, जिसे उन्होंने हिमालयावस्थित हरद्वार भेजा। हरद्वार में शंभुसेवा में निरत मच्छन्द्र नामक एक महायोगी के मुख में

ही यह रौद्रतेज प्रविष्ट हो गया। इस अवस्था में वे समाधि में संल्लीन थे। इसी समय रम्भा नामक कामरूपिणी अप्सरा भी वहीं विचरण कर रही थी। उसने मच्छन्द्र को अपने वश में कर लिया।

**स्कन्दपुराणोक्त मत्स्येन्द्रोपाख्यान—'स्कन्द पुराण'** के कथनानुसार मत्स्येन्द्रनाथ का जन्म अशुभ लग्न में हुआ था। लग्न के अशुभ प्रभाव से बचने के लिए इन्हें समुद्र में फेंक दिया गया था। मत्स्य के सहयोग से इन्हें महाज्ञान की प्राप्ति हुई। तदनन्तर ये शिवानुकम्पा से मुक्त हो गए।

**महाराष्ट्रीय गुरु-परम्परा और मत्स्येन्द्रनाथ**—महाराष्ट्र का प्रमुख सम्प्रदाय **'नाथ-सम्प्रदाय'** है। महाराष्ट्रीय साहित्य में प्रमुख भूमिका के निर्वाहक सम्प्रदाय निम्नाङ्कित हैं—

(१) नाथ सम्प्रदाय (२) महानुभाव सम्प्रदाय (३) वारकरी सम्प्रदाय (४) दत्त सम्प्रदाय (५) समर्थ सम्प्रदाय।

नाथ-सम्प्रदाय में, जो बहुमान्य गुरु-परम्परा है, आदि में **आदिनाथ,** फिर **उमा** और फिर **मत्स्येन्द्रनाथ** तथा उसके बाद **जालन्धरनाथ** का नाम आता है। **मत्स्येन्द्रनाथ** की **शिष्य-परम्परा** में गोरखनाथ, चर्पटीनाथ, रेवानाथ और चौरंगीनाथ आते हैं।

**गोरखनाथ की शिष्य-परम्परा** में गहनीनाथ, नागनाथ, भवनाथ, माणिकनाथ एवं विलेशय नाथ आते हैं। गहनीनाथ के शिष्य **निवृत्तिनाथ की शिष्य-परम्परा** में ज्ञाननाथ (ज्ञानदेव) सोपानदेव एवं मुक्ताबाई अधिक प्रख्यात हैं। **ज्ञानदेव की शिष्य-परम्परा** में विसोबा खेचर एवं सत्यामलनाथ प्रख्यात हैं। **सत्यामलनाथ** की शिष्य-परम्परा में गैबीनाथ हैं। गैबीनाथ के गुप्तनाथ और गुप्तनाथ के उद्बोधनाथ उनके केसरीनाथ एवं उनके शिवदीन केसरी हैं। **जालन्धर नाथ** की शिष्य-परम्परा में कानिपानाथ, मैनावती एवं गोपीचन्द प्रसिद्ध हैं।

श्रीदत्तोवामन पोतदार के अनुसार गुरुपरम्परा का स्वरूप इस प्रकार है—**आदिनाथ**—(फिर) **उदोनाथ** (और फिर) **मछीन्द्रनाथ** (और फिर) **गोरखनाथ।**

महाराष्ट्र का जो **वारकरी सम्प्रदाय** है, वह भी आदिनाथ से प्रारम्भ होता है। वारकरी सन्त अपनी गुरु-परम्परा नाथों से जोड़ते हैं; क्योंकि उनके सम्प्रदाय के संस्थापक **ज्ञानेश्वर** ने अपनी गुरु-परम्परा को नाथों से जोड़ा है। **मत्स्येन्द्रनाथ,** गोरक्षनाथ आदि सिद्ध इस परम्परा से भी सम्बद्ध हैं। नाथ-पंथ ने आचार्य शंकर के केवलाद्वैतवादी **ज्ञानमार्ग को योगमार्ग से जोड़ा** और दूसरी ओर **तंत्र को योग से जोड़ा। ज्ञानेश्वर** ने इस शैवीमार्ग को **भक्तिमार्ग से भी जोड़ दिया।** यही **वारकरी सम्प्रदाय** की विशेषता है—

'तुका म्हणे भक्ति साठी हरिहर।
हरिहरा भेद नाही नका करूँ वाद।।'

—(सकल संत गाथा)

मत्स्येन्द्रनाथ 'हठयोग' के प्रथमाचार्य थे। वे **कामरूप में तपस्या** कर रहे थे। उसी समय वहाँ के राजा की मृत्यु हो गई। **मत्स्येन्द्रनाथ** ने तांत्रिकी सिद्धि 'परकाया-प्रवेश' द्वारा उस राजा के शरीर में प्रवेश करके अनेक वर्षों तक मृत राजा की रानियों के साथ भोग-विलास किया और **योग का तंत्र** से समन्वय किया।

**'श्रीनाथ तीर्थावली' और मत्स्येन्द्रनाथ**—राजा मानसिंह विरचित—**'श्री नाथ तीर्थावली'** नामक ग्रंथ में कहा गया है कि—

(१) नेपाल की सिद्धाचल मृगस्थली में श्री **पशुपतिनाथ** विराजमान हैं और वहीं पुण्यसलिला वाग्वती गङ्गा नदी प्रवाहित होती है। इसी **'मृगस्थली'** में गोरखनाथ राजा एवं प्रजा से (स्वागत न करने से) असन्तुष्ट होकर ९६ करोड़ मेघमालाओं को अपने आसन के नीचे दबाकर एक आसन से १२ वर्षों तक तपस्या करते रह गए थे। जब मत्स्येन्द्रनाथ सिंहल द्वीप से नेपाल आये, तब भी गोरक्ष न तो उनकी आगवानी में ही आए और न तो दण्डवत ही किया प्रत्युत् मन से नमस्कार कर लिया। किन्तु उनका घुटना हिल गया। इसके कारण सारे मेघ मुक्त हो गए और नेपाल में घनघोर वृष्टि हुई।

(२) काठमाण्डू के निकट वाग्वती गंगा के किनारे **मत्स्येन्द्रनाथ का मन्दिर** है। इसके पूर्वभाग में **गोरक्ष नामक शिव हैं।** यहीं गोरखनाथ का मन्दिर है।

(३) **कान्तिपुर** के तुलजा भवानी के मन्दिर में **मत्स्येन्द्रनाथ की मंजूषा** अमूल्य वस्तुओं से परिपूरित है और पूजित है—

(क) 'तत्र मत्स्येन्द्रनाथस्य मंजूषा ह्यस्ति राजती।'

—श्रीनाथतीर्थावली (३४३)

(ख) 'अमूल्यवस्तुभि: पूर्ण निवारैरेव पूज्यते।'

—श्रीनाथतीर्थावली (३४४)

(४) **'कान्तिपुर'** (नेपाल का एक तीर्थस्थान) में (नीलवती-शीलवती-पूर्णवती नदियों के संगम पर) **'कैलाश'** नामक शिखर है। उसके ऊपर—(१) मत्स्येन्द्रनाथ (२) गोरक्षनाथ एवं (३) दण्डपाणि के **तीन चरणकमल विराजमान** हैं—

'नीलवत्या: शीलवत्या: पुण्यवत्याश्च सङ्गमे।
कैलाशाचलनाम्नास्ते शैल: सुन्दर शेखर:।

तस्योपरि विराजन्ते समपादाम्बुजैस्त्रयः।
**शिव मत्स्येन्द्र**गोरक्षा दण्डपाणिश्च भैरवः।।'

—श्रीनाथतीर्थावली (३६०)

(गोरक्षनाथ का मृगस्थली में ९६ करोड़ मेघमालाओं को अपने आसन के नीचे १२ वर्षों तक दबाकर नेपाल में अनावृष्टि रखने के पीछे एक कारण यह भी था कि नेपाल का राजा मत्स्येन्द्रनाथ के अनुयायी मत्स्येन्द्रिय जाति पर अत्याचार कर रहा था। इसी के कारण गोरखनाथ असन्तुष्ट होकर उन्हें दण्डित करने के लिए १२ वर्षों तक मेघों को दबाकर बैठे रहे।[१]

(५) उस समय लिच्छवी नेपाल नरेश **नरेन्द्र देव** ने ज्योतिषियों एवं **तांत्रिकों** को बुलाकर अनावृष्टि का कारण पूछा तो नरेन्द्रदेव के तंत्रशास्त्रज्ञानी मन्त्री बुद्धदत्त ने इसका कारण गोरख को बताया, जो कि समाधिस्थ थे। यह सोचा गया कि उनके गुरु मत्स्येन्द्रनाथ को बुलाया जाय तो गोरक्ष उठ खड़े होंगे और सारे मेघ मुक्त हो जाएंगे और फिर खूब वृष्टि होगी।

राजा ने अपने मंत्री (बुद्धदत्त या बन्धुदत्त) को सिंहलद्वीप (कामरूप) भेजा। वहाँ मत्स्येन्द्र तपस्या कर रहे थे। राजा ने मत्स्येन्द्र को नेपाल पधारने के लिए आमंत्रित किया। मत्स्येन्द्रनाथ ने बन्धुदत को **एक मन्त्रानुष्ठान का उपाय** बताया और कहा कि **उक्त मंत्र के जप से मैं मंत्र-जपक के पास समाकृष्ट हो कर आ जाऊँगा।** बन्धुदत्त के नेपाल लौटकर उक्त मंत्रानुष्ठान करने पर अवलोकितेश्वर (मत्स्येन्द्रनाथ) कमण्डल में **भृंग के रूप में प्रविष्ट हुए।** बन्धुदत्त ने उस समय प्रसुप्त राजा को जगाकर कमण्डलु का मुख बन्द करने का संकेत दिया। परिणामस्वरूप वे **कमण्डल में बन्द हो गए। अतः नेपाल में प्रचुर** वर्षा हुई। तभी से नेपाल में बुगम नामक स्थान में मत्स्येन्द्र यात्रोत्सव मनाया जाता चला आ रहा है। अब मत्स्येन्द्र को **'भृङ्गपाद'** भी कहा जाने लगा।

(यह भी उपाख्यान मिलता है कि जब बन्धुदत्त सिंहल (कामरूप पीठ) से मत्स्येन्द्र को नेपाल लिवा लाने गए एवं उन्हें लिवा कर मृगस्थली में गोरखनाथ जी के सामने लाया गया, उस समय मत्स्येन्द्र को प्रणाम करते समय गोरखनाथ के हिल जाने से ९६ करोड़ मेघमालायें मुक्त हो गईं एवं नेपाल में अतिवृष्टि हुई—

'इत्यनुष्ठाय मत्स्येन्द्र सिंघलद्वीपतः पुनः।
आनिनाय स नेपालं श्रीमद्गोरक्षसन्निधौ।
गुरुं दृष्ट्वाऽपि गोरक्षो नासानादुत्थितोऽभवत्।
ननामोपाविशन्नेव मेघमोक्षविशंकया।

---

१. मृगस्थलीस्थ स्थली पुण्याभालं नेपालमण्डले। यत्र गोरक्षनाथेन मेघमालाऽसनीकृताः।

नमतः किञ्चिदुत्तुरस्थो वामं जानुतदासनात्।
अनेनावसरेणैव मेघमाला विनिर्गता।
पलायामास भीत्यैव ततो गोरक्षनाथतः॥'

—श्रीनाथ तीर्थावली (३३३-३३६)

(६) महाराजा नरेन्द्रदेव ने मत्स्येन्द्रनाथ एवं गोरक्षनाथ से क्षमा-याचना की और सिंहलद्वीप (कामरूप पीठ) से नेपाल आने के संस्मरण को स्थायी बनाने हेतु यात्रोत्सव आयोजित किया। नेपाल में रथयात्रा, महास्नान एवं यात्रोत्सव नेपाली जन-जीवन की पावन-स्मृति के रूप में आज भी (मत्स्येन्द्र के सम्मान में) निष्पादित होते चले आ रहे हैं। यह नेपाल की राष्ट्रीय जीवनधारा का ऐतिहासिक प्रतीक बन गया है। नेपाल में कहावत है—

'मत्स्येन्द्रस्य समा यात्रा नास्ति ब्रह्माण्डमण्डले॥'

**मत्स्येन्द्रनाथ** के नेपाल पधारने पर उनका स्वागत अत्यन्त धूमधाम से किया गया।

**योगिसम्प्रदाय विष्कृतिकार की दृष्टि**—'योगिसम्प्रदायाविष्कृति' नामक ग्रंथ में नवनाथों को **'नव नारायणों'** के नाम से प्रस्तुत किया गया है। इसके अनुसार ९ नारायणों ने ही ९ नाथों के रूप में अवतरण ग्रहण किया। स्वयं महादेव ने भी एक 'नाथ' के रूप में अवतार ग्रहण किया था।



इसमें **'गोरक्षनाथ'** का नाम नहीं है। इसमें **'आदिनाथ'** का भी नाम नहीं है। अत: दोनों का नाम जोड़ देने पर तो १२नाथ हो जायेंगे। **'महार्णव तंत्र'** के ९ नाथों में एक नाथ **'जड़भरत'** भी हैं। इस सूची में वे भी नहीं हैं।—




इसमें **'गोरक्षनाथ'** **'कृष्णपाद'** दोनों नहीं है तथापि **मत्स्येन्द्रनाथ** हैं।




(इसमें गोरखपंथियों की धारणा पूर्वोल्लिखित ९ नाथों में से किसी भी नाथ का नाम नहीं है।)

मान्यता यह है कि गोरखपंथी इन ९ नाथों का उद्भव गोरखनाथ (श्रीनाथ) से ही हुआ है। ये नवविध नाम गोरख के नवविध अवतार हैं। **गोरखपंथियों की मान्यता है कि गोरक्ष ही भिन्न-भिन्न कालों में नाथ नाम धारण करके अवतार लेते हैं और उन्होंने ही ब्रह्मा, विष्णु एवं महादेव को जन्म दिया है।** नाथ-सम्प्रदाय के सर्वमान्य आचार्यों में **मत्स्येन्द्रनाथ, जालंधरनाथ गोरक्षनाथ** एवं **कानिपा** का नाम सभी ग्रंथों में समान रूप से उपलब्ध होते हैं।

(१) **आदिनाथ** (२) **मत्स्येन्द्रनाथ** (३) **जालन्धरनाथ** एवं (४) **गोरक्षनाथ**— ये चार नाम तांत्रिक सिद्धों, सहजयानी बौद्ध सिद्धों एवं तिब्बती परम्परा में भी पाये जाते हैं; किन्तु अन्य नाम ऐसे नहीं हैं।

*** ताराहस्योक्त मानवौद्य ***




*** कौलावली तंत्र में उल्लिखित मानवौद्य ***




*** श्यामारहस्योक्त नाम ***




**राहुल सांकृत्यायन द्वारा प्रस्तुत सूची**

| 'वर्णरत्नाकर' की सूची | वज्रयानी (सहजयानी सिद्धों की सूची) |
|---|---|
| (१) **मीननाथ** * | (१) लूहिपा |
| (२) **गोरक्षनाथ** * | (२) लीलापा |
| (३) **चौरंगीनाथ** * | (३) विरूपा |
| (४) चामरीनाथ | (४) डोम्भीपा |
| (५) तंतिपा | (५) शबरीपा |
| (६) **हालिपा** * | (६) सरहपा |
| घोंघपा | मीनपा * |
| दारिपा | गोरक्षपा * |
| विरूपा आदि | चौरंगीपा आरि॥[1] |
| भीषण आदि | जालंधरपा |

१. नाथ सम्प्रदाय।

'वर्णरत्नाकर' नामक ग्रंथ में सिद्धों के नाम की जो सूची दी गई है, उसमें प्रथम सिद्ध का नाम **'मीननाथ'** एवं ४१वें सिद्ध का नाम **'मीन'** दिया हुआ है। नाथ-परम्परा में एक पृथक **'मीन'** नामक सिद्ध हो चुके हैं। मत्स्येन्द्रनाथ के पुत्र का नाम भी **'मीन'** था।[१]

उन्हें रथ पर आसीन किया गया। रथ के पीछे अपार जनसमूह था। नेपाल के राजा नरेन्द्रदेव ने मत्स्येन्द्र को **राष्ट्राधिष्ठाता** के रूप में प्रतिष्ठित करके उनकी नामाङ्कित मुद्रा प्रचलित की। मत्स्येन्द्रनाथ की मुद्रा पर निम्नांकित नाम उत्कीर्ण थे—

'श्री लोकनाथाय' 'श्री श्री लोकनाथ' 'श्री करुणामय'।।

### * नव मूल नाथ और मत्स्येन्द्रनाथ *

**'नाथ कौन हैं ? 'ना'** का अर्थ है। **'अनादिरूप'। 'थ'** का अर्थ है—**'भुवनत्रय का स्थापित होना। 'नाथ' का अर्थ = वह अनादि धर्म जो भुवनत्रय की स्थिति का कारण है।**

* **'नाथ'**—भुवनत्रय की स्थिति का मूलकारणरूप अनादि धर्म।।* गोरक्षनाथ को इसी कारण **'नाथ'** कहा जाता है—

'नाकारोऽनादि रूपं थकारः स्थाप्यते सदा।
भुवनत्रयमेवैकः श्रीगोरक्षनमोऽस्तुते।।'

राजगुह्य—

**'शक्ति संगमतंत्र' की दृष्टि**—'नाथ' शब्द के अर्थ के विषय में **शक्तिसंगमतंत्रकार की दृष्टि** पृथक् है। वे कहते हैं—

'श्रीमोक्षदानदक्षत्वात् नाथब्रह्मानुबोधनात्।
स्थगिता ज्ञान विभवात् श्रीनाथ इति गीयते।।'

अर्थात्—**'ना'**—नाथब्रह्म। वह नाथ ब्रह्म जो मोक्ष दिलाने में दक्ष है और ब्रह्मज्ञान का सम्यक् अवबोध कराता है। **'थ'** = अज्ञान की शक्ति को स्थगित या निरुद्ध करना। चूँकि नाथ का आश्रय ग्रहण करने से नाथब्रह्म का साक्षात्कार होता है और अज्ञानात्मिका माया अवरुद्ध होती है। इसीलिए इन्हें **'नाथ'** कहा जाता है। आदि काल में सबसे पूर्व **'नवनाथ'** हुए।

**'नवनाथ' कौन थे ?**

ये नवनाथ कौन थे और उसमें मत्स्येन्द्र का क्या स्थान था? —इस विषय में ऐकमत्य नहीं है कि ये ९ नाथ कौन थे।

---

१. बौद्ध सहजयानियों में आदि सिद्ध लुई पाद को मत्स्येन्द्र का नामान्तर माना जाता है।

**'महार्णव तंत्र' में प्रतिपादित दृष्टि**—महार्णवतंत्रकार ने ९ नाथों का जो नाम बताया है; वह इस प्रकार है—




## * मत्स्येन्द्रनाथ का ऐन्द्रजालिक एवं अप्रतिम सम्मोहन *

**मत्स्येन्द्रनाथोक्त यौगिक तांत्रिक मत की व्यापकता**—महामुनि एवं योग-तंत्र-सिद्ध महायोगी मत्स्येन्द्रनाथ और उनके यौगिक-कौलिक सिद्धान्त तथा उनके स्वप्रवर्तित नाथ-सम्प्रदाय में वह ऐन्द्रजालिक एवं सम्मोहनकारी शक्ति थी कि उनके नि:शेष समसामयिक पूर्ववर्ती एवं परवर्ती सम्प्रदाय उनके अनुयायी हो गए।

**कापालिक मत और नाथमत**—'गोरक्षसिद्धान्त संग्रह' में एक कहानी आती है, जिसमें एक कापालिक अद्वैतवादी शङ्कराचार्य को पराभूत करता है। इसमें ग्रंथकार कहता है कि मेरा मत तो **'अवधूत मत'** ही है। मेरा मत कापालिक मत तो नहीं है तथापि 'कापालिक मत' को भी श्रीनाथ ने ही प्रकट किया था।

'मालतीमाधव' में उल्लिखित कापालिकों की साधना का सम्बंध उस षटचक्र, नाड़ी-योग एवं कायायोग से सिद्ध होता है; जो कि नाथपंथीय साधना का मेरुदण्ड है।

इसका अर्थ यह हुआ कि 'कापालिकमत' श्री मत्स्येन्द्रनाथ के नाथपन्थ से अत्यधिक प्रभावित होकर उसका अङ्गभूत हिस्सा बन गया था।

नाथपन्थ के आदि प्रवर्तक या आदि सिद्ध को **'आदिनाथ'** कहा गया है और कापालिक मत के द्वादश आचार्यों में आदि सिद्ध भी **'आदिनाथ'** ही हैं—**आदिनाथ,** अनादि, काल, अतिकाल, कराल, विकराल, महाकाल, कालभैरवनाथ, बटुकनाथ, वीरनाथ एवं श्रीकण्ठ।

## कापालिकों के द्वादश आचार्य

नाथ कापालिक मत के आदि शिष्य भी १२ हैं और उनमें **गोरक्ष, चर्पट, जालंधर** आदि (जो कि नाथ-पंथ के भी आचार्य हैं) भी अन्तर्निविष्ट हैं। यथा

(नागार्जुन, जड़भरत, हरिश्चन्द्र, सत्यनाथ, भीमनाथ, गोरक्ष, चर्पट, अवद्य, वैरागी, कंथाधारी, जालन्धर एवं मलयार्जुन—१२ आद्य कापालिक शिष्य।)

यदि ''शाबरतंत्र'' पर दृष्टिपात करें तो उसमें कापालिकों के द्वादश आचार्यों में प्रथमाचार्य के रूप में आदिनाथ का ही नामोल्लेख है।

नाथ-सम्प्रदाय में कापालिक मत भी नाथ-पंथ प्रवर्तित माना गया है। 'बौद्धगान ओ दोहा' में, जो २४ सिद्धों (८४ सिद्धों में से मात्र २४ सिद्धों) के पद संकलित किए गए हैं, उनमें १२ पद कान्हूपाद (कृष्णपाद = कानुपा = कानिका) के भी हैं। वे नाथपन्थ के आचार्य हैं तथा वे अपने को कापालिक कहते हैं—

'आलो डोम्बि तोए संग करिब मो सांग।
निर्धन कान्ह कापालि जोइ लांग॥'

ये अपने को **जालन्धर नाथ** (जालन्धर पाद = हाड़ीपा, हल्लीपाद) का शिष्य कहते हैं। जालन्धरपाद नाथपंथी आचार्य थे।

### 'गोरक्षसिद्धान्तसंग्रह' और कापालिक मत अन्तर्संबंध

'गोरक्षसिद्धान्तसंग्रह' में एक उपाख्यान आता है कि जब भगवान विष्णु ने चौबीस अवतार ग्रहण करके उन अवतारों के माध्यम से अत्याचार एवं दुष्कृत्य करना प्रारंभ कर दिया, तब उनसे क्रुद्ध होकर श्रीनाथ ने २४ कापालिक भेजा। इन कापालिकों ने उन २४ अवतारों का सिर काट कर उन्हें अपने गले में धारण किया। इसी कारण ये **'कापालिक'** कहलाते हैं किन्तु ये सभी नाथ द्वारा ही भेजे गए थे।

**'कानिपा सम्प्रदाय'** कृष्ण पाद-प्रवर्तित है और **'जालन्धरिपा सम्प्रदाय'** (पा पंथ) औघड़ जालन्धर नाथ द्वारा प्रवर्तित है। **'जालन्धरिपा पन्थ'** गोरक्ष नाथ-प्रवर्तित पावनाथी शाखा से सम्बद्ध है। 'कानिपा सम्प्रदाय' (गोपीनाथ के अनुवर्ती) भी नाथ सम्प्रदाय की एक शाखा है। ये सभी पहले स्वतंत्र पंथ थे; किन्तु परवर्ती काल में ये नाथ-पंथ में अंतर्भुक्त हो गए।

**शाक्तमत और नाथमत**—'षोडश नित्यातंत्र' में भगवान शिव कहते हैं कि शाक्तमंत्र अर्थात् तंत्रमार्ग की शाक्त-शाखा का भी उपदेष्टा भी मैं ही हूँ और मेरे द्वारा उपदिष्ट तंत्र को ही नाथ-सम्प्रदाय के ९ नाथों ने संसार में प्रचारित-प्रसारित एवं उपदिष्ट किया है—

'कादिसंज्ञा भवेद्रूपा सा शक्तिः सर्वसिद्धये।
तंत्रं यदुक्तं भुवने नवनाथैरकल्पयन्॥
तथा तैर्भुवने मंत्रं कल्पे-कल्पे विजृंभते।
अवसाने तु कल्पानां सा तैः सार्द्धं व्रजेच्च माम्॥'

## कौलाचार और नाथमत

**प्रधान आचार**




श्रेष्ठता के क्रम में निम्नाङ्कित आचार उत्तरोत्तर श्रेष्ठतर हैं यथा—वैदिक से **'वैष्णव'**, वैष्णव से **'शैव'**, शैव से **'शाक्त'**, शाक्तमत में वामाचार से **'दक्षिणाचार'** दक्षिणाचार से **'सिद्धान्ताचार'** एवं सिद्धान्ताचार से **'कौलाचार'।** आचारों में श्रेष्ठतम आचार **'कौलाचार' है।** 'षट्संभवरहस्य' आदि तंत्र-ग्रंथों में कहा गया है कि—कौल आचार श्रेष्ठतम आचार है और यह कौलमार्ग ही **'अवधूत मार्ग'** (नाथमार्ग) है। इसीलिए **'गोरक्ष सिद्धान्त संग्रह'** में कहा गया है कि यद्यपि तांत्रिक कौलमार्ग एवं **'अवधूत-मार्ग'** में भेद है; क्योंकि—तांत्रिक मार्ग में पहिले बहिरङ्गोपासना होती है और बाद में आन्तरोपासना (कुण्डलिनी उपासना)। यह कुण्डलिनीगत आन्तरोपासना अवधूतमार्ग ही है। नाथ-सम्प्रदाय स्वयं यह स्वीकार करता है कि **'कौलमार्ग'** (तंत्र-मार्ग) एवं **'कापालिक मार्ग'**—दोनों नाथमत के अनुवर्ती हैं।

'कौलज्ञाननिर्णय' (मत्स्येन्द्र प्रणीत) में तो अनेक कौल मतों का उल्लेख है और मत्स्येन्द्रनाथ की समस्त कामरूपीय साधना कौलमार्गी तंत्रसाधना ही है। मत्स्येन्द्रनाथ **'योगिनी कौल मार्ग'** से सम्बद्ध हैं। इसे ही गोरक्षनाथ ने कामरूप में प्रवर्तित किया था। यदि नाथमार्गी शाक्त सम्प्रदाय के सर्वोच्च आचार **'कौलाचार'** एवं सर्वोच्च मत **'कौलमत'** को नाथोपदिष्ट मत कहते हैं तो यह निर्वचन असमीचीन नहीं है।

**त्रिपुरासम्प्रदाय एवं नाथमत**—यदि त्रिपुरा-सम्प्रदाय एवं नाथ-मत का तुलनात्मक विश्लेषण किया जाय तो दोनों में साम्य के अनेक बिन्दु प्राप्त होते हैं।

त्रिपुरा-सम्प्रदाय के अनेक सिद्धों एवं आचार्यों के नाम नाथानुयायी सिद्धों एवं आचार्यों के हैं।

'त्रिपुरा-सिद्धान्त' का परिचय इस प्रकार है—

(१) **लेखक**—दत्तात्रेय 'दत्तसंहिता' : ६० हजार श्लोक

(२) **लेखक**—परशुराम : (५० खण्ड, ६००० हजार सूत्र)

(३) **लेखक**—हारितायन सुमेधा : परशुराम के ग्रंथ का संक्षिप्तीकरण—'परशुरामकल्पसूत्र'।

इसके टीकाकार **उमानन्दनाथ** ने 'नित्योत्सव' के आदि में नाथ-परम्परा का स्तवन किया है—

'नत्वा नाथपरम्परां शिवमुखां विद्येश्वरं श्रीमहा
राज्ञीं तत्सचिवां तदीय पृतना नाथां तदन्तः पराम्।'

इससे तो यही सिद्ध होता है कि त्रिपुरा-सम्प्रदाय के आचार्य भी नाथ-सम्प्रदाय में आस्था व्यक्त करते हुए अपने को नाथानुयायी घोषित करते हैं।

**त्रिपुरा मत** के तांत्रिकों के आचार्य स्वयं अपने को 'नाथमतानुयायी' कहते हैं।[1]

काश्मीर के **कौलमार्ग** में मत्स्येन्द्रनाथ को बड़ी श्रद्धा के साथ स्मरण किया जाता है।[2]

## * नाथ योगियों द्वारा शंकराचार्य का पराभव *

### (नाथपन्थियों की काल्पनिक कहानी)

आचार्य शंकर इतनी महान प्रतिभा के अद्वितीय महापुरुष एवं अन्यतम सिद्ध योगी थे कि अन्य मतावलम्बियों ने भी अपने मत की श्रेष्ठता एवं पूर्णता दिखाने के लिए उन्हें अपने मत एवं सम्प्रदाय का अनुगामी बताने का प्रयास किया।

**गोरक्षसिद्धान्तसंग्रहकार की दृष्टि—'गोरक्षसिद्धान्तसंग्रह''** नाथपन्थियों का प्रसिद्ध सिद्धान्त-ग्रन्थ है। इसमें कहा गया है कि—

शंकराचार्य का **जन्म दक्षिण** भारत में हुआ था। वे अपने जन्मस्थान में **विष्णु-उपासना** आदि कर्मों के सेवन में ही तत्पर रह गये किन्तु; उन्हें विष्णूपासना से शान्ति नहीं मिली; तब वे पृथ्वी की प्रदक्षिणा करने के लिए चल पड़े और उन्होंने **पूर्व दिशा में आकर वैद्यनाथ** नामक स्थान पर **शिव की पूजा** की और उसे **शिव ने स्वीकार भी कर लिया** और उनसे कहा कि—'तुमने अकेले विष्णु की भक्ति क्यों की? साक्षात् परमेश्वर तो मैं हूँ। तुमने मुझे विस्मृत क्यों किया? आचार्य शंकर

---

१. नाथ सम्प्रदाय (डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी) पृ०—६

२. तत्रैव पृष्ठ—६

ने इसी दृष्टि से अपराधक्षमार्थ **'अपराधक्षमापन'** नामक स्तोत्र की रचना की और **शिव-भक्ति** में तल्लीन हो गए किन्तु; फिर भी उनको शान्ति नहीं मिली।

इसके बाद वे **पश्चिम दिशा** में गए। वहाँ वे **शक्तिहीन** हो गए और इसी स्थिति में उन्होंने शक्ति-वृत्तान्त (लीलाचरित्र) का दर्शन किया। उस समय भगवती **शक्ति** ने उनसे कहा 'शिव जी ही सर्वसमर्थ हैं।' इसके परिणाम स्वरूप शंकर शक्ति-भक्त हो गए। इसके परिणामस्वरूप ही शंकर ने **'सौन्दर्य-लहरी'** की रचना की और **'शाक्त'** बन गए। इतने पर भी उन्हें शान्ति नहीं मिली। इसके बाद आचार्य शंकर उत्तर दिशा में गए। **उत्तर दिशा** तो बड़े-बड़े सिद्धों के समूह से भरी हुई है। उत्तराखण्ड में तो बड़े-बड़े सिद्ध रहते हैं। वे जिन-जिन स्थानों पर गए, सभी ने उनका उपहास किया। फिर उसी स्थान पर उन्हें **श्रीतारानाथ** ने उनसे कहा "तीर्थाटन में ही निरत रहोगे या कि आत्मसाधन भी करोगे?' शंकराचार्य जी ने कहा कि—"आप जो आदेश देंगे, मैं उन सभी का पालन करूँगा।' तब महासिद्ध तारानाथ ने उन्हें **'योग'** का उपदेश दिया। उस उपदेश से शंकराचार्य की आत्मा समस्त बाधाओं से निवृत्त हो गयी और वे प्रसन्न हो उठे। उसी समय उन्होंने **'वज्रसूचिकोपनिषद्'** की रचना की (यह उपनिषद् सिद्धमत का प्रतिपादक ग्रंथ है।); इसमें श्रीसिद्धसिद्धान्त पद्धति' के 'वेदान्ती बहुतर्ककर्कशमतिः" से लेकर 'तस्मात्सिद्धं मतं स्वभावसमयं धीरः परं संश्रयेत्' तक के वचन प्रमाण रूप से उद्धृत हैं। उन्होंने (मण्डन मिश्र के सुरेश्वराचार्य बन जाने की भाँति) सिद्ध होकर **'सिद्धान्तबिन्दु'** आदि ग्रंथों की रचना की।[१]

**सारांश**—आचार्य शंकर ने—

(१) सर्वप्रथम **दक्षिणदिशा** में ही **'कर्मयोग'** का आश्रय ग्रहण करके **भगवान विष्णु** की उपासना की।

(२) तत्पश्चात् **पूर्वदिशा** में जाकर बाबा **वैद्यनाथ** की उपासना की और **अपराधक्षमापन** स्तोत्र की रचना की।

(३) फिर वे **पश्चिम दिशा** में शक्ति का दर्शन पाकर **शाक्तमत** स्वीकार करके **'प्रपञ्चसार'** आदि ग्रंथों की रचना करने लगे।

(४) फिर वे उत्तर दिशा में जाकर सिद्धोपदेश प्राप्त करके **अवधूतमार्गी** बन गए और इसके कारण उनको परम श्रेय की प्राप्ति हुई॥[२]

**शंकराचार्य का योगानुवर्तन—**

**गोरक्षसिद्धान्तसंग्रह** में कहा गया है कि—शंकराचार्य जी अपने चारों शिष्यों

१. गोरक्षसिद्धान्तसंग्रह।
२. गोरक्षसिद्धान्तसंग्रह।

के साथ एक नदी के तट पर आसीन थे। उस स्थान पर एक कापालिक आकर बोला 'अरे तुम तो सन्यासी हो, शत्रु-मित्र के प्रति समान हो और सुख-दु:खादि द्वन्द्वात्मक विषयों से रहित हो। अत: मैं तुम्हारे सिर को काटकर उसे श्री भैरव को अर्पित करुँगा। ऐसा करने पर मेरी प्रतिज्ञा पूर्ण होगी। अत: आप मुझे अपना सिर प्रदान कीजिए। शङ्कराचार्य जी ने विचार किया कि यदि मैं ऐसा नहीं करूँगा तो अद्वैत मत की हानि होगी तथा शत्रु और मित्र के प्रति समत्वभाव नष्ट हो जाएगा। यदि मैं सिर अर्पित कर देता हूँ तो पराभूत हो जाऊँगा। इस प्रकार दोनों दृष्टियों से मेरा पराभव ही सिद्ध होगा। यह सोचकर वे निरुत्तर एवं मौन हो गए।

शङ्कराचार्य जी को मौन देखकर उनके परम शिष्य **पद्मपादाचार्य** ने भगवान् नृसिंह का स्मरण किया। नृसिंह भगवान् ने उग्र भैरव पर प्रहार किया। इसके बाद महासिद्धपद्मपादाचार्य ने अपने शरीर का त्याग करके उसी उग्र भैरव का शरीर धारण करके मुस्कराते हुए कहा कि—'अरे अद्वैत तो पराजित हो गया। अरे अद्वैत तो पराजित हो गया। तुम शत्रु और मित्र के प्रति जिस समानता की बात करते थे, वह समत्व-निरूपण कहाँ गया? "अद्वैत ही परमार्थ है, अद्वैत ही सर्वस्व है—तुम्हारा यह कथन कहाँ गया? मेरे चरित्र ने तो जिस प्रकार मल्लयुद्ध प्रारम्भ करने के पहले ही पराभव स्वीकार कर लिया, उसी प्रकार शरीर का त्याग करके मैंने दूसरे के सिद्धान्त की हानि की है। अत: इसमें तुम्हारी हानि है—आगे भी हानि है। अत: उठों हम दोनों युद्ध करें।

"प्रारब्धकर्म का निष्पादन करना तो वर्तमान है ही; किन्तु सन्यासियों के मत में " कर्म करना ही चाहिए—"यह सिद्धान्त नहीं है।" ऐसा सोचकर शङ्कराचार्य जी युद्ध करने में असमर्थ हो गए। कापालिक के उपदेश से अपने सिद्धान्त से निष्क्रिय होकर ही अद्वैत प्रतिपादित स्थिति में ही रह गए। तब कापालिकों ने योगमाया उत्पन्न की। योगमाया ने चारों शिष्यों सहित आचार्य का मस्तक काट डाला। और उसके बाद उन्हें पुनर्जीवित कर दिया। इससे शंकराचार्य को वैराग्य उत्पन्न हुआ और वे पश्चिम दिशा की ओर चले गये और वहाँ उन्होंने शक्ति का स्मरण किया।

## 'योगिसम्प्रदायाविष्कृति' में उल्लखित उपाख्यान

'योगिसम्प्रदायाविष्कृति' में मत्स्येन्द्र एवं गोरक्ष के विषय में द्विविध उपाख्यान उपलब्ध होते हैं।

एक के अनुसार तो एक पुत्राकांक्षिणी नारी को महादेव ने जो विभूति दी थी उसे उसने गोबर में फेंक दिया था और उससे ही गोरक्षनाथ का जन्म हुआ था। इस कथा के अनुसार **महादेव ही मत्स्येन्द्रनाथ** एवं विभूति से उत्पन्न बालक ही गोरक्षनाथ

थे। मत्स्येन्द्र ने इस बालक को अपना शिष्य बना लिया। यही बालक नेपाल में आने पर अपना आतिथ्य-सत्कार न पाने से बादलों को बाँधकर बैठ गया था और परिणामतः नेपाल में द्वादशवर्षीय घोर अकाल पड़ा और मत्स्येन्द्र के आने पर गोरक्ष के थोड़ा सा उठते ही सारे बादल मुक्त हो गए और नेपाल में घोर वर्षा हुई।

इसी ग्रंथ के **तृतीयाध्याय** के अनुसार पुत्राकांक्षिणी **सरस्वती** नामक एक ब्राह्मणी की पत्नी जो कि (गोदावरी गंगा के सन्निकट चन्द्रगिरि नामक स्थान के निवासी सुराज नामक ब्राह्मण की भार्या) ने इस प्राप्त विभूति को फेंका नहीं प्रत्युत् उसे खा लिया था और उसी के **गर्भ से गोरक्षनाथ** का जन्म हुआ।

इसी ग्रंथ के **उन्चासवें** अध्याय के अनुसार नेपाल में एक जाति थी, जिसका नाम था—**'मत्स्येन्द्री (जाति)'।** यह जाति गोरक्षनाथ के गुरु मत्स्येन्द्रनाथ की पुजारी जाति थी। किन्तु नेपाल का राजा एवं उसके अधिकारी उस पर बड़ा अत्याचार किया करते थे। गोरक्षनाथ ने इस अत्याचार को सुनकर राजा को दण्डित करने हेतु तीन वर्षों तक अकाल रखा और राजा के द्वारा क्षमा माँगने एवं मत्स्येन्द्री जाति पर पुनः अत्याचार न करने का आश्वासन देने पर प्रचुर वर्षा की। राजा ने मत्स्येन्द्रनाथ के सम्मान में भव्य यात्रा का भी शुभारम्भ किया।

उपाख्यान का अगला हिस्सा यह है कि उस नेपाली अत्याचारी राजा ने मन से क्षमा-याचना नहीं की थी। वह अपने दुष्कर्मों की पुनरावृत्ति करता ही रहा; फलतः योगीन्द्र गोरक्षनाथ ने अपने शिष्य को मिट्टी के पुतले बनाने की आज्ञा दी। उसने पुतले बनाये। ये सारे मृतिका-निर्मित पुतले सैनिक बन गए। वसन्त ने इन पुतलों के सैनिकों की सेना लेकर राजा महीन्द्रदेव पर आक्रमण कर दिया। पराभूत राजा महीन्द्रदेव ने अपना राज्य वसन्त को सौंप दिया और उसे ही अपना उत्तराधिकारी भी घोषित किया। **सं० ४२० में गोरखा राज्य** प्रतिष्ठित हुआ।

*** योगिसम्प्रदायाविष्कृति'' में उल्लिखित उपाख्यान और मत्स्येन्द्रनाथ ***

इस ग्रंथ में कहा गया है कि एक बार जब पार्वती जी को नारद जी के माध्यम से यह रहस्य ज्ञात हुआ कि भगवान शिव के गले में जो मुण्डमाला है, वे सारे मुण्ड उनके अपने ही पूर्वजन्म के शरीरों के मुण्ड हैं; जिन्हें भगवान शिव ने धारण कर रक्खे हैं तो उन्होंने शिव की ही भाँति अमर बनने हेतु शिव से अमर-कथा सुनाने का आग्रह किया।

भगवान् शिव ने उस अमर-कथा को सुनाने हेतु समुद्र में एक निर्जन स्थान का चयन किया। इसी काल में कवि नारायण मत्स्येन्द्रनाथ के रूप में एक भृगुवंशीय ब्राह्मण के घर आविर्भूत हुए थे। गण्डन्त योग में जन्म लेने के कारण इस बालक

को उसके ब्राह्मण पिता ने (अनर्थ-निवारणार्थ) समुद्र में फेंक दिया। एक मछली ने उन्हें निगल लिया। वे उसके गर्भ में १२ वर्ष तक पलते रहे।

इस पुस्तक के द्वितीय अध्याय में लिखा गया है कि जहाँ भगवान् शिव पार्वती को अमर कथा सुना रहे थे, वहीं निकट में वह मछली भी विद्यमान थी और उसके उदर में स्थित वह बालक उस कथा को सुनता रहा। शिव जी ने उसका उद्धार किया और उनकी अनुकम्पा से यही बालक (मत्स्येन्द्रनाथ के नाम, से) महासिद्ध बना।

इसी ग्रंथ के ५वें से १०वें अध्याय में जो कहानी आती है, उसके अनुसार इस बालक मत्स्येन्द्र ने अपनी लोकोत्तर महासिद्धि एवं अतुल्य पराक्रम द्वारा—**हनुमान, वीरवैताल, वीरभद्र, भद्रकाली** और **चामुण्डा** को भी पराभूत कर दिया।

**सांसारिक मायाचक्र में निपतन—**

(१) मत्स्येन्द्रनाथ ने प्रयाग के राजा की मृत्यु के कारण शोकाकुल जनसमूह को देखकर और मृत राजा के शरीर में प्रवेश करके उन्हें जीवित करने के उनके अनुरोध को स्वीकार करके अगले १२ वर्षों तक उस राजा के मृतशरीर में रहने का वचन देकर उसके शरीर में प्रवेश किया। वे १२ वर्षों तक गार्हस्थ्य जीवन व्यतीत करते रहे। जब रानियों को इस रहस्य का ज्ञान हुआ तो उन्होंने **मत्स्येन्द्रनाथ** के शरीर को नष्ट करने का प्रयास किया। वीरभद्र ने इस बात को जानकर मत्स्येन्द्रनाथ के उस शरीर को वहाँ से ले जाकर अन्यत्र रखा तथा उसकी रक्षा करने लगा।

चूँकि वीरभद्र को अपने पराभाव का प्रतिशोध लेना था। अत: मत्स्येन्द्रनाथ के द्वारा शरीर में पुन: प्रवेश करने का प्रयास करने पर वीरभद्र ने उन्हें प्रवेश करने से रोका; किन्तु वीरभद्र को पुन: पराभूत होना पड़ा और मत्स्येन्द्रनाथ अपने शरीर में पुन: प्रविष्ट हो गए। इसी गार्हस्थ्यकाल में मत्स्येन्द्रनाथ को एक पुत्र हुआ। इसका नाम था—**माणिकनाथ।** ये एक महान सिद्ध बने।

(२) **मत्स्येन्द्रनाथ का द्वितीय निपतन**—सिंहल देश की रानी के पति रुग्ण एवं नि:शक्त हो गए थे। रानी ने अपने लिए एक अन्य पति की कामना हनुमान जी के समक्ष प्रस्तुत की। उसने उनसे पति बनने का निवेदन किया। ब्रह्मचारी हनुमान जी ने अपने स्थान पर मत्स्येन्द्रनाथ को प्रस्तुत कर दिया। मत्स्येन्द्रनाथ उसके मोह-पाश में आबद्ध हो गए। जब गोरक्षनाथ को इसका पता चला तो अपने गुरु का उद्धार करने हेतु वे राजमहल में प्रवेशार्थ उद्यत हुए किन्तु हनुमान जी ने उन्हें रोक लिया। चूँकि रानी ने अपने राज्य में योगियों के प्रवेश पर प्रतिबन्ध लगा रखा था। अत: गोरक्षनाथ ने एक बालक का वेश बनाया और राज्य में प्रविष्ट हो गए।

एक नर्तकी (एवं वेश्या), जिसका नाम कलिंगा था, वह **मत्स्येन्द्रनाथ** के

अन्त:पुर में नृत्य करने जा रही थी। **मत्स्येन्द्रनाथ** ने अपना नारीवेश बनाकर तबला बजाने की निपुणता प्रदर्शित की तो उसने गोरक्ष को अपने साथ ले चलने की अनुमति भी दे दी। रात्रि के समय कलिंगा ने राजमहल में अपना नृत्य-प्रदर्शन किया। मत्स्येन्द्रनाथ इस नृत्य पर मंत्रमुग्ध हो गए। गोरक्षनाथ ने तबलची के पेट में पीड़ा उत्पन्न कर दिया तो कलिंगा ने गोरक्ष से तबला बजाने का अनुरोध किया। गोरक्षनाथ ने तबले पर ''जाग मछन्दर गोरख आया'' की ताल पर धुन बजाना प्रारंभ किया और मत्स्येन्द्रनाथ में आत्मिक चैतन्य की ज्योति जागृत की।

रानी ने गोरक्ष को भी वशीभूत करना चाहा; किन्तु वे अन्त तक विरक्त बने रहे और मत्स्येन्द्रनाथ के राज्यसुखोपभोग के परित्याग की अनिच्छा को भी परिवर्तित कर दिया।

मत्स्येन्द्रनाथ के दो पुत्र हुए—

(१) **परशुराम** एवं (२) **मीनराम**। इस ग्रंथ व २३वें अध्याय के अनुसार ये भी महान सिद्ध हुए।

'सुधाकर चन्द्रिका' में भी यह उपाख्यान प्राप्त होता है।

### * 'नाथचरित्र' में उल्लिखित मत्स्येन्द्रोपाख्यान *

(१) **प्रथम वृत्तान्त**—राजा मानसिंह के काल में भी संकलित 'नाथ-चरित्र' में भी मत्स्येन्द्रनाथ का आख्यान उपलब्ध होता है।

इस ग्रन्थ के अनुसार मत्स्येन्द्रनाथ किसी समय संसार परिभ्रमण के लिए निकले थे। जब वे यात्रा के मध्य एक नगर पहुँचे तो उन्होंने देखा कि वहाँ के राजा का देहावसान हो चुका है और उसके मृत शरीर को उसके भृत्य **'वैकुण्डी'** में रखकर जलाने के लिए ले जा रहे हैं। मत्स्येन्द्रनाथ, अपने शरीर की रक्षा का दायित्व अपने शिष्यों को सौंपकर, परकाया-प्रवेश की विधि से उस मृत राजा के शरीर में प्रविष्ट हो गए। वह मृत राजा जीवित हो उठा। मत्स्येन्द्रनाथ उस शरीर के द्वारा यथेष्ट काल तक भोग विलास करते रहे।

एक बार हरद्वार में योगियों के जमघट में गोरक्षनाथ एवं कनीपाव में विवाद हो गया। कनीपाव ने गोरक्ष को उनके गुरु के विषय में पूरी कहानी सुनाकर उनके अध:पतन का वृत्तान्त बताया। गोरक्षनाथ ने राजा के मृत शरीर में स्थित मत्स्येन्द्रनाथ के पास जाकर उनको ज्ञानोपदेश करते हुए वहाँ से चलने के लिए प्रार्थना की। विमला देवी की अवतार **रानी परिमला** ने यह पूरा रहस्य जान लिया और वे बहुत दु:खी हुई। इस स्थिति से द्रवीभूत होकर मत्स्येन्द्रनाथ ने रानी से पुन: मिलने की प्रतिज्ञा की। मत्स्येन्द्रनाथ एवं गोरक्षनाथ के राजमहल छोड़ कर चले जाने पर रानी

अग्नि में प्रविष्ट होकर सती हो गईं। कालान्तर में वे एक राजा के यहाँ **जयन्ती** नामक कन्या के रूप में जन्मीं। उनके युवती होने पर मत्स्येन्द्रनाथ ने वहाँ पहुँच कर उनसे विवाह किया और **कदलीवन** में उसके साथ विहार करने लगे। देवों, सिद्धों के अतिरिक्त नाथ जी ने भी वहाँ जाकर उनका स्तवन करते हुए उन्हें आशीर्वाद दिया।

**(२) द्वितीय वृत्तान्त**—द्वितीय प्रकार के उपाख्यान में कथान्तर का स्वरूप बदल गया है।

इस कथान्तर के अनुसार एक बार मत्स्येन्द्रनाथ जी कामरूप जाकर वहाँ तपस्या करने लगे। जब वहाँ के राजा का निधन हो गया, तब वे उस राजा के मृत शरीर में प्रविष्ट हो गए। वे राजा के मृत शरीर में प्रविष्ट होकर उस राजा की भार्या मंगला के साथ विहार करने लगे। उन्होंने राजा की अन्य रानियों के साथ भी विहार किया। इससे उनके दो पुत्र भी उत्पन्न हुए। कालान्तर में रानियों ने मत्स्येन्द्र को पहचान लिया। इसी समय गुरु का उद्धार करने हेतु शिष्य गोरक्षनाथ भी वहाँ आ पहुँचे। गोरक्षनाथ मत्स्येन्द्र एवं उनके दो पुत्रों को लेकर राजमहल का त्याग करते हुए यात्रा पर आगे बढ़े। मत्स्येन्द्र का विषयासक्त मन स्वर्ण-रत्न, भोगैश्वर्य, विषसुख में आसक्त था। गोरक्षनाथ मत्स्येन्द्रनाथ की मनोवृत्ति को जान गए। उन्होंने अपनी सुरही के जल से एक पर्वत-शिखर को काञ्चन का बना दिया। इसे देखकर मत्स्येन्द्रनाथ ने स्वग्रीवा-धारित समस्त स्वर्णाभूषण तोड़कर फेंक दिये। इसके बाद गोरक्षनाथ ने अपनी सुराही के जल के छींटे से स्वर्णशिखर को स्फटिक शिखर के रूप में रूपान्तरित कर दिया। तीसरी बार उन्होंने उस पर्वतशृङ्ग को गैरिक बना दिया।

मत्स्येन्द्रनाथ ने अपने दोनों पुत्रों को निकटस्थ नगर में भिक्षा माँगकर लाने का आदेश दिया। एक पुत्र को पवित्र भिक्षा प्राप्त नहीं हुई। अतः खाली हाथ लौट आया। उसे मत्स्येन्द्रनाथ ने **पार्श्वनाथ** होने का वरदान दिया। उनका यही प्रथम पुत्र **पार्श्वनाथ** हुआ। दूसरे पुत्र ने भिक्षा माँगी और एक चमार के घर से प्राप्त भोज्य पदार्थ भिक्षा के रूप में लेकर उसे पिता के समक्ष प्रस्तुत किया। मत्स्येन्द्रनाथ ने इसे अपवित्र भिक्षा मानकर इस द्वितीय पुत्र को शाप दिया **तू श्वेताम्बरी जैन** हो जा। इसके अनन्तर मत्स्येन्द्रनाथ एवं गोरक्षनाथ दोनों कदली वन चले गये।

*** 'नाथ सम्प्रदाय' एवं 'हठयोगविद्या' की दिशा में मत्स्येन्द्रनाथ की भूमिका ***

(१) नाथ-सम्प्रदाय एवं हठयोगविद्या के **'आदिप्रवर्तक' 'आदि उपदेष्टा'** एवं **'प्रथम नाथ'** तो 'आदिनाथ' (शिव) हैं।[१]

---

१. स्वात्मारामुनीन्द्रः श्री आदिनाथाय नमोस्तु तस्मै येनोपदिष्ट हठयोगविद्या। विभ्राजते प्रोन्नतिराजयोगमरोदुमिच्छोरधिरोहीणीव।।" —हठयोगदीपिका।

(२) **मानवौघ की दृष्टि** से 'नाथ-सम्प्रदाय' एवं 'हठविद्या' के प्रथम आचार्य एवं आद्य सिद्ध **मत्स्येन्द्रनाथ** हैं। मानवीय आचार्यों में **मत्स्येन्द्रनाथ हठयोग के आदि सिद्ध एवं अमर योगी हैं—**

योग की हठयोग-प्रणाली के **सर्वोच्च मानव गुरु एवं सर्वोच्च सिद्ध मत्स्येन्द्रनाथ** हैं। मत्स्येन्द्रनाथ अन्य सिद्धों के समान 'कालदण्ड का खण्डन' करके मृत्यु पर विजय प्राप्त कर चुके हैं और अमर हैं।

**स्वात्माराम मुनीन्द्र की दृष्टि**—स्वात्माराम मुनीन्द्र ने हठविद्या के सिद्धाचार्यों में आदिनाथ के अनन्तर सर्वप्रथम हठयोग—सिद्ध आचार्य के रूप में **मत्स्येन्द्रनाथ** का नाम रखा है—

"श्रीआदिनाथ**मत्स्येन्द्र**शाबरानन्द भैरवाः।
**चौरङ्गी मीन गोरक्ष** विरूपाक्ष विलेशयाः॥५॥
मन्थान भैरवो योगी सिद्धिर्बुद्धश्च कन्थडिः।
कोरण्टकः सुरानन्दः सिद्धिपादश्च चर्पटिः॥६॥
**कानेरी** पूज्यपादश्च नित्यनाथो निरञ्जनः।
कपाली बिन्दुनाथश्च काकचण्डीश्वराह्वयः॥७॥
अल्लामः प्रभुदेवश्च घोडाचोली च टिण्टिणिः।
भानुकी नारदेवश्च खण्डकापालिकस्तथा॥८॥
इत्यादयो महासिद्धा हठयोगप्रभावतः।
खण्डयित्वा कालदण्डं ब्रह्माण्डे विचरन्ति ते॥९॥"

—'हठयोग प्रदीपिका' : प्रथमोपदेश

**स्वात्माराम** मुनीन्द्र तो कहते हैं कि—हठविद्या को या तो **मत्स्येन्द्रनाथ** एवं गोरक्षादि योगी ही जानते हैं या तो मैं स्वात्माममुनीन्द्र ही जानता हूँ—

'हठविद्यां हि मत्स्येन्द्रगोरक्षाद्या विजानते।
स्वात्मारामोऽथवा योगी जानीते तत्प्रसादतः॥४॥'

—हठयोग प्रदीपिका : प्रथमोपदेश

आदिनाथ तो शिव हैं और वे ही **'नाथसम्प्रदाय' के प्रवर्तक हैं** और **मत्स्येन्द्रनाथ** उन्हीं आदिनाथ के प्रत्यक्ष शिष्य हैं—

"आदिनाथः शिवः सर्वेषां नाथानां **प्रथमोनाथः** ततो **नाथसम्प्रदायः** प्रवृत्त इति नाथ संप्रदायिनो वदन्ति। मत्स्येन्द्राख्यश्च आदिनाथशिष्यः।"

—ज्योत्स्ना : ब्रह्मानन्द

**नाथ सम्प्रदाय और जैन धर्म**—ऐसी मान्यता है कि (माया नगरी रूप सिंहल-द्वीप के राजा के रूप में अवस्थित) मत्स्येन्द्रनाथ ने अपने पुत्र **नेमिनाथ एवं पारसनाथ** को **नाद-सम्प्रदाय** में दीक्षित किया था। **'नाद'** की स्थापना तथा **'बिन्दु'** की साधना के समन्वय से मुक्ति-प्राप्ति की साधन-प्रक्रिया में जो समन्वय स्थापित करके मत्स्येन्द्रनाथ ने तंत्र की साधना प्रचलित की उसमें— (१) योगभोगसाहचर्यवाद एवं (२) नाद-बिन्दु-समन्वय था। उन्होंने जब साधना को 'नाथ-सम्प्रदाय' में अंतर्भुक्त या प्रविष्ट करना चाहा, तब उसका उनके शिष्य गोरक्षनाथ ने विरोध किया। इस विद्रोह को दृष्टिगत रखकर मत्स्येन्द्रनाथ ने **नेमिनाथ** एवं पारसनाथ के माध्यम से पृथक् से यति-धर्म की स्थापना की; जो कि परवर्तीकाल में **जैनधर्म** कहलाया। उन्होंने आदिनाथ की पुनः प्रतिष्ठा के लिए अपने गुरु आदिनाथ (शिव) को सम्प्रदाय के संस्थापक एवं प्रवर्तक के रूप में पुनः प्रतिष्ठित किया। इस घटना से ऐसा प्रतीत होता है कि प्राचीन काल में नाथ-सम्प्रदाय एवं जैनमत दोनों की दार्शनिक दृष्टि अभिन्न थी; किन्तु परवर्तीकाल में चिन्तन के आयाम का क्षितिज बढ़ता गया और जैनमत एवं नाथ-सम्प्रदाय में भिन्नता के स्वर उत्तरोत्तर बढ़ते गए। अतः दोनों पृथक्-पृथक् हो गये। इनमें जैन निरीश्वरवादी एवं नाथपंथ ईश्वरवादी था तथा जैनी जैनमत में तांत्रिक उपादान के सन्निवेश के विरोधी थे।

मत्स्येन्द्रनाथ ने अपनी योग-परम्परा में **बिन्दु** के साथ **'नाद'** को भी महत्त्व दिया और इसकी स्थापना के लिए एक नव्य मत को प्राण-प्रतिष्ठित किया।

नाद-बिन्दु-योग तांत्रिक साधना है। गोरक्षनाथ इसके समर्थक नहीं थे। इसी कारण इस साधना के प्रयोग में संलग्न कामरूप के मत्स्येन्द्रनाथ को नाथपंथियों ने अधःपतन के गर्त में निमग्न मत्स्येन्द्रनाथ माना और गोरक्षनाथ ने उस तांत्रिक वाममार्ग से उन्हें मुक्त कराकर पुनः नादयोग-प्रधान, विशुद्ध (ब्रह्मचर्य पर आश्रित) योगमार्ग में पुनः प्रत्यावर्तित किया। 'नाद' के अभाव में 'बिन्दु' अधूरा है; क्योंकि—

"नादाद्बिन्दु समुद्भवः" (लक्ष्मणदेशिक)

**"नाद"** से ही 'बिन्दु' का उद्भव हुआ है। अतः 'बिन्दु' की कृतार्थता नादोन्मुख होने में है—चैतन्योन्मुख होने में है—न कि जाड्योन्मुख होने में। 'बिन्दु' का पिता 'नाद' है। अतः **'बिन्दु' को 'नाद' से जोड़ने की** साधना असमीचीन तो नहीं है; किन्तु यह साधना विशुद्ध ब्रह्मचर्य पर आधृत है और इस साधना की प्रथम सिद्धि **ऊर्ध्वरितसत्व की प्राप्ति है।** मत्स्येन्द्रनाथ ने योगीश्वर श्री कृष्ण के **'अच्युतेश्वर'** स्वरूप को (अर्थात् १६००० गोपियों के रहते हुए भी तथा उन्हें तृप्त करते हुए भी ब्रह्मचर्याश्रित रहकर—अस्खलितबिन्दु रहकर—जो योगसाधना की और उस योग का उपदेश दिया, उसी नादबिन्द्वात्मक (योगभोगसाहचर्यवादी) योग-साधना को)

आदर्श मानकर (मत्स्येन्द्रनाथ ने भी) सिंहलद्वीप में कौलयोगिनियों के मध्य रहकर (भोग करते हुए) 'वज्रोलीसाधना' के माध्यम से अच्युतेश्वरत्व की सिद्धि की साधना की।

**मत्स्येन्द्रनाथ** ने शिवोपलब्ध योग-तंत्र के ज्ञान को पुष्पित पल्लवित किया। **मत्स्येन्द्रनाथ** के गुरु भगवान् आदिनाथ (शिव) ने तीन धारायें प्रवाहित की थीं—

(१) साधना की **यौगिक धारा** 'हठयोग'

(२) साधना की **तांत्रिक धारा** 'कौलमत'

(३) साधना की **ज्ञान-धारा** 'शांकर अद्वैत

मत्स्येन्द्रनाथ ने भगवान शिव की तीन-साधना धाराओं अर्थात् (क) योग-धारा, (ख) तंत्र-धारा एवं (ग) ज्ञान-धारा की त्रिवेणी में (संगम में) स्नान करने की साधना का प्रवर्तन किया था। इसीलिए उनकी योग-साधना के साथ **तांत्रिक उपादान** और **अद्वैतवादी ज्ञान-मार्ग दोनों का मणिकाञ्चन योग** है। इसी के फलस्वरूप उन्होंने अपनी साधना में—(१) **'हठयोग'**, (२) **'वज्रोली एवं योग'** (योगभोग-साहचर्यवाद) (३) **'ज्ञानयोग'** (अद्वैतवादी शांकर ज्ञानमार्ग) तीनों योगों को सन्निविष्ट किया—

"योगोऽपि **ज्ञानहीनस्तु** न क्षमो मोक्षकर्मणि॥" (योगबीज)

एवं (४) **कुण्डलिनी-योग**—'सर्वेषां योग तंत्राणां तथाऽधारो हि **कुण्डली**।" चारों को अङ्गीकृत किया। श्रीकृष्ण ने योग में 'ज्ञान' एवं 'भक्ति' दोनों को अंगीकृत किया। मत्स्येन्द्रनाथ ने मात्र ज्ञानमार्ग को अंगीकृत किया। **भक्ति का यह तत्त्व** गोरक्षयोग में तो पाया जाता है; किन्तु मत्स्येन्द्र-योग में नहीं पाया जाता।

गोरक्षनाथ ने भी **'बिन्दुः साधना'** की और मत्स्येन्द्रनाथ ने भी की; किन्तु दोनों का मार्ग भिन्न था। गोरक्ष का मार्ग ब्रह्मचर्याश्रित (नारी-संयोग से पृथक्) बिन्दु-योग पर आधृत था, किन्तु मत्स्येन्द्र का मार्ग ब्रह्मचर्याश्रित मार्ग नहीं था; तथापि उसमें ब्रह्मचर्य का महत्व था; क्योंकि 'भोग' (नारी-संभोग) में 'योग( (बिन्दु-स्खलन-निरोध) की साधना अन्तर्निहित थी और यह अधिक कठिन साधना थी और इसी कारण गोरक्षनाथ को भी (अपने गुरु मत्स्येन्द्र की प्रशंसा में) कहना पड़ा था कि—

**(वज्रोली-सिद्धिगत ब्रह्मचर्य की साधना समीचीन है)**

(१) 'भगमुखि ब्यंद अगनि मुखि पारा।
जो राखै सो **गुरु** हमारा॥'

(२) 'बजरी करंता अमरी राखै, अमरि करंता बाई।
**भोग करंता** जे व्यंद राखै ते गोरख का **गुरुभाई।'**

**प्रश्न**—प्रश्न उठता है कि यदि गोरक्षनाथ को '**बजरी करंता**' '**अमरी करंता बाई**' तथा '**भोग करंता जे व्यंद राखे**'—की तांत्रिकी योगभोगसाहचर्यवादी बिन्दु-साधना स्वीकार्य है तो मत्स्येन्द्रनाथी तांत्रिकी बिन्दु-साधना से उनकी साधना में क्या अन्तर है?

**उत्तर**—प्रथमत: तो यह कि गोरक्षनाथ की **बिन्दु-साधना 'लता-साधना' से संयुक्त नहीं थी**; किन्तु यदि नारी-संयोग के साथ बिन्दु-साधना उन्हें मान्य है—('भगमुखि व्यंद' 'जो राखै सो गुरु हमारा') तो यह कथन ठीक है। उसका कारण यह है कि उनकी साधना-पद्धति केवल सन्यासियों के लिए ही नहीं प्रत्युत् गृहस्थों के लिए भी थी। अत:—

'**भग मुखि** व्यंदअगिनि मुखि पारा।
जो राखै सो गुरु हमारा।।'

उनका सिद्धान्त गृहस्थों की बिन्दु-साधना का एक मार्ग था और इससे गृहस्थ दाम्पत्य जीवन व्यतीत करते हुए भी योगी (एवं ब्रह्मचारी) बने रह सकते थे। मत्स्येन्द्रनाथ कौल मत के अनुयायी हो गए थे। कौलों की तांत्रिकी बिन्दु-साधना में '**लता-साधना**' (पराई नारियों के साथ संभोग) भी मान्य था; जोकि गोरखनाथ को स्वीकार नहीं था। यही मत्स्येन्द्रनाथ कौलपरम्परागत बिन्दु-साधना एवं गोरक्षनाथी बिन्दु-साधना में प्रधान अन्तर था। गोरक्षनाथ बिन्दु-साधना को भी योग की उच्चकोटि की साधना मानते थे—

"**व्यंद** ही जोग **व्यंद** ही भोग। **व्यंद** ही हरै चौंसठि रोग।
या बिंद का कोई जांणै भेव। सो आपै करता आपै देव।।"

—गोरखबानी

गोरक्षनाथ कच्चे बिन्दु की साधना के पक्षधर नहीं थे। वे कच्चे बिन्दु को ('**वायुयोग**' एवं '**ब्रह्माग्नि**' से पक्का बनाते हुए) 'पक्का' करने की साधना के पक्षधर थे—

'स्वामीं काची बाई काचा जिंद। काची काया काया बिन्द।
क्यूं करि पाकै? क्यूं करि सीझै? काची अगमीं नीर न खीजै।।'

—गोरखबानी

तौ देवी पाकी **बाई** पाका जिंद। **पाकी काया पाका बिन्दु**
**ब्रह्मअगनि** अखण्डित बलै। **पाका अगनीं** नीर परजलै।।

—गोरखबानी

इसके लिए (१) निश्चल आसन (२) पवन-योग एवं (३) ध्यान योग भी आवश्यक है—

'निस्चल **आसन पवनां ध्यानं अगनीं** व्यंद न जाई।'

—इन साधनों से (१) अग्नि एवं (२) बिन्दु दोनों कभी नष्ट नहीं होते और ब्रह्मचर्य (बिन्दु-साधना) निर्बाध रूप से अचल रहता है।

### (२) मत्स्येन्द्रनाथ की वंशवृक्षमूलक विराट व्यापकता

मत्स्येन्द्रनाथ के शिष्यों-प्रशिष्यों, उनके सम्प्रदायों एवं उनकी शाखाओं तथा उपशाखाओं पर दृष्टिपात किया जाय तो संभवतः इतना विराट व्यक्तित्व, इतना व्यापक प्रभाव एवं भारत से अफगानिस्तान आदि विदेशों तक विराट व्यापक प्रसार की दृष्टि से संभवतः इतना महिमामण्डित व्यक्ति भारत में दूसरा कोई नहीं हुआ।

**नाथ सम्प्रदाय की गुरु-शिष्य परम्परा**




### (३) मत्स्येन्द्रनाथ-प्रवर्तित नाथ-पंथ की शाखा-प्रशाखाओं का वंशवृक्ष

यद्यपि यह सत्य है कि नाथपन्थ की जो शाखा-प्रशाखायें हैं; वे सभी मत्स्येन्द्रनाथ से प्रत्यक्षतः सम्बद्ध नहीं हैं; किन्तु बीज की दृष्टि से देखा जाय तो वे सभी उनसे सम्बद्ध भी मानी जाएंगी।

गोरक्षनाथ ने नाथसम्प्रदायान्तर्गत वर्तमान; किन्तु इतस्ततः प्रसृत, समस्त नाथ-पंथीय शाखाओं को १२ शाखाओं में विभक्त करके नाथपन्थान्तर्गत संगठित किया।

कनफटा या दर्शनी योगियों के सम्प्रदाय गोरखनाथी योगियों के हैं और वे ही नाथ-योगियों के मुख्य सम्प्रदाय हैं। गोरखनाथी योगी मुख्यतः १२ शाखाओं में विभक्त हैं। ये **'बारहपंथी योगी'** कहलाते हैं।

नाथ पंथ की शाखायें (एक अनुश्रुति के आधार पर)

१२ शिव प्रवर्तित | १२ गोरक्षप्रवर्तित

(दोनों में परस्पर संघर्ष प्रारम्भ हुआ। अत: गोरखनाथ एवं भगवान शिव दोनों द्वारा ६-६ शाखायें भंग कर दी गई और फिर अद्यतन विद्यमान बारह पंथी शाखा की स्थापना की गई; जो आज भी उपलब्ध है।

(ब्रिग्स का मत)

१८ शिव-प्रवर्तित सम्प्रदाय | १२ गोरक्ष-प्रवर्तित सम्प्रदाय

(बाद में कलह। अत: शिव ने १२ एवं गोरक्ष ने ६ पंथ तोड़ दिए और अब १२ शाखायें प्रचलित हैं।)

आदिनाथ शिव के शिष्य और उनके सम्प्रदाय

मत्स्येन्द्रनाथ → (गोरक्षनाथ)

जालन्धरनाथ → (कापालिक मत)

सम्प्रदायों का पुनर्गठन

| शिव-प्रवर्तित १२ सम्प्रदाय | गोरखनाथ प्रवर्तित संप्रदाय |
|---|---|
| (१) भूज कच्छ के कंठरनाथ | (१) हेठनाथ |
| (२) पेशावर और रोहतक के पागलनाथ | (२) आई पंथ के चोलीनाथ |
| (३) अफगानिस्तान के रावल | (३) चाँदनाथ कपिलानी |
| (४) पंख या पङ्क | (४) रतढोंडा, मारवाड़ का वैरागपंथ और रतननाथ। |
| (५) मारवाड़ के बन | (५) जयपुर के पावनाथ |
| (६) गोपाल या राम के संप्रदाय | (६) धजनाथ महावीर[1] |

१. नाथ सम्प्रदाय




इन पंथों के प्रवर्तक यथाक्रम इस प्रकार हैं—सत्यनाथ, धर्मराजयुधिष्ठिर, रामचन्द्र, लक्ष्मण, गणेश, कपिलमुनि, भर्तृहरि, गोपीचन्द, विमला, चौरंगीनाथ, हनुमान एवं भीष्मपितामह।[1]

इन १२ पंथों के अतिरिक्त भी अनेक पंथ हैं। आजकल मान्य १२ नाथपन्थ इस प्रकार हैं।




**गोरखपुर की जनश्रुति के अनुसार अन्य शाखायें—**

**चौथी**—नाटेसरी, **पाँचवीं**—कन्हड़, **आठवीं**—माननाथी, **नवीं**—आई पंथ, **दसवीं**—पागलपंथ है।[2]

---

१. नाथ सम्प्रदाय
२. नाथ सम्प्रदाय

अन्य नाथपंथीय उपशाखायें




आदि उपशाखायें। ब्रिग्स के अनुसार इनका विस्तार भारतवर्ष एवं अफगानिस्तान तक हैं।

नाथपंथ की अन्य परम्परानुसार शाखायें

| **मत्स्येन्द्र प्रवर्तित** | **गोरक्ष के शिष्यों द्वारा प्रवर्तित पंथ के नाम** |
|---|---|
| (१) गोरखनाथी | (१) **कपिलानी** (अजयपाल प्रवर्तित) |
| (२) गल या अरजनंगा (रावल) | (२) **करकाई** (आईपंथ के प्रवर्तक चोली नाथ) भूष्टाई पंथ भी चोलीनाथ संबद्ध है |
| (३) **मीननाथ सिवतोर** (जैन *) | (३) **सक्करनाथ** (कोई सम्प्रदाय नहीं) |
| (४) पारसनाथ पूजा (जैन *) | (४) **संतनाथ** (धर्मनाथ द्वारा पंथ प्रवर्तित) |
| | (५) **संतोषनाथ** (धर्मनाथ द्वारा पंथ प्रवर्तित) |
| | (६) **लक्ष्मणनाथ** (नटेसरी दरिया नाथ) |

जालन्धरनाथ के शिष्य एवं सम्प्रदाय

- भरथरी नाथ
- कानिपा
  - कानिपा सम्प्रदाय
    - सांगरी सम्प्रदाय

रामचन्द्र पांगारकरप्रोक्त गुरु-परम्परा




**नाथ-सम्प्रदाय के सर्वमान्य आचार्य—**

(१) मत्स्येन्द्रनाथ (२) जालन्धरनाथ (३) गोरक्षनाथ (४) कानिपा सर्वमान्य आचार्य हैं।

इनका नाम सब ग्रंथों में पाया जाता है।[१] **आदिनाथ, मत्येन्द्रनाथ, जालन्धरनाथ** एवं **गोरक्षनाथ** के नाम नाथों, तांत्रिकों सिद्धों तथा तिब्बती परम्परा के सहजयानी बौद्धसिद्धों में समान रूप से पाये जाते हैं।

**महार्णवतंत्रोक्त ९ नाथ**




**सुधाकर चन्द्रिकोक्त ९ नाथ**




---

१. नाथ सम्प्रदाय २. नाथ सम्प्रदाय

मत्स्येन्द्रनाथ एवं महेश्वरानन्द—'महार्थमञ्जरी' के प्रणेता का अपर नाम **'गोरक्षनाथ'** है। उन्होंने 'महार्थमञ्जरी' में 'क्रमदर्शन' ('औत्तराम्नाय:' 'वाममार्ग', 'कालीनय') का वर्णन किया है। इसमें 'काली' ही परमतत्त्व के रूप में मान्य है। तन्त्रसम्प्रदाय में (१) 'क्रम' (२) 'केलि' एवं (३)**'प्रत्यभिज्ञा'** तीन दर्शन ही अद्वैतदर्शन हैं। इसमें से 'क्रमदर्शन' ही 'महार्थमञ्जरी' का वर्ण्य विषय है। अनेक विद्वानों का मत है कि **गोरक्षनाथ** नाम होने के कारण **महेश्वरानन्द मत्स्येन्द्रनाथ के शिष्य हैं।** प्रथमत: तो यह कि महेश्वरानन्द ने **'महार्थमञ्जरी'** में मत्स्येन्द्रनाथ एवं अन्य नाथों (जालन्धरनाथ, कृष्णपाद, चर्पटनाथ आदि) का नामोल्लेख नहीं किया है और न तो मङ्गलाचरण में उनकी स्तुति की है अत: **'महेश्वरानन्द' (मत्स्येन्द्र के शिष्य) गोरक्षनाथ नहीं हैं। महेश्वरानन्द के गुरु 'महाप्रकाश' हैं।** महेश्वरानन्द (अपर नाम गोरक्षनाथ) चोल जनपद के निवासी थे एवं **ऋजुविमर्शिनीकार शिवानन्द** के शिष्य के शिष्य थे। **शिवानन्द का समय** १३वीं सदी है और **अमृतानन्द** का समय १४वीं सदी है। महशेवरानन्द इन्हीं दोनों टीकाकारों की स्थिति के मध्यकाल में आविर्भूत हुए थे। **मत्येन्द्रनाथ का समय** तो ख्रीष्ट शताब्दी के अनुसार ९वीं या १०वीं सदी में हुआ था। शिवानन्द ने **क्षेमराज** का बार-बार उल्लेख किया है जो कि **अभिनव गुप्त के शिष्य** थे। **अभिनव गुप्त के पूर्व मत्स्येन्द्रनाथ हो चुके थे,** इसीलिए उन्होंने 'तन्त्रालोक' में मत्स्येन्द्रनाथ को 'मच्छन्दविभु' कहकर उनका सश्रद्ध नमन किया है।

शिवानन्द के पूर्ववर्ती **क्षेमराज** हैं। क्षेमराज के पूर्ववर्ती **अभिनवगुप्त** हैं और अभिनवगुप्त के पूर्ववर्ती **मत्स्येन्द्रनाथ** हैं। अत: शिवानन्द के प्रशिष्य महेश्वरानन्द मत्स्येन्द्रनाथ के शिष्य कैसे हो सकते हैं?

चोलदेश के निवासी **'महाप्रकाश' ही महेश्वरानन्द के गुरु थे।** उन्होंने **'महाप्रकाश'** (अपने गुरु) की वन्दना भी की है—'नत्वा नित्यशुद्धौ गुरोश्चरणौ **महाप्रकाशस्य।''** वे अपने को **'गोरक्षनाथ'** भी कहते हैं—**'गोरक्षोलोकधिया** देशिक दृष्टया **महेश्वरानन्द:।।'**

इससे सिद्ध होता है कि उनका घरेलू नाम गोरक्षनाथ था; किन्तु दीक्षा के समय उन्हें जो नाम दिया गया, वह देशिकप्रदत्त नाम **'महेश्वरानन्द'** है। इस प्रकार उनके दो नाम थे। मत्स्येन्द्रनाथ के शिष्य गोरक्षनाथ का गोरक्षनाथ नाम के बाद 'महेश्वरानन्द' नाम कभी नहीं रखा गया।

महेश्वरानन्द ने 'ईश्वर प्रत्यभिज्ञा' 'शिवदृष्टि' 'तन्त्रालोक' 'अभिनवगुप्तपाद' 'स्पन्दकारिका' एवं अपने परमगुरु के ग्रंथ 'सौभाग्यहृदयस्तोत्र'' 'शिवसूत्र' 'प्रत्यभिज्ञावृत्ति' 'परमार्थ संग्रह' 'स्तोत्रावली' 'अजडप्रमातृ सिद्धि' (उत्पलदेवप्रणीत 'श्रीतन्त्रवटधानिका'

'कोमल वल्लीस्तव' नामक अपनी रचना', 'स्पन्दसन्दोह' (क्षेमराज) 'कक्ष्यास्तोत्र' 'एताश्च श्री क्षेमराजादिभिः'' स्वप्रणीत 'श्रीपरास्तोत्र' 'स्वप्रणीत 'श्रीपादुकोदयतंत्र' 'चिद्गगनचन्द्रिका' 'महानयप्रकाश' स्वप्रणीत 'महार्थोदय' अपने परगुरु के ग्रंथ—'श्रीत्रिपुरसुन्दरी मन्दिर स्तोत्र'—का उल्लेख 'परिमल' में किया है। इसमें से अनेक ग्रंथ तो अभिनव गुप्त के भी परवर्तीकाल की रचनायें हैं अतः **महेश्वरानन्द मत्स्येन्द्र के शिष्य नहीं हो सकते।** इसके अतिरिक्त उन्होंने अपने परमगुरु के जिन ग्रंथों का नाम उल्लिखित किया; है वे न तो मत्स्येन्द्रनाथ-विरचित हैं और न तो अपने द्वारा प्रणीत कहे गए ग्रंथ मत्स्येन्द्र-शिष्य गोरक्षनाथ प्रणीत ही हैं। इन सारे साक्ष्यों एवं तर्कों से सिद्ध होता है कि महेश्वरानन्द का लोकनाम भले ही **'गोरक्षनाथ'** हो फिर भी वे मत्स्येन्द्रनाथ के शिष्य नहीं हैं।

## * कौलज्ञाननिर्णयोक्त कौल-सम्प्रदाय और मत्स्येन्द्रनाथ

'कौलज्ञाननिर्णय' 'तंत्रालोक' आदि ग्रंथों के प्रमाणों के आधार पर यह कहा गया है कि कौलमार्ग के प्रवर्तक मत्स्येन्द्रनाथ थे। विभिन्न परम्परायें भी इसी तथ्य की पुष्टि करती हैं। 'कौलज्ञाननिर्णय' (षोडश पटल) नामक ग्रंथ एवं 'कुलागम' या 'कौलशास्त्र' कौलज्ञान का उपदेष्टा मत्स्येन्द्रनाथ को स्वीकार भी करता है। जब ''कौलज्ञान'' की विभिन्न दृष्टियों, सिद्धान्तों एवं मत-मतान्तरों को समन्वित रूप में प्रस्तुत किया गया; तब यह निष्कर्ष निकला कि कौलज्ञान या कौलागम का इतिहास अत्यन्त प्राचीन है। 'कौलज्ञाननिर्णय' (चतुर्दश पटल) में कौलों की विभिन्न शाखाओं की विभिन्न साधनाओं का भी वर्णन प्राप्त होता है। इनके विभिन्न नाम इस प्रकार हैं—

| सम्प्रदाय या शाखाओं के नाम[१] | कौ०ज्ञा०नि० में उल्लेख (श्लोक सं०) (चतुर्दश पटल) |
|---|---|
| (१) 'रोमकूपादिकौलिक' | श्लोक क्र० ३२ |
| (२) 'वृषणोत्थ कौल' | श्लोक क्र० ३३ |
| (३) 'वह्निकौल' | श्लोक क्र० ३४ |
| (४) 'कौलसद्भाव' | श्लोक क्र० ३७ |
| (५) 'पदोत्तिष्ठ कौल' | श्लोक क्र० ४३ |

(सोलहवें पटल में इन कौल शाखाओं से पृथक् अन्य कौल-शाखाओं का नामोल्लेख इस प्रकार किया गया है।)

(१) 'महाकौल' (२) 'सिद्धकौल' (३) 'ज्ञान निर्णीति कौल'
(४) महत्कौल (५) 'सिद्धामृत कौल'

'सिद्धामृत कौल'

(१) 'मत्स्योदरकौल'

(२) 'योगिनीकौल'

'कुलशास्त्र' एवं 'कौलज्ञान' (जिनका उल्लेख 'कौलज्ञाननिर्णय' आदि ग्रंथों में किया गया है)।

**कौलसिद्धान्त या कौलमत की प्राचीनता—'कौलज्ञाननिर्णय'** (पटल ६) के श्लोक क्र० ९ में कहा गया है कि—यह कौलिकज्ञान (श्रुतियों की ही भाँति) श्रुति-परम्परा से बहुत प्राचीन काल से (परम्परागत रूप से) चला आ रहा है।—

'कौलिकन्त इदं देवि ! कर्णात् कर्णसमागतम् ।' (६/९)

इस कथन से यह सिद्ध होता है कि **कौलमार्ग के आदि प्रवर्तक मत्स्येन्द्रनाथ नहीं हैं**। मत्स्येन्द्रनाथ उस लुप्तप्राय कौलज्ञान या कौलमत के उद्धारक मात्र हैं। मत्स्येन्द्र का ज्ञान तो शिवोपदिष्ट ज्ञान है। अतः उसे मत्स्येन्द्र से बहुत प्राचीन काल का मानना ही पड़ेगा।

**डॉ० द्विवेदी और बागची महोदय की दृष्टियाँ—**

**डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी** महोदय ने **'रोम कूपादि कौल' 'वृषणोत्थकौल' 'वह्निकौल' 'कौलसद्भाव'** एवं **'पदोतिष्ठकौल'** (कौ० ज्ञा० नि० चतुर्दश पटल में उल्लिखित) को **'सिद्धिपरक'** स्वीकार किया है और कहा है कि प्रो० बागची ने 'कौ० ज्ञान निर्णय' की भमिका में जो इन्हें कौलमार्ग के सम्प्रदायों के रूप में स्वीकार किया है; वह मुझे स्वीकार्य नहीं है—

(१) 'विद्वानों ने इनका सम्प्रदायपरक तात्पर्य बताया है, परन्तु मुझे ऐसा लगता है कि ये शब्द संप्रदायपरक न होकर सिद्धिपरक हैं।

(२) "यद्यपि चौदहवाँ पटल 'देव्युवाच' से शुरू होता है, पर सारा पटल देवी की उक्ति के रूप में नहीं है; बल्कि भैरव के उत्तर के रूप में है, क्योंकि इसमें देवी को सम्बोधित किया गया है। उत्तर देने के ढंग से लगता है कि भैरव (शिव) ऐसे ध्यान की विधि बता रहे हैं, जिसमें **मंत्र, प्राणायाम और चक्रध्यान** की जरुरत नहीं होती और फिर भी वह परम **सिद्धिदायक** होता है।'

(३) 'इस पटल की पुष्पिका से भी पता चलता है कि यह ध्यान-योग-मुद्रा का प्रकरण है—इसीलिए मुझे ये शब्द सिद्धिपरक जान पड़ते हैं। **ये सम्प्रदाय वाचक नहीं हैं।**"[१]

---

१. नाथसम्प्रदाय (सं० द्वि०) पृ० ६२

**डॉ० प्रबोध चन्द्र बागची महोदय** कहते हैं कि—

(१) 'कौलज्ञान निर्णय' के चतुर्दश पटल में उल्लिखित **'रोमकूपादिकौलिक'** (३२), **'वृषणोत्थकौल'** (३३) **'वह्निकौल'** (३४) **'कौलसद्भाव'** (३७) एवं **'पादोतिष्ठकौल'** (४३)—कौलमत के Different sections हैं और उन्हीं 'Sections' का नाम 'रोमकूपादिकौलिक' आदि हैं और उनमें —(कौलशाखाओं या 'Sections' में) विभिन्न प्रकार की कौलमार्गीय साधनायें (Practices) प्रचलित थीं। अन्य सम्प्रदायों (शाखाओं या Sections) का नाम **'महाकौल' 'सिद्धकौल'** आदि था।[१]

**कौलज्ञान का सम्प्रदायगत उत्तरोत्तर विकास—**

कौलज्ञान के उत्तरोत्तर क्रमिक विकास के सम्बन्ध में 'कौलज्ञाननिर्णय' के सोलहवें पटल में कहा गया है कि—

'कथितं कालिका योगी सर्वकौलस्य निर्णयम्।
भक्तियुक्ता समत्वेन सर्वे शृण्वन्तु कौलिकम्।।४६।।
महाकौलात् सिद्धकौलं सिद्धकौलात् मत्स्योदरम्।
चतुर्युगविभागेन अवतारश्चोदितं मया।।४७।।
ज्ञानादौ निर्णीतिः कौलं द्वितीये महत् संज्ञितम्।
तृतीये सिद्धामृतन्नाम कलौ मत्स्योदरं प्रिये।।४८।।
ये चास्मानिर्गता देवि! वर्णयिष्यामितेऽखिलम्।।
एतस्माद् योगिनीकौलान्नाम्ना ज्ञानस्य निर्णीतौ।।४९।।'

निष्कर्ष यह है कि— (१) आदि युग में जो कौलज्ञान था, वही विकसित होकर अनेक युगों में अनेक नामों से प्रचलित हो गया।

(२) आदियुग में कौलज्ञान : 'कौलज्ञान'

(३) त्रेतायुग में कौलज्ञान : 'महत्कौल'

(४) द्वापरयुग में कौलज्ञान : 'सिद्धामृत'

(५) कलियुग में कौलज्ञान : 'मत्स्योदरकौल' के नाम से प्रचलित हुआ।

यह भी ध्यातव्य है कि यदि कौलज्ञान के आदि प्रवर्तक मत्स्येन्द्रनाथ होते तो क्या वे 'सत्ययुग' में थे? यदि नहीं थे तो स्पष्ट है कि कौलमार्ग के आदि प्रवर्तक वे नहीं थे।

उपर्युक्त उद्धृतांश यह संकेतित करता है कि कौल-परम्परा अत्यन्त प्राचीन है और वह मत्स्येन्द्रनाथ की पूर्ववर्तिनी ज्ञान-परम्परा है।

---

१. प्रबोध चन्द्र बागची (कौलज्ञाननिर्णय की भूमिका)

उद्धृत श्लोकावली का अर्थ यह है कि—जिस ज्ञान को अद्यपर्यन्त भगवान शिव ने भगवती पार्वती एवं षडानन मात्र को सुनाया था, उसे सभी लोक भक्तिपूर्वक समानभाव से सुनें। **'महाकौल'** के अनन्तर **'सिद्धकौल'** एवं **'सिद्धकौल'** के अनन्तर **'मत्स्योदर'** अवतरित हुए। भगवान शिव ने चारों युगों में चार अवतार धारण करके इनका उपदेश चारों युगों में दिया।

| **कौलज्ञान का नाम (अवतरित ज्ञान का नाम)** | **युग** |
|---|---|
| (१) प्रथम युग में नाम 'कौलज्ञान' | सत्ययुग |
| (२) द्वितीय युग में नाम 'सिद्धकौल' | त्रेतायुग |
| (३) तृतीय युग में नाम 'सिद्धामृत' | द्वापर युग |
| (४) चतुर्थ युग में नाम 'मत्स्योदर' | कलियुग |
| (५) मत्स्योदर से अवतरित ज्ञान | **'योगिनीकौल'** है। |

यह भी एक ध्यातव्य बिन्दु है कि 'कौलज्ञान निर्णय' में 'कौलमार्ग' के विषय में यह कहा गया है कि इसके जो भी रूप हैं वे **'अवतरित'** हैं। 'अवतार' तो पूर्वविद्यमान वस्तु के प्राकट्य को कहते हैं, न कि नवाविर्भाव या नवोद्भव को। अतः मत्स्येन्द्रनाथ (कलियुग के सिद्ध) को सत्ययुग-त्रेता-द्वापर-कलियुग में निरन्तर बने रहना मानना भी तर्क-संगत नहीं है और कौलमार्ग को सत्ययुग में भी विद्यमान मानने से और उस काल में मत्स्येन्द्रनाथ के अविद्यमान रहने से इस मार्ग का आदि प्रवर्तक उन्हें मानना भी ऐतिहासिक दृष्टि से तर्कोपपन्त नहीं है।

'कौलज्ञाननिर्णय' में यह भी कहा गया है कि मत्स्येन्द्रनाथ ने महाज्ञान भूलने के बाद कामरूप में योगिनियों के साथ जो ज्ञान सीखा और उसे अपने ग्रंथों में संगृहीत किया, वह कौलज्ञान तो कामरूप की योगिनियों के घर-घर में ज्ञात था। मत्स्येन्द्रनाथ ने उस ज्ञान का मात्र सार भाग संगृहीत किया और उसे पुस्तक का रूप दे दिया। निष्कर्ष यह कि मत्स्येन्द्रनाथ द्वारा प्राप्त ज्ञान **'अवतरित'** (पूर्वपरम्परागत ज्ञान के पुनः प्रकटित रूप) ज्ञान था, न कि उनका स्वाविर्भूत ज्ञान—

'तस्य मध्ये इमं नाथ **सारभूतं समुद्धृतं।**
**कामरूपे इदं शास्त्रं** योगिनीनां गृहे गृहे॥'[१]

आगे यह भी कहा गया है कि यह अवतरित कौल ज्ञान मत्स्येन्द्रनाथ द्वारा सर्वप्रथम कामरूप की योगिनियों से प्राप्त किया गया, किन्तु इसकी आदि प्रवर्तिका

१. कौलज्ञाननिर्णय : (२२।१०)

ये योगिनियाँ भी नहीं थीं; क्योंकि कामरूप की योगिनियों के द्वारा इसे जानने के पूर्व यह चन्द्रद्वीप में उपदिष्ट हो चुका था—

'चन्द्रद्वीपं महाशास्त्रं अवतीर्णं सुलोचने।
कामाख्ये गीयते नाथे महामत्स्योदरस्थितिः॥'

कामाख्या में इस ज्ञान को महामत्स्य ने बाद में गाया। कामाख्या में महामत्स्योक्त यह ज्ञान भी मत्स्येन्द्र का नहीं था, बल्कि यह चन्द्रद्वीप में 'अवतीर्ण' ज्ञान का उपदेश था—

'चन्द्रद्वीपं महाशास्त्रं **अवतीर्णं** सुलोचने।'

'चन्द्रद्वीप' में **'अवतीर्ण ज्ञान'** भी नवोद्भूत नहीं था, प्रत्युत् मात्र **'अवतीर्ण'** (पूर्वविद्यमान ज्ञान का प्रकटित स्वरूप) था।[१]

यदि हम २१वें पटल पर दृष्टिपात करें तो वहाँ अनेक कौलमार्गों का उल्लेख प्राप्त होता है। इन्हें डॉ० द्विवेदी ने भी **'कौलमार्ग'** स्वीकार किया है।

**डॉ० बागची महोदय का मत है कि—**

(क) मत्स्येन्द्रनाथ ने **'योगिनी कौल मार्ग'** का प्रवर्तन किया और (ख) वे (मत्स्येन्द्रनाथ) **'सिद्धामृत मार्ग'** के अनुयायी थे।

(नाथपंथी साधक अपने को **'सिद्धमार्ग'** का अनुवर्ती स्वीकार भी करते हैं। परवर्ती काल में नाथ-साधकों को **'अवधूत'** एवं **'सिद्ध'** कहा भी जाता रहा।)

**मत्स्येन्द्रनाथ की मूल दृष्टि**—मत्स्येन्द्र ने अपनी मूल दृष्टि का त्याग करके कामरूप की कामिनियों और कदली देश की योगिनी रमणियों के मोह-पाश में आबद्ध होकर उनके साधना-मार्ग एवं दर्शन को स्वीकार कर लिया था। अतः उनकी मूल दृष्टि 'योगिनी कौलमत' के पूर्व की दृष्टि थी।

जहाँ तक द्वापर युग के **'सिद्धमार्ग'** की बात है, वह मत्स्येन्द्रनाथ द्वारा उपदिष्ट एवं परवर्ती काल में प्रवर्तित **'कौलज्ञान'** से भिन्न था।

मत्स्येन्द्र ने कामरूप में साधना की।

(क) मत्स्येन्द्रनाथ पहले तो सिद्ध या **'सिद्धामृतमार्ग'** के अनुवर्ती थे; किन्तु बाद में **वाममार्ग की कामरूप वाली शाखा** के **कौलमार्ग** के अनुवर्ती बन गए और इस कौलमार्गानुगमन के बाद उन्होंने जिस साधना-मार्ग का प्रवर्तन किया उसका

---

१. (कौलज्ञाननिर्णय (पटल २२)

नाम था—**'योगिनी कौलमार्ग'** चूँकि उन्होंने कौलज्ञान की अपनी दृष्टि का प्रवर्तन भी किया; इसीलिए उन्हें कौलज्ञान या कौलमार्ग का प्रवर्तक कहा गया है।

**सारांश यह है कि—**

(क) मत्स्येन्द्रनाथ **'सिद्धमार्ग'** या **'सिद्धकौलमार्ग'** (सिद्धामृतमार्ग) के अनुयायी थे।

(ख) कौलज्ञान मत्स्येन्द्रनाथ के मध्यवर्ती जीवन का ज्ञान था।

(ग) उन्होंने **'योगिनी कौल मार्ग'** का प्रवर्तन किया।

**मत्स्येन्द्रनाथोल्लिखित अन्य कौल-सम्प्रदाय**

मत्स्येन्द्रनाथ ने 'कौलज्ञाननिर्णय' के इक्कीसवें पटल में अनेक कौल-सम्प्रदायों का उल्लेख किया है, जो निम्नाङ्कित हैं—

(१) **'कल्पपञ्चाशिका'** (२) **'कुलसागर'** (३) **'कुलोघ'** (४) **'कुलहृदय'** (५) **'भैरवोद्यानक'** (६) **'चन्द्रकौल'** (७) **'ज्ञानकौल'**[१]

इनमें अनेक अन्य सम्प्रदाय भी उल्लिखित हैं यथा—

(१) **'सम्बर'** (२) **'सृष्टिकौल'** (३) **'महाकौल'** (४) **'तिमिर'** (५) **'अमृतसिद्ध'** (६) **'कुलकौलमत'** (७) **'शक्तिभेद कौल'** (८) **'अनुत्तरऊर्मिकौल'** (९) (चारों युगों के) **'ज्ञान कौल'** (१०) **'सिद्धेश्वर'** (११) **'वज्रकौल'** (१२) **'मेघजकौल'**[२]

देवी के द्वारा यह कहने पर कि—

'संग्रहं वद में नाथ वर्तनं कुलगोचरे'

अर्थात् हे देव! आप मुझे कौलमार्ग के विभिन्न सम्प्रदायों के विषय में बताइए—

भैरव ने देवी से कहा कि—

कथयामि न सन्देहो संग्रहाचार लक्षणम्।
पञ्चपञ्चाशिको देवि! मतं वै योगलक्षणम्।
तस्य भेदोपभेदेन कौलशास्त्रे विनिर्णयम्।
कुलपञ्चाशिकामूलं तथा च कुलसागरम्।
कुलोघो हृदयश्चैव भैरवोद्यानकं तथा।
चन्द्रकौलश्च वेष्टिश्च तथा वै ज्ञाननिर्णयम्।

---

१. कौलज्ञाननिर्णय (२१/२-४)
२. कौलज्ञाननिर्णय (२१/४-७)

अस्य मध्ये विनिष्क्रान्तं सम्बरनाम विश्रुतम्।
सृष्टिकौलं महाकौलं तिमिरं च तथापरम्।
सिद्धामृतं तु कौलं महाकौलं तथापरम्।।
शक्तिभेदं तथा कौलं ऊर्मिकौलमनुत्तमम्।
चतुर्युगेषु देवेशि ! ज्ञानकौलस्य सङ्गतिः।।
सिद्धेश्वरं तथा चान्यं कौलं वै वज्रसम्भवम्।
मेघजाश्च दूरतं तस्मिन् कौले विनिर्गतम्।।[१]

**मत्स्येन्द्रनाथ की साधना**—मत्स्येन्द्रनाथ व्यक्तित्व के दो स्वरूप हैं—

(१) योगी एवं (२) वाममार्गी तांत्रिक। उनकी साधना के भी दो स्वरूप हैं—

(क) **'सिद्धामृतमार्ग'** की साधना—योगमार्ग की साधना (कामरूप की कौलमार्गी योगिनियों के मोहपाश में निबद्ध होने के पूर्व) सिद्धामृत मार्ग की साधना।

(ख) कामरूप में **'योगिनीकौलमार्ग'** का प्रवर्तन एवं कामरूप में कौलयोगिनियों द्वारा उपासित कौल मार्ग की साधना।

—०—

१. कौलज्ञाननिर्णय (२१/१-७)

# * गोरक्षनाथ *

(* मत्स्येन्द्रनाथ के शिष्य : गोरक्षनाथ *)

'गकारो गुण संयुक्तो रकारो रूपलक्षण:।
क्षकारेणाक्षयं ब्रह्म श्रीगोरक्ष नमोऽस्तुते।।'[१]

(१) **'गोरक्षोपनिषद्'** में कहा गया है—

'गा: इन्द्रियाणि रक्षतीति गोरक्ष:।'

(२) **'गोरक्षशब्द-निरुक्ति'** में कहा गया है—
'रक्षतीति रक्ष: गवांरक्ष: गो रक्ष।' (यावद् गोपदवाच्यं रक्षति स गोरक्ष:।।''

प्राचीन ग्रंथों में नौ नाथ एवं चौरासी सिद्धों के जो नाम उपलब्ध होते हैं, उनमें गोरक्षनाथ का नाम भी उपलब्ध होता है।

'महार्णवतन्त्र' 'वर्णरत्नाकर' 'हठयोगप्रदीपिका' 'कौलावली तंत्र' 'श्यामारहस्य' 'सुधाकर चन्द्रिका' 'ज्ञानेश्वरी' 'योगिसम्प्रदायाविष्कृति' कौलज्ञाननिर्णय' आदि ग्रंथों में गोरक्षनाथ के नाम का उल्लेख प्राप्त होता है।

'गोरक्ष' शब्द का उल्लेख अथर्ववेद 'शिवपुराण' 'ब्रह्माण्डपुराण' 'स्कन्दपुराण' (केदार खण्ड), मार्कण्डेय पुराण' 'महाकाल संहिता' 'योगशास्त्र कल्पद्रुम' आदि ग्रंथों में भी पाया जाता है। गोरक्षनाथ नाथ-सम्प्रदाय के महान् सिद्ध योगीं हैं।

**ब्रिग्स महोदय की दृष्टि**—ब्रिग्स महोदय तर्कों के आधार पर यह अनुमान लगाते हैं कि गोरक्षनाथ पहले **वज्रयानी बौद्ध** थे और उसके बाद वे **शैव बन** गए।

**डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी की दृष्टि**—

(१) 'गोरक्षनाथ निश्चित रूप से **ब्राह्मण जाति** में उत्पन्न हुए थे और ब्राह्मण वातावरण में बड़े हुए थे।'

(२) ''उनके गुरु मत्स्येन्द्रनाथ भी शायद ही कभी बौद्ध साधक रहे हों।।''[२]

(३) गोरक्षनाथजी को चारों युगों में अवतार लेने वाला कहा गया है। उन्हें महेश्वरावतार भी कहा गया है।

**गोरक्षनाथ का आविर्भाव काल**—

(१) **डा० शहीदुल्ला** : विक्रम की **आठवीं 'सदी'** (८)।

---

१. गोरक्षनाथ स्तोत्र

२. नाथसम्प्रदाय (पृ० १०७)

(२) **नागरी प्रचारिणी सभा की खोज :** सन् १९०२ : **१५वें शतक** का आरम्भ।

(३) **डा० फ़र्कुहर :** १३वें शतक का मध्यकाल। ईसवी संवत् १२०० अर्थात् विक्रमी संवत् १२५७।

(४) **डा० पी० द० बडथ्वाल :** (गोरक्षनाथ का जीवन काल एवं आविर्भाव) ९०७ के बाद का होना चाहिए। गोरखनाथ का **समय ११वें शतक का मध्य** ही रहता है। गोरखनाथ का समय **संवत् १०५० के आसपास है।**[१]

(५) **पं० परशुराम चतुर्वेदी**—परशुराम जी कहते हैं—

(१) गुरु गोरक्षनाथ का आविर्भाव-काल ईसा की ७वीं सदी से १२वीं सदी तक का विद्वानों ने अनुमान लगाया है।

(२) इसी काल में बौद्ध धर्म का ह्रास एवं शैवधर्म का पुनरुद्धार हुआ। ८वीं, ९वीं शताब्दियों तक सरहपा आदि सिद्धों की स्थिति थी। ११वीं, १२वीं शताब्दी का समय गोरखनाथ के भिन्न-भिन्न शिष्यों का समय था।

(३) गोरखनाथ के जीवनकाल के लिए ईसा की **१०वीं शताब्दी** अथवा अधिक से अधिक **११वीं** सदी के प्रारंभिक भाग में अर्थात् विक्रम की ११वीं शताब्दी में ही कोई काल निश्चित किया जाना उचित है।

**(विक्रम की ११वीं सदी या ईसा की १०वीं सदी)**

(४) 'तंत्रालोक' में मत्स्येन्द्र को 'मच्छन्दविभु' कहा गया है। अभिनव गुप्त ११वीं सदी के हैं। मच्छन्द एवं गोरक्ष समकालीन हैं। अत: गोरक्ष का समय विक्रम की ११वीं सदी के आरंभिक काल से भी पूर्व अर्थात् ईसा की १०वीं सदी का काल माना जा सकता है।

**डा० पीताम्बरदत्त बडथ्वाल** का कथन है कि गोरखनाथ का सबसे पुराना मन्दिर अलाउद्दीन ने ढहाया था। इस मन्दिर को त्रेता युग में शिव ने निर्मित किया था। अलाउद्दीन के समय में इस मन्दिर का संबंध गोरखनाथ से हो गया था। अलाउद्दीन का राजत्वकाल संवत् १३५३ से १३७३ है। इससे सिद्ध होता है कि १५वें शतक के आरम्भ में **गोरखनाथ का समय मानना** सर्वथा अनुपयुक्त है।

**डा फ़र्कुहर का मत**—डा० फ़र्कुहर ने ज्ञानेश्वर—प्रदत्त गुरु-परम्परा को आधार मानकर अपना मत निश्चित किया।

---

१. योगप्रवाह (पृ० ६२)

२. उत्तरी भारत की सन्त परम्परा (परशुराम चतुर्वेदी)।

**ज्ञानेश्वर भी नाथपंथी थे।**

ज्ञानेश्वर ने '**अमृतानुभव**' एवं '**ज्ञानेश्वरी**' में अपनी गुरु-परम्परा इस प्रकार प्रस्तुत की है—

(१) आदिनाथ→(२)→मत्स्येन्द्रनाथ→(३)→गोरखनाथ (४)→गहनीनाथ→(४) निवृत्तिनाथ→ज्ञानेश्वर

गहनीनाथ **गोरक्षनाथ के शिष्य** है। निवृत्तिनाथ भी अपने अभंग में इसी की पुष्टि करते हैं—

'**आदिनाथ** उमा बीज प्रगटलें, **मत्स्येन्द्रा** लाधलें सहज स्थिती
तेचि प्रेम मुद्रा **गोरक्षा** दिधली, पूर्णकृवा कैली **गैनीनाथ।**'

**गहनीनाथ कहते हैं—**

'गोरखसुत गहनी कहे, नाथ पंथ की बानी।
ग्यानी जानत गुरुपूत होत, सो हि चढ़े निरवानी।'

(लक्ष्मणरामचंद्र पांगारकर द्वारा उल्लिखित 'गहनीप्रताप' से) गहनीनाथ निवृत्तिनाथ के गुरु थे।

**निवृत्तिनाथ का जन्म :** शक संवत् : ११९५ विक्रम अर्थात् संवत् १३३० में हुआ।

**महाराष्ट्र में प्रचलित परम्परा के अनुसार**—निवृत्तिनाथ के पितामह **गोविन्दपन्त** के भी गुरु **गहनीनाथ** थे।

यदि प्रत्येक पीढ़ी के लिए २५-२५ वर्षों का अन्तर मान लिया जाय तो संवत् १२८० तक **गहिनीनाथ** एक प्रख्यात गुरु के रूप में प्रतिष्ठित हो गए होंगे।

**यदि गोरखनाथ एवं गहनीनाथ** के आविर्भाव-काल में २५ वर्षों का भी अन्तर मान लिया जाय तो उनका समय १२५५ निकलता है।

डा० फ़र्कुहर ने इसी समय के निकटवर्ती ई० सं० १२०० विक्रमी संवत् १२५७ को गोरखनाथ का समय स्वीकार किया है।

**फ़र्कुहर के मत की समीक्षा**—फ़र्कुहर के मत को स्वीकार करने में एक प्रबल बाधा यह है कि **११वें शतक के आरंभ** में लिखित **बौद्ध तंत्रों में गोरखनाथ का नाम** उल्लिखित है। इस स्थिति में गोरखनाथ का समय **१३वीं सदी कैसे माना जा सकता है?**

**डा० बडथ्वाल की दृष्टि**—चूँकि गोरक्षनाथ नाथ-पंथ के प्रवर्तक के रूप में प्रतिष्ठित हो चुके थे। अतः गहिनीनाथ ने गोरखनाथ को अपने पंथ का प्रवर्तक होने

के कारण **अपना गुरु** कह दिया होगा। गुरु ईश्वर का भी पर्याय है और गोरक्ष का गुरुरूप ईश्वर माना जाने लगा था। सारांश यह कि **गहिनीनाथ गोरक्षनाथ के प्रत्यक्ष शिष्य न रहे होंगे।**

**नेपाल की बौद्ध जनश्रुतियों के अनुसार**—गोरखनाथ मछंदरनाथ के दर्शनार्थ राजा नरेन्द्रदेव के शासनकाल में नेपाल गए थे।

चीनी यात्री **वांग ह्युत्से** राजा नरेन्द्रदेव का अतिथि था। इस यात्री ने अपना यात्रा-विवरण भी लिखा है। इसका काल है—सं० ७२२ अर्थात् ई० ६६५। यही काल नरेन्द्रदेव का भी रहा होगा।

**प्र०—तो क्या गोरखनाथ का भी यही काल है?**

डा० शहीदुल्ला आदि इसे अस्वीकार तो नहीं करते।

जनश्रुतियों को साक्ष्य मानना उचित नहीं है; क्योंकि—

(क) विक्रम से पूर्व १९३ संवत् (ई० पू० २५०) में अशोक ने लुम्बिनी आदि तीर्थों की दिदृक्षावश नेपाल की यात्रा की थी। श्रुतिपरम्परानुसार यह समय — ई० पू० १८६७ (कलिगत संवत १२३४)) पड़ता है। इस काल को किराती राजा थ्यूंको का समय मानने पर ही यह काल संगत होगा, जो कि गलत है।

जनश्रुति तो यह भी है कि आचार्य शंकर दिग्विजय के उद्देश्य से राजा वृषदेव के शासनकाल में नेपाल आए थे। वृषदेव का समय तो ५वीं सदी है, जबकि शंकराचार्य का समय ९ वें शतक के उत्तरार्ध एवं दसवें शतक के प्रारम्भ में (अन्य विद्वानों की दृष्टि के अनुसार ८वीं सदी में) पड़ता है।

बड़थ्वाल जी की मान्यता है कि **गोरखनाथ एवं मछंदरनाथ** की नेपाल-यात्रा का जनश्रुतिगत यात्रा-काल भी इसी प्रकार संशयास्पद है।

श्रुतिपरम्परा की मान्यता है कि नेपाल में शंकराचार्य के आगमन के बहुत बाद गोरखमछंदर आए थे। स्पष्ट है कि मछन्दर एवं गोरक्ष शंकर-परवर्ती हैं।

**गोरक्षनाथ एवं शंकराचार्य**—गोरखनाथ जी ने योगमत की नींव **शांकर अद्वैत वेदान्त** पर रखी थी—

'अभेद-भेद भेदीले जोगी वदंत गोरख राई।
आत्मा परिचै राखो गुरुदेव सुन्दर काया।।'

उपर्युक्त वाक्य उनकी रचनाओं में स्थल-स्थल पर आदि से अंत तक बिखरे मिलते हैं।

**कीथ एवं मेकडानल** के अनुसार शंकर का जीवनकाल विक्रम संवत् ८४५ से ९०७ तक है। अत: गोरखनाथ का समय ९०७ के पीछे का होना चाहिए।[१]

जिस समय नेपाल में मछंदरनाथ एवं गोरखनाथ का आगमन हुआ था, उसी समय हिन्दू-धर्म के प्रचारार्थ एक ब्राह्मण के भी नेपाल जाने का उल्लेख मिलता है। यह ब्राह्मण शंकराचार्य का अवतार माना जाता था। कहीं यह ब्राह्मण एवं गोरखनाथ एक ही व्यक्ति के साधारण और लोकोत्तर रूप तो नहीं हैं? यह असंभव तो नहीं है। **गोरखनाथ पर शंकर के अद्वैतवाद** का प्रभाव अवश्य पड़ा था। गोरख ने अपने गुरु को उसका उपदेश दिया।।[२]

**तिब्बती जनश्रुति यह है कि—**

(१) **कनफ़टा नाथ पहले बौद्ध ही थे** किन्तु मुसलमानों के बंग विजय करने के उपरान्त वे मुसलमानों का विरोध न दिखाने के उद्देश्य से ईश्वर (शिव) के उपासक हो गए। **तारानाथ** (इतिहासकार)ने अपने ग्रंथ में यही बात कही है। मुसलमानों के बंग-विजय का समय १२५६-१२६० संवत् है।

कई बौद्ध तंत्रों में गोरखनाथ और उसके साथी अन्य नाथों की महिमा गाई गई है। मुसलमानों ने नाथों को ईश्वरवादी समझकर उनके साथ छेड़छाड़ नहीं की; किन्तु उन्होंने बौद्ध तांत्रिकता को बंगाल से उन्मूलित कर दिया। डा० बडथ्वाल कहते हैं कि मुसलमानों के बंगविजय का समय १२५६ से १२६० संवत् है। **बौद्धों और नाथों में जो भेद इस समय स्पष्ट हुआ,** उसका आरंभ यदि हम २०० वर्ष पहले नेपाल में मानें तो अनुचित न होगा। इससे भी गोरखनाथ का समय ११वें शतक का मध्य ही ठहरता है।[३]

**डा० शहीदुल्ला की दृष्टि**—गोरखनाथ के वाक्यों में 'ससिहर' 'महिपल' 'पयाल' 'अम्हैं' 'तुम्हैं' 'हि' 'विभक्ति' 'जलकै संजमि अटल अकास' में 'संजमि' 'कौणे चेतनि मन उनमनि रहे' में के चेतन में अधिकरण का प्रयोग—तथा 'आईला' 'गईला' 'भईला' (बौद्धगान ओ दोहा) आदि प्रयोगों को गोरख-साहित्य में देखकर **डा० शहीदुल्ला** ने गोरख को ८ वीं सदी का स्वीकार किया है।

डा० पीताम्बर दत्त बडथ्वाल इन तर्कों को अमान्य करते हुए भी गोरक्षनाथ का समय संवत् १०५० (ग्यारहवें शतक का मध्य) ही मानते हैं।[४]

---

१. योगप्रवाह (पृ० ५८)
२. योगप्रवाह (पृ० ६१)
३. योगप्रवाह (पृ० ६२)
४. योगप्रवाह (पृ० ६२)

[१] **योगिसंप्रदाय विष्कृतिकार का मत**—गोरक्ष का जन्म गोदावरी नदी के तट पर **चन्द्रगिरि** नामक स्थान में हुआ था।

[२] **'गोरक्षसहस्त्रनामस्तोत्रकार का मत**—(नेपाल दरबार की लाइब्रेरी में प्राप्त पुस्तक गो० स० स्तोत्र)

इस ग्रंथ के अनुसार गोरक्षनाथ का जन्मस्थान दक्षिण दिशा में किसी **बड़व** नामक देश में था। महामंत्र की अनुकम्पा या प्रसाद से गोरक्षनाथ का जन्म हुआ था।

'अस्ति याम्यां (पश्चिमायां) दिशि कश्चिद्देशः बड़व संज्ञकः। तत्राजनि महाबुद्धिर्महामंत्र प्रसादतः।।[१]

क्या 'बढ़व' नामक स्थान 'योगिसंप्रदाय। विष्कृति' नामक ग्रंथ में उल्लिखित गोदावरी नदी के तट का चंद्रगिरि ही तो नहीं है?

[३] **बंगाली परम्परा और उसकी आस्था**—बंगाल में यह माना जाता है कि गोरक्षनाथ बंगाल में ही प्रादुर्भूत हुए थे।

[४] **नेपाली परम्परा और तत्रस्थ आस्था**—नेपालियों की मान्यता है कि गोरक्षनाथ टिला (झेलम—पंजाब) से गोरखपुर आए थे।

[५] **नासिक के योगियों के अनुसार**—नासिक के योगी यह मानते हैं कि गोरक्षनाथ सर्व प्रथम तो नेपाल से पंजाब आए और फिर नासिक की ओर आ गए। **ब्रिग्स** महोदय ने अनुमान लगाया है कि गोरक्षनाथ पंजाब के निवासी रहे होंगे।

[६] **कच्छ के लोगों की धारणा**—कच्छ में यह जनश्रुति है कि गोरक्षनाथ के शिष्य धर्मनाथ पेशावर से कच्छ आए। यद्यपि **ग्रियर्सन** ने धर्मनाथ को गोरक्षनाथ का सतीर्थ कहा है; किन्तु धरमनाथ बहुत परवर्ती हैं।[२]

[७] **ग्रियर्सन महोदय का मत**—ग्रियर्सन का अनुमान यह है कि गोरक्षनाथ (संभवतः) **पश्चिम हिमालय** के निवासी थे। उन्होंने नेपाल में आकर नेपाल को आर्य अवलोकितेश्वर के प्रभाव से मुक्त करके शैव बनाया था।

## गोरक्षनाथ का जन्मस्थान

भिन्न-भिन्न परम्परायें और इनका जन्मस्थान—

पश्चिम की ओर पेशावर य जालन्धर से पूर्व की ओर बंगाल के बाकरगंज जिले तथा दक्षिण की ओर गोदावरी नदी के तटवर्ती चन्द्रगिरि नगर तक मानती रही है,

१. कौलज्ञाननिर्णय की भूमिका (पृ० ६४)
२. नाथसम्प्रदाय (गोरक्षनाथ)

किन्तु **डा० परशुराम चतुर्वेदी** के मतानुसार इनका जन्म **संभवत:** पश्चिमी भारत या **पंजाब** प्रान्त के ही किसी स्थान में था, किन्तु कार्य-क्षेत्र **नेपाल, उत्तरीभारत, असम, महाराष्ट्र** एवं **सिंध** तक फैला था। इनके मत का प्रसार अफगानिस्तान, बलूचिस्तान, सीलोन तथा पेनांग तक विभिन्न जातियों एवं विभिन्न धर्मावलम्बियों तक था।[१]

ये अमर कहे जाते हैं और प्रत्येक युग में अवतार लेकर स्थित माने जाते हैं। उसका विवरण निम्माङ्कित हैं—

(१) सतयुग में पेशावर में,

(२) त्रेतायुग में गोरखपुर में

(३) द्वापर में हुरभुज में एवं

(४) कलियुग में गोरखमण्डी में (गोरक्षनाथ) ने अवतार लिया।

—जी० डब्ल्यू ब्रिग्स : गोरखनाथ एंड दि कनकटा योगीज़ (पृ० २२८)

**ब्रिग्स महोदय** का मत है कि गोरक्षनाथ १२०० ई० से पूर्व, संभवत: ११वीं शताब्दी के आरंभ में, **पूर्वी बंगाल** में प्रादुर्भूत हुए थे।

विलियम क्रुक्स ने 'Tribes And Costs of The North Western Provinces And Awadha' (१८६९) के पृ० १५३-४ में लिखा है कि यदि प्रचलित परम्परा को स्वीकार किया जाय तो **गोरक्षनाथ**—

(१) सत्ययुग में पंजाब के पेशावर

(२) त्रेतायुग में गोरखपुर

(३) द्वापरयुग में द्वारका के आगे हुरभुज में एवं

(४) कलियुग में कठियावाड़ की गोरखमण्डी में प्रादुर्भूत हुए थे।[२]

**गोरक्षनाथ की कृत्तियाँ**—गोरक्षनाथ के नाम पर बहुत से ग्रंथ चलते हैं जिनमें अनेक तो निश्चित रूप से परवर्ती हैं और कई संदेहास्पद हैं। गोरक्षनाथ की कुछ पुस्तकें नाना भाव से परिवर्तित, परिवर्द्धित और विकृत होती हुई आज तक चली आ रही हैं। उनमें कुछ न कुछ गोरखनाथ की वाणी रह जरुर गई है पर सभी की सभी प्रामाणिक नहीं है। इन पुस्तकों पर से कई विद्वानों ने गोरखनाथ का स्थान और काल-निर्णय करने का प्रयत्न किया था, वे सभी प्रयत्न निष्फल सिद्ध हुए हैं।

---

१. उत्तरी भारत की सन्त परम्परा : (परशुरम चतुर्वेदी) पृ० ५७
२. ग्रियर्सन के द्वारा भी उद्धृत : इ० रे० ए० (पृ० ३२८)

(१) कबीरदास के साथ गोरखनाथ जी की वार्ता से सम्बद्ध एक पुस्तक उपलब्ध है।

(२) गुरुनानक के साथ गोरखनाथ जी की वार्ता से सम्बद्ध पुस्तक भी उपलब्ध है।

(३)सत्रहवीं शताब्दी के जैन दिगम्बर सन्त बनारसी दास के साथ गोरक्षनाथ की वार्ता की भी जनश्रुति है।[१]

(४) कबीरदास एवं मुहम्मद साहब की वार्ता का विवरण भी प्राप्त होता है।

—क्या इन अनैतिहासिक वार्ताओं एवं अविश्वसनीय जनास्थाओं के आधार पर किसी भी सिद्ध या सन्त (कबीर, नानक, मुहम्मद गोरक्षनाथ) का काल-निर्धारण किया जाना संगत होगा? कदापि नहीं।

**ग्रियर्सन महोदय** को भी (इन वार्ता-प्रसंगों को देखकर) भ्रांति हो गई थी और उन्होंने इन्हीं के आधार पर यह अनुमान लगाया कि गोरक्षनाथ १४वीं सदी के थे।

यथार्थ तो यह है कि गोरक्षनाथ को १०वीं सदी का परवर्ती नहीं माना जा सकता।[२]

गोरक्षनाथ के नाम पर चलने वाली लोकभाषा की उनकी (तथाकथित) पुस्तकों, हिन्दी भाषा में लिखित पुस्तकों एवं संस्कृत भाषा में लिखित पुस्तकों में से कितनी पुस्तकें गोरक्षनाथ की हैं और कितनी नहीं हैं—यह शोध का विषय है। डा० द्विवेदी भी इस बात से सहमत हैं।

## * गोरक्षनाथ की स्वनिर्मित कही जाने वाली कृतियों का विवरण *

(१) 'अमनस्क' (अमनस्क योग) : (बड़ौदा लाईब्रेरी)

(२)'अमरौघशासनम्'—(काश्मीर सं० ग्रंथावली में प्रकाशित हठयोग की साधना का शैवागमों से संबंध स्थापित करने वाली अत्यन्त महत्वपूर्ण पुस्तिका।

(३) 'अवधूत गीता (गो० सि० सं० में उद्धृत)

(४) 'गोरक्षकल्प' (फ़र्कुहर एवं ब्रिग्स द्वारा मान्य)

(५) 'गोरक्षकौमुदी (फ़र्कुहर एवं ब्रिग्स)

---

१. 'एन्साइक्लोपीडिया आफ़ रेलीजन ऐण्ड एथिक्स' (११रहवाँ खण्ड)

२. पुस्तकों की रचना का निर्णय भी कृतिकार के काल-निर्णय पर विचार करके ही किया जाता है।

(६) 'गोरक्ष-गीता' (फ़र्कुहर)

(७) 'गोरक्ष-चिकित्सा (आफ्रेक्ट)

(८) 'गोरक्षपञ्चय (ब्रिग्स)

(९) 'गोरक्षपद्धति (२०० श्लोकों का संकलन 'गोरक्षशतक'—इसी का प्रथम शतक है। दूसरे शतक का नाम योगशास्त्र है। पुस्तक का नामान्तर है—**'गोरक्षज्ञान'**।)

(१०) 'गोरक्षशतक'—(ब्रिग्स द्वारा अनूदित एवं उनके द्वारा गोरक्ष की यथार्थ रचना के रूप में मान्य।

'नेपाल दरबार लाइब्रेरी' में प्राप्त, किन्तु इसके पूना वाले संस्करण से भिन्न रूप में प्रस्तुत।)

नामान्तर —'ज्ञानप्रकाश' 'ज्ञानप्रकाश शतक' (आफ्रेक्ट) (प्र० चं० बागची)

(११) 'गोरक्षशास्त्र'

(१२) 'गोरक्षसंहिता'—(नेपाल दरबार लाईब्रेरी। प्र० चंद्र बागची द्वारा उद्धृत। 'अकुलवीरतंत्र' में इसके अनेक श्लोक ठीक उसी रूप में उद्धृत हैं। बहुत महत्वपूर्ण पुस्तक)

(१३) 'चतुरशीत्यासन' (आफ्रेक्ट)॥

(१४) ज्ञानप्रकाश शतक (दे० नं० १०)

(१५) ज्ञानशतक (दे० क्र० १०)

(१६) ज्ञानामृतयोग (आफ्रेक्ट द्वारा उल्लिखित)

(१७) नाड़ी ज्ञान प्रदीपिका (आफ्रेक्ट द्वारा उल्लिखित)

(१८) महार्थमञ्जरी (काश्मीर सं० ग्रंथावली में प्रकाशित पुस्तक की भाषा काश्मीरी अपभ्रंश है।। इसमें ३६ तत्त्वों की व्याख्या भी उपलब्ध होती है। यह काश्मीरी शैव अद्वैतवाद की त्रिकशाखा से प्रभावित है। यह अनेक दृष्टियों से महत्त्वपूर्ण कृति है।

(१९) योगचिन्तामणि (आफ्रेक्ट के द्वारा उल्लिखित)

(२०) योगमार्तण्ड (आफ्रेक्ट के द्वारा उल्लिखित)

(२१) योगबीज (सि० सं० में अनेक वाक्य उल्लिखित)

(२२) योगशास्त्र (दे० क्र० ७)

(२३) योगसिद्धासन पद्धति (आफ्रेक्ट द्वारा उल्लिखित)

(२४) विवेक मार्तण्ड (गो० सि० सं० में इसके वाक्य उद्धृत हैं। गोरक्षशतक में भी उद्धृत। आफ्रेक्ट द्वारा उद्धृत। इसे रामेश्वर भट्ट की भी कृति कहा गया है।)

(२५) श्रीनाथसूत्र (गो० सि० सं० में उद्धृत)

(२६) सिद्धसिद्धान्तपद्धति—(ब्रिग्स द्वारा नित्यानन्द रचित मान्य। अन्य विद्वानों द्वारा इसे गोरक्षनाथ कृत स्वीकार किया जाना। 'गोरक्षसिद्धान्त संग्रह' में इसे **नित्यनाथ-प्रणीत** स्वीकार किया जाना।)

(२७) हठयोग (आफ्रेक्ट द्वारा उल्लिखित)

**डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी की दृष्टि**—डा० द्विवेदी का कथन है कि इन पुस्तकों में से अधिकांश पुस्तकों के कर्ता गोरखनाथ नहीं थे। साधारणतः उनके उपदेशों को नए-नए रूप में वचनबद्ध किया गया है। उनकी दृष्टि में इनमें से १, २, ९, १२एवं २६ अधिक महत्वपूर्ण है। **(अमनस्क को उन्होंने देखा भी नहीं था)**

**'सिद्ध सिद्धान्त पद्धति'** को संक्षिप्त करके काशी के बलभद्र पण्डित ने **'सिद्ध सिद्धान्त संग्रह'** लिख दिया। 'गोरक्ष सिद्धान्त संग्रह' भी अत्यन्त उपयोगी है। * 'सिद्धसिद्धान्त संग्रह एवं 'गोरक्षसिद्धान्त संग्रह' के आधार पर गोरक्षनाथ के मत का प्रतिपादन किया जा सकता है।[1]

### * डा० पीताम्बर दत्त बडथ्वाल द्वारा संकलित गोरक्षनाथ के ग्रंथों की सूची *

डा० बडथ्वाल जी ने 'हिन्दी साहित्य सम्मेलन' से प्रकाशित अपनी पुस्तक 'गोरख बानी' में गोरक्ष-रचित बताई गई ४० पुस्तकों का संग्रह है।

### * 'गोरखबानी' में संगृहीत गोरक्षनाथ की कृतियाँ *

| | |
|---|---|
| (१) सबदी | (२) पद |
| (३) सिष्यादसरन | (४) प्राणसंकली |
| (५) नरवैबोध | (६) आत्मबोध |
| (७) अभैमात्राजोग | (८) पंद्रहतिथि |
| (९) सप्तवार | (१०) मछीन्द्रगोरखबोध |
| (११) रोमावली | (१२) ज्ञानतिलक |
| (१३) ज्ञान चौंतीसा | (१४) पंचमात्रा |
| (१५) गोरखगणेशगोष्ठी | (१६) गोरखदत्त गोष्ठी (ज्ञानदीप बोध) |
| (१७) महादेवगोरख गुष्ठी | (१८) सिष्टपुरान |

१. नाथ-सम्प्रदाय (१११)

| | |
|---|---|
| (१९) दया बोध | (२०) जाती भौंरावली (छंदगोरख) |
| (२१) नवग्रह | (२२) नवरात्र |
| (२३) अष्टपारछ्या | (२४) रहरास |
| (२५) ज्ञानमाला | (२६) आत्माबोध |
| (२७) व्रत | (२८) निरञ्जनपुराण |
| (२९) गोरखवचन | (३०) इन्द्रोदेवता |
| (३१) मूलगर्भावली | (३२) खाणी वाणी |
| (३३) गोरखसत | (३४) अष्टमुद्रा |
| (३५) चौबीस सिधि | (३६) षडक्षरी |
| (३७) पंचअग्नि | (३८) अष्टचक्र |
| (३९) अवलिसिलूक | (४०) काफ़िरबोध। |

(१) डा० बडथ्वाल ने एक-एक पुस्तक का गहन परीक्षण करके इनमें १४ ग्रंथों को नि:संदिग्ध रूप से प्राचीन माना। क्योंकि इनका उल्लेख प्राय: सभी में प्राप्त हुआ।

(२) (यथा समय) 'ज्ञानचौंतीसा नहीं मिली। अत: उसका प्रकाशन यथा समय नहीं हो सका।

(३) १५ से १९ तक की रचनाओं को सेवादास निरंजनी की रचना माना गया है। अत: इन्हें संदेहास्पद समझकर सम्पादक ने उन्हें परिशिष्ट 'क' में प्रकाशित किया है।

(४) शेष में कुछ गोरखनाथ की स्तुति है। चूँकि 'काफ़िरबोध' कबीर के नाम पर भी है। अत: डा० बडथ्वाल ने इसे प्रकाशित नहीं किया। इस संग्रह में स्थान नहीं दिया।

**परिशिष्ट 'ख'** में—सप्तवार, नवग्रह, व्रत, पंचअग्नि, अष्टमुद्रा, चौबीस सिद्धि, बत्तीस लच्छन, अष्टचक्र, रहरासि को स्थान दिया गया है।

**'अवलिसिलूक'** और **'काफ़िरबोध'** रतननाथ-कृत हैं।

* **डा० बड्थ्वाल का कथन** है कि **'सबदी'** गोरख की सर्वाधिक प्रमाणिक रचना जान पड़ती है। किन्तु वह उतनी परिचित नहीं जितनी **'गोरखबोध'** । **डा० मोहन सिंह** इसे बहुत प्रमाणिक मानते हैं। अत: उन्होंने इसका अंग्रेजी में अनुवाद करके प्रकाशित किया है। बडथ्वाल जी कहते हैं कि 'नाथ परम्परा में इनके कर्ता प्रसिद्ध गोरखनाथ से भिन्न नहीं समझे जाते। गोरखनाथ विक्रम की ११वीं शती में हुए।

'ये रचनायें जैसी हमें उपलब्ध हो रही हैं, ठीक वैसी ही उसकी हैं, यह नहीं

कहा जा सकता। यह कहा जा सकता है कि सम्भवतः इनका मूलोद्भव ग्यारहवीं शती ही में हुआ हो।[1]

गोरखबानी (जोगेसुरी बानी) में मात्र २६ पुस्तकों को संकलित किया गया है "हिन्दी के ग्रंथों की हस्तलिखित प्रतियाँ बहुत प्राचीन नहीं मिलती। जो कुछ मिलती हैं, विक्रम की १७ वीं १८वीं शती के इधर की ही हैं। साखी को देखने से पता चलेगा कि कोई भी प्रति आपस में सर्वथा मेल नहीं खातीं।।'

'गोरखबानी' में समस्त प्रतियों को संगृहीत नहीं किया गया है। उनमें की उन्हीं रचनाओं को लिया गया है, जिनका समर्थन अधिकांश अन्य प्रतियों में हो जाता है।[2]

'सिष्टपुरान' 'दयाबोध' 'गोरख गणेश गोष्ठी' 'महादेव गोरख गुष्टि' 'निरंजन पुराण' की रचनायें सेवादास-कृत कही गई हैं। 'गोरख गणेश गोष्ठी' 'महादेव गोरख गुष्टि' को संकलन से इसलिए नहीं हटाया गया; क्योंकि स्वयं प्रति में इसका प्रमाण नहीं है कि ये सेवादास की हैं।[3]

*** गोरक्षनाथ-प्रणीत कही जाने वाली अन्य संस्कृत रचनाओं के नाम ***

'गोरक्षसंहिता' (सं० सं० वि० वि० द्वारा प्रकाशित) की भूमिका में उल्लिखित गोरक्ष-ग्रंथावली—

(१) गोरक्ष बोधः
(२) गोरक्षदीक्षा
(३) गोरक्ष ज्ञान गङ्गा
(४) गोरक्ष तत्त्व प्रकाश
(५) गोरक्षशब्दी
(६) त्रिपुर सुन्दरी पद्धति
(७) अमरौघ प्रबोध
(८) नृप बोधः
(९) हठ संकेत :[4]
(१०) गोरक्षयोगमञ्जरी
(११) गोरक्ष गणेश गोष्ठी
(१२) गोरक्षागमः
(१३) गोरक्षोपनिषद
(१४) षट्चक्र चिन्तामणि
(१५) योगसिद्धान्त पद्धति
(१६) प्राणशृंखला
(१७) हठसंहिता

"गोरक्षनाथ-प्रणीताः निम्नाङ्किता ग्रन्थाः श्रूयन्ते"—कहकर पाण्डेय जी ने

---

१. पीताम्बर दत्त बड्थ्वाल : गोरखबानी की भूमिका
२. तत्रैव
३. तत्रैव (पृ० १७)
४. जनार्दन शास्त्री पाण्डेय

'गोरक्षसंहिता' के प्रथम भाग में उपर्युक्त अन्य ग्रंथों को भी गोरक्ष-ग्रंथावली में स्थान दिया है।

इन ग्रंथों का उल्लेख **ब्रिग्स, आफ्रेक्ट, फ़र्कुहर** आदि ने नहीं किया है। डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी एवं डा०बडथ्वाल ने भी इनका उल्लेख नहीं किया है। पाण्डेय जी द्वारा उल्लिखित गोरक्ष-प्रणीत २६ पुस्तकों में से यहाँ केवल १७ उन पुस्तकों का नामोल्लेख किया गया है जिनका उल्लेख पाश्चात्य विद्वानों में से आफ्रेक्ट, ब्रिग्स एवं डा० द्विवेदी आदि ने नहीं किया है।

**वेदान्त तथा योगशास्त्र**—गुरु गोरखनाथ के दार्शनिक सिद्धान्त **वेदान्तपरक** जान पड़ते हैं। इनकी योग संबंधी रचनाओं के अन्तर्गत भी **अद्वैत सिद्धान्त** का ही प्रतिपादन लक्षित होता है। परन्तु **मोक्ष-प्राप्ति** के साधन-भेद द्वारा वेदान्त-निर्दिष्ट साधना तथा नाथ-पंथ की साधना में महान अन्तर है।

वेदान्त का ज्ञान-मार्ग **तत्त्व-विचार** को सर्वोच्च स्थान देता है तथा **नित्यानित्यविवेक, वैराग्य, ब्रह्मस्वरूप में समाहित होने की एकांतिक चेष्टा को ही सब कुछ समझता है।** किन्तु **योग-दर्शन** को केवल **विचार या आत्म-चिन्तन पर ही आश्रित रहना पर्याप्त नहीं जान पड़ता।** उनका यह भी कहना है कि जब **शरीर तथा उसकी इन्द्रियाँ अपने वश में नहीं लायी जातीं, तब तक प्राणों के नियमन पर पूर्ण अधिकार नहीं प्राप्त होता** तथा जब तक अपनी **चित्तवृत्तियाँ निरुद्ध नहीं हो जाती** तब तक वह **निर्मल निस्तरंग आत्मतत्त्व** हमारे **अन्तःकरण में** स्पष्टतः **प्रतिबिम्बित नहीं** हो सकता।

**ज्ञानमार्गियों की दृष्टि**—इन्द्रिय एवं मन की चंचलता के मूल में अज्ञानजनित वासना रहा करती है। इसे (१) **श्रवण** (२) **मनन** एवं (३) **निदिध्यासन** द्वारा दूर कर सकते हैं।

**योगियों की दृष्टि**—योगियों की मान्यता है कि अज्ञानमूलक वासनाओं को हम पूर्ण समाधि प्राप्त किए बिना दूर नहीं कर सकते।

योग-साधना का मुख्य लक्ष्य है—

चित्तवृत्तियों की **बहिर्मुखता या बहुमुखता** को **अन्तर्मुखता या एकमुखता** में परिणत करना। क्योंकि यह आवश्यक है कि इसके द्वारा साधक के सभी भाव, ज्ञान, तथा कर्म एक **आत्मतत्त्व की ओर ही केन्द्रीभूत** हो जायँ तथा उसके जीवन में साम्य एवं शान्ति आ जाय तथा वह (योगी) पूर्ण आत्मनिष्ठ भी हो जाय। योग की प्रत्येक क्रिया प्रत्यक्ष प्रमाणों पर आश्रित है; किन्तु ज्ञानीगण वस्तुतः शास्त्रीय वाक्यों के विनिश्चय में ही आस्था रखा करते हैं—

'प्रत्यक्ष हेतवो योगाः सांख्याः शास्त्र-विनिश्चयाः॥' —महाभारत

नाथयोग में—(१) "**हठयोग**" (वायु का ६४ सन्धियों में संचार, 'कायाकल्प' अनाहतनाद, ब्रह्मरंध्र में अनाहत-श्रवण' ब्रह्मानुभूति, प्राणायाम की साधना, उनमुनी योग, श्वासोच्छ्वास का भक्षण, शब्द की प्राप्ति, परमात्मा का आत्मा में दर्शन, शरीर शुद्धि द्वारा अमरत्व-प्राप्ति, काया-शोधन, मनोमारण, संयत जीवन-यापन आदि) तथा (२) '**मनोमारण**' (३) **आत्मचिन्तन** (४) **रसायन** (मानव शरीर की कायाकल्प के द्वारा अमरत्व प्रदान करना एवं जीवन्मुक्ति, पारद-शोधन से शरीर को अमर बनाना, पारद (रस) द्वारा छठे छमासे 'काया पलटना' (५) (रस प्रयोग की अपेक्षा) सहस्त्रार स्थित अमृत का पान रसायन क्रिया के प्रयोग के स्थान में ब्रह्मरंध्रस्थ चन्द्रमा के अमृत के पान करने का प्रामुख्य एवं (६) कायाकल्प (काया-शोधन) का लक्ष्य **ब्रह्मोपलब्धि स्वीकार** किया गया है।[१]

**नाथ-सम्प्रदाय एवं नाथ-योग पद्धति के** विषय में कुछ लोगों की मान्यता यह रही है कि इसके मूल प्रवर्तक गोरक्षनाथ थे। गोरक्ष ने कनफटा योगियों की परम्परा चलायी और हठयोग की साधना का श्री गणेश किया। किन्तु यह दृष्टि संगत नहीं है। ८वीं सदी की बाणभट्ट की रचना '**कादम्बरी**' में नाथों के **कनफटा योगियों** के सदृश योगियों का उल्लेख है और उसके पूर्व के ग्रंथ **मैत्रेयी उपनिषद्** में भी उल्लेख मिलता है।

**हठयोग का प्रवर्तन** तो मृकण्डु-पुत्र द्वारा माना जाता रहा है। **हठयोग की २ शाखायें रही हैं—**

द्विधा हठः स्यादेकस्तु गोरक्षादि सुसाधितः।
अन्यो मृकण्ठपुत्राद्यैः साधितौ हठसंज्ञकः॥'

**शंकराचार्य और नाथपंथ—डा० पीताम्बर दत्त बडथ्वाल** मानते थे कि 'गोरखनाथ पर **शंकर के अद्वैतवाद का प्रभाव** अवश्य पड़ा था। गोरक्ष ने उसका उपदेश अपने गुरु मत्स्येन्द्रनाथ को दिया था।[२]

"गोरखनाथ जी ने अपने योग प्रधान मत की नींव **शांकर अद्वैत वेदान्त** पर रखी थी।

"अभेद-भेद भेदीले जोगी बदंत गोरख राई।
आत्मा परिचै राखो गुरुदेव सुन्दर काया॥"

---

१. परशुराम चतुर्वेदी 'उत्तरी भारत की सन्त परम्परा' (६१-६२)
२. योग-प्रवाह (पृ० ६०)

उपर्युक्त वाक्य उनकी रचनाओं में स्थल-स्थल पर आदि से अंत तक बिखरे मिलते हैं।[१]

**द्वैताद्वैत-विलक्षणतावाद**—गोरक्षयोग या नाथ-योग में अद्वैत नहीं द्वैताद्वैत-शून्य सिद्धान्त है—

'अद्वैतं केचिदिच्छन्ति द्वैतमिच्छन्ति चापरे।
समतत्त्वं न जानन्ति द्वैताद्वैत विलक्षणम्।।'

नाथ-योग में यही **'द्वैताद्वैतविलक्षण'** तत्त्व ही प्रतिपाद्य है।

## * डा० बडथ्वाल एवं परशुराम चतुर्वेदी की दृष्टि की समीक्षा *

डा० बडथ्वाल एवं परशुराम चतुर्वेदी दोनों गोरक्षनाथ के दर्शन पर शांकर अद्वैत का प्रभाव स्वीकार करते हैं; किन्तु मेरी दृष्टि में गोरक्षनाथ के दर्शन पर काश्मीरीय (अद्वैतवादी) शैव दर्शन का प्रभाव है; न कि शांकर दर्शन का।

शाङ्कर दर्शन में—(१) ब्रह्म तो सत्य है; किन्तु जगत मिथ्या है। (२) माया मिथ्या है—

आचार्य शंकर कहते हैं—

'श्लोकार्धेन प्रवक्ष्यामि यदुक्तं ग्रंथकोटिभिः।
ब्रह्मसत्यं जगन्मिथ्या जीव ब्रह्मैव नापरः।।'

काश्मीर के त्रिक दर्शन में—

(१) शिव भी सत्य है।

(२) शिव की मायाशक्ति भी सत्य है और

(३) जगत् भी सत्य है।

शांकर वेदान्त में 'माया' ब्रह्म की निजा शक्ति नहीं है; किन्तु त्रिक दर्शन में 'शक्ति' शिव से अभिन्न, उनकी स्वसमवेत एवं (उनकी) निजा शक्ति है।[२] गोरक्षनाथ भी त्रिक दर्शन के इन सिद्धान्तों को स्वीकार करते हैं।

**डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी का मत**—डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी जी की दृष्टि पूर्णतया सङ्गत है। वे कहते हैं—"उन्होंने (गोरक्षनाथ ने) **शैव प्रत्यभिज्ञादर्शन** के सिद्धान्तों के आधार पर बहुधा विस्रस्त **कायायोग के साधनों** को व्यवस्थित किया, आत्मानुभूति और **शैव परम्परा के सामञ्जस्य** से **चक्रों की संख्या** नियत की, उन

१. योग-प्रवाह (पी० द० बडथ्वाल)
२. नाथमत भी इसे स्वीकार करता है।

